कवि विद्यापतिठाकुरकृत

# कीर्त्तिलता

(अबहट्ठ काव्य, विशुद्ध मूलपाठ, संस्कृत छायानुवाद, 'प्रबोधिनी'-हिन्दी-मैथिली-व्याख्या एवं विस्तृत भूमिका सहित)

डॉ० शशिनाथ झा



विद्यापति कृत

# कीर्त्तिलता

(अबहट्ठ काव्य, विशुद्ध मूलपाठ, संस्कृत छायानुवाद, 'प्रबोधिनी'-हिन्दी-मैथिली-व्याख्या एवं विस्तृत भूमिका सहित)


**सम्पादक अनुवादक व्याख्याकार**

**डॉ० शशिनाथ झा**

**भूतपूर्व प्राचार्य एवं विभागाध्यक्ष,**
**व्याकरण विभाग,**
**कामेश्वरसिंह-दरभंगा-संस्कृत-विश्वविद्यालय,**
**दरभंगा**


**2020 ई.**

**विद्यापति कृत कीर्त्तिलता** (अबहट्ठ काव्य, विशुद्ध मूलपाठ, संस्कृत छायानुवाद, 'प्रबोधिनी'-हिन्दी-मैथिली-व्याख्या एवं विस्तृत भूमिका सहित)

सम्पादक अनुवादक एवं व्याख्याकार- पं. श्री शशिनाथझा, ड्योढ़ी पश्चिम, शुभङ्करपुर, दरभङ्गा- 846006, मो. 9199475909



प्रकाशक : भवनाथ झा

संस्करण : ई-बुक संस्करण, 2020 ई.

मूल्य : 50 रुपये मात्र

# विषय-सूची

***

# भूमिका

विद्यापति कृत कीर्त्तिलता अबहट्ठ भाषा में रचित गद्य-पद्यात्मक राज-चरित वर्णनात्मक प्रख्यात काव्य है । इसके आजतक दस संस्करण व्याख्यासहित प्रकाशित हो चुके हैं, परन्तु मूलपाठ में संशोधन की आवश्यकता बनी ही हुई है । इसके अनेक कारण हैं—इसकी भाषा से कम परिचय के कारण मूल पुस्तक (हस्तलेख) के प्रतिलिपिकारों ने इसे बहुत स्थलों पर विकृत कर दिया, सम्पादकों एवं व्याख्याकारों ने उन-उन अपपाठों का खींचातनी कर अर्थ बैठा दिया और मूल हस्तलेख एवं मूलभाषा (मैथिल अपभ्रंस) की सहायता लेने में शिथिलता की। फिर भी इस ग्रन्थ की अवहट्ठ भाषा और वर्ण्य विषय का विवेचन पर्याप्त रूप से हो चुका है। प्रस्तुत संस्करण में कीर्त्तिलता के मूल हस्तलेख (काठमाण्डू में स्थित) की फोटो प्रति एवं प्रतिलिपि का उपयोग किया गया है, प्राचीन एवं नवीन मैथिली भाषा को दृष्टि में रख कर इसका निरीक्षण किया गया है, मैथिली लिपि से प्रतिलिपि करने में जो स्वाभाविक रूप से भूल होती है, उसका ध्यान रख कर अर्थ संगति के अनुसार पाठ संशोधन किया गया है, पूर्व संस्करणों के पाठभेद से पाठ निर्धारण में सहायता ली गयी है और संस्कृतच्छाया एवं हिन्दी मैथिली व्याख्या प्रस्तुत की गयी है।

सर्वप्रथम कवीश्वर चन्दा झा ने कीर्तिलता का परिचय लोगों को दिया । उन्होंने 1885 ई० में इसकी प्रतिलिपि की थी, जो विहार रिसर्च सोसाइटी, पटना में सुरक्षित है । पाठ संशोधन की जटिल समस्या के कारण वे इसे प्रकाशित नहीं कर सके । म० म० हरप्रसाद शास्त्री ने काठमाण्डू स्थित इसके हस्तलेख की प्रतिलिपि के आधार पर बंगला अनुवाद सहित इसे प्रकाशित कराया (1924 ई०)। इसके बाद म० म० डॉ० गङ्गानाथ झा ने इसे सम्पादित करने का प्रयास किया, पर उन्हें भी यह कार्य दुरूह लगा और उन्होंने अपने किये हुए कार्य सहित कीर्त्तिलता की पाण्डुलिपि अपने

शिष्य डॉ० बाबूराम सक्सेना को सम्पादनार्थ दे दी जिन्होंने हिन्दी व्याख्या सहित इसे प्रकाशित (1929 ई०) किया। उसके बाद इसके अनेक संस्करण हुए और यह ग्रन्थ परिमार्जित होता गया। डॉ० शिव प्रसाद सिंह द्वारा छन्द, डॉ० अग्रवाल द्वारा फारसी शब्द, म० म० डॉ० उमेश मिश्र एवं प्रो० रमानाथ झा द्वारा मैथिली शब्द का परिचय कराना इन सम्पादकों की देन है । समुचित पाठ ग्रहण का दिशानिर्देश हेतु डॉ० श्रीवास्तव एवं पं० गोविन्द झा के संस्करण हैं ।

## कीर्त्तिलता के हस्तलेखः–

1. नेपाल दरबार पुस्तकालय, काठमाण्डू– मैथिली लिपि पत्र संख्या– 1 से 37, लिपिकाल– 747 नेपाल संवत् (1627 ई०)। (इसकी फोटो प्रति पटना महाविद्यालय पुस्तकालय मैथिली ग्रन्थ सं०– 337 का यहाँ उपयोग किया गया है।)
2. अनूप सिंह पुस्तकालाय, बीकानेर– देवनागरी लिपि (स्कम्भतीर्थ में लिखित)– इसकी फोटो प्रति विहार राष्ट्रभाषा परिषद, पटना में है । डॉ० अग्रवाल एवं डॉ० श्रीवास्तव ने इसका उपयोग किया है। लिपिकाल 1672 संवत् (1615 ई०) ।
3. विहार राष्ट्रभाषा परिषद् पटना में दो पुस्तकें देवनागरी लिपि में फोटो प्रति प्राप्त हैं।
4. विहार रिसर्च सोसाइटी, पटना में कवीश्वर चन्दा झा लिखित देवनागरी लिपि में एक हस्तलेख प्राप्त है । प्रो० रमानाथ झा ने इसका उपयोग किया है।
5. कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृतविश्वविद्यालय में देवनागरी अक्षर में लिखित हस्तलेख जो नेपालस्थित ग्रन्थ की प्रतिलिपि है।

## कीर्त्तिलता के संस्करणः-

1. कीर्त्तिलता– (बंगाक्षर में बंगला अनुवादसहित)– म० म० हर प्रसाद शास्त्री, कलकत्ता– 1924 ई०।

2. कीर्त्तिलता- हिन्दी अनुवादसहित- डॉ० बाबूराम सक्सेना, नागरी प्रचारिणी सभा, काशी- 1923 ई० ।

3. कीर्त्तिलता और अबहट्ट भाषा- डॉ० शिव प्रसाद सिंह, इलाहाबाद- 1655 ई० ।

4. कीर्त्तिलता- म० म० डॉ० उमेश मिश्र, इलाहाबाद- 1960 ई० ।

5. कीर्त्तिलता- पाठभेद एवं हिन्दी व्याख्या- डॉ० वासुदेव शरण अग्रवाल, साहित्य सदन, झाँसी- 1962 ई० ।

6. कीर्त्तिलता- पाठभेद एवं मैथिली-विवरण- प्रो० रमानाथ झा, पटना- 1980 ई०।

7. कीर्त्तिलता- मैथिली अनुवादसहित- प्रो० सुरेन्द्र झा 'सुमन', दरभंगा- 1989 ई०।

8. कीर्त्तिलता- पाठभेद, प्राचीन संस्कृत व्याख्या एवं हिन्दी अनुवाद -डा० वीरेन्द्र श्रीवास्तव, बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना- 1988 ई० ।

9. कीर्त्तिलता- मैथिली अनुवादसहित- पं० गोविन्द झा, मैथिली अकादमी, पटना- 1992 ई०।

10. कीर्त्तिलता- संस्कृत छाया एवं हिन्दी व्याख्या- डॉ० शशिनाथ झा- 1997 ई० -दरभंगा।

## प्रस्तुत- संस्करण में प्रयुक्त संकेत विवरणः-

1. ए ऐ ओ औ- इन वर्णों एवं इनकी मात्राओं को ह्रस्व निर्दिष्ट करने हेतु **इनके नोचे में रेखा दे दी गयी है ।**

2. सं०- संस्कृत । प्रा०- प्राकृत । प्रा० मै०- प्राचीन मैथिली । अब०- अबहट्ठ । मै०- मैथिली । हिं०- हिन्दी । प्रा०अ०- प्राकृत एवं अबहट्ठ । ल०सं०- लक्ष्मण संवत्।

## पाठ संशोधन दिग्दर्शन

कीर्त्तिलता के अनेक हस्तलेख उपलब्ध हैं । तदनुसार अनेक प्रकाशन भी हो चुके हैं। इन में किसी एक को मूल आधार मान कर अन्य प्रतियों से पाठ संशोधन में सहायता ली जाय, यही उचित है। इसके रचयिता विद्यापति की लिपि मैथिली थी। उनके हाथ का लिखा हुआ ग्रन्थ श्रीमद्भागवत मैथिली लिपि में संस्कृत विश्वविद्यालय, दरभंगा में स्थित के अनुरूप इसी लिपि में लिखित प्राचीन हस्तलेख को आधार बनाना समुचित है, जो नेपाल राजकीय पुस्तकालय, काठमाण्डू में स्थित है और उसका फोटो पटना कालेज पुस्तकालय में उपलब्ध है जो प्रस्तुत संस्करण का मूल आधार है। विद्यापति की शैली उनकी अनेक रचनाओं से प्रसिद्ध ही है। उनकी कीर्त्तिपताका, गोरक्षविजय नाटक और सहस्रों गीतों की शैली पूर्वी अपभ्रंस से उद्भूत है और कीर्तिलता की नेपाल-पाण्डुलिपि भी उसी शैली में है । अतएव गुजरात में प्रतिलिपि की गयी देवनागरी लिपि वाली प्रति को जो पश्चिमी अपभ्रंस की शैली में ढाली हुई है, आधार बनाना समुचित नहीं है जैसा कि डॉ० श्रीवास्तव ने किया है। विद्यापति का अवहट्ठ (मिथिलापभ्रंस) पूर्वक्षेत्रीय अपभ्रंस होने से पच्छिमी अपभ्रंस से बहुत अंश में वैलक्षण्य रखता है। डॉ० श्रीवास्तव ने विद्यापति की कीर्त्तिपताका को पूर्वी अपभ्रंस की शैली में ही सम्पादित किया है, पर कीर्त्तिलता के विषय में वे बदल गये हैं। दोनों शैली का निदर्शन निम्नाकित है:-

| **नेपाल-पाण्डुलिपि** | **गुजरात-पाण्डुलिपि** |
|---|---|
| काञि | काइं |
| खम्भारम्भञो | खंभारंभऊँ |
| मोञे | मैं |
| परबोधञो | परबोधऊँ |
| खम्भा | खंभा |
| मञ्चा | मंचा |
| अक्खर | अख्खर |

| | |
|---|---|
| लक्खण | लख्खण |
| पक्ख | पख्ख |

अवहट्‌ठ एवं प्राचीन मैथिली में अनुस्वार को परसवर्ण होकर वर्ग पञ्चम लिखा जाता है, पर पश्चिमी अपभ्रंस में अनुस्वार ही देखा जाता है । वर्ग द्वितीय या चतुर्थ के द्वित्व में पूर्ववर्ण को वर्ग प्रथम या तृतीय होना पूर्वी अपभ्रंस का स्वभाव है । अन्तिम 'इं ऊं' के स्थान में बहुधा 'ञि ञो' देखा जाता है । तदनुसार प्रस्तुत संस्करण में नेपाल–पण्डुलिपि को अपनाया गया है । परन्तु अर्थ, छन्द, प्रकरण आदि की दृष्टि से डॉ० श्रीवास्तव द्वारा गृहीत पाठ का समादर किया गया है ।

नेपाल स्थित कीर्त्तिलता पोथी का लेखन काल 747 नेपाल संवत् है, जो 1627 ई० होता है। डॉ० श्रीवास्तव उक्त संवत् से अपरिचय के कारण इसे भ्रामक एवं अर्वाचीन (बहुत बाद का) मानते हैं, जबकि नेपाल के इतिहास सम्बन्धी किसी ग्रन्थ को देखने पर स्पष्ट हो जाता है कि इस संवत् में 880 जोड़ने पर ईस्वी वर्ष बन जाता है । तदनुसार गुजरात वाली पोथी जो संवत् 1672 (1615 ई०) का है, उक्त पोथी से केवल 12 वर्ष प्राचीन है ।

तृतीय पल्लव अनुच्छेद संख्या 41 से 43 "अइसना पत्त्थावे" यह अंश मूल किसी भी प्रति में नहीं है, केवल डॉ० अग्रवाल जी के संस्करण के परिशिष्ट में संस्कृत टीकाकार ने इसे संस्कृतच्छाया के रूप में लिखा है, जिससे डॉ० श्रीवास्तव ने मूल अवहट्‌ठ बनाने का प्रयास किया, पं० गोविन्द झा ने इस अंश को गद्य एवं रड्‌डा छन्द में पाठोद्धार कर मूल के नजदीक पहुँचा दिया और यहाँ उसे अधिक परिष्कृत कर समुचित स्थान पर निविष्ट किया गया है ।

दो स्थल ऐसे हैं जिन्हें सभी सम्पादकों ने गद्य ही समझा है जबकि पं० गोविन्द झा ने उसे पद्य के रूप में पहचाना, (2–28 बाली–छन्द एवं 2–33 रड्‌डा) उसे यहाँ अपना लिया गया है । मूल हस्तलेख के वाचन में प्रतिलिपिकारों को कुछ वर्णों के पढ़ने में भ्रम होना स्वभाविक है क्योंकि मैथिली लिपि में र व, म स, न्द ण्ण एवं इकार एकार की मात्रा में बहुत

साम्य है । इन अशुद्धिओं का मूल पोथी के आधार पर संशोधन किया गया है । डॉ० अग्रवाल, डॉ० श्रीवास्तव एवं प्रो० रमानाथ झा के पाठभेद-टिप्पणी से पूर्ण सहायता लेकर समुचित पाठ-निर्धारण किया गया है और छन्द एवं अर्थ को सम्यक् रूप से प्रदर्शित करने का प्रयास किया गया है । यहाँ पूर्व सम्पादकों के दोषों की सूची देने की धृष्टता नहीं की जा रही है, पाठक स्वयं देखने का कष्ट करेंगे । अब कुछ पाठ संशोधन के उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं:-

| **अनुच्छेद** | **पूर्व संस्करण का पाठ** | | **संशोधित पाठ** |
|---|---|---|---|
| 1-5 | विद्यापतिः कविः | - | विद्यापतेः कवेः |
| 1-9 | वेर करन्ता मम उबइ | - | वेर करन्ता मुज्झ जइ |
| 1-10 | दुहु नहि | - | दुज्ज न |
| 1-12 | कव्व कलाउ | - | कव्वह सार |
| 1-16 | भुञ्जइ | - | भुञ्जिअइ |
| 1-20 | अरु (अलग) | - | अरु (छन्द का ही अंश) |
| 1-22 | तिन्नि | - | तेन्ने |
| 2-11 | पुरमारि सञो | - | पुरसारिस हञो |
| 2-12 | निअ सत्ति | - | नीसत्ति |
| 2-12 | अहिमान सञो | - | अहिमानञे |
| 2-30 | सव्वउँ केरा रिज | - | सव्वहुँ केँ वारिज |
| 2-33 | गद्य | - | रड्डा |
| 2-33 | परा परिचय | - | परामरिस परिचय |
| 2-39 | तौल्लन्ति | - | तउल्लन्ति |
| 2-49 | देमा एक | - | देमएक |
| 2-53 | वित्थरि थारे | - | वित्त विथारे |
| 3-5 | कञोन चाहि | - | कञोन ताहि |
| 3-5 | कहए आन | - | कहए न आन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| 3-8 | भरिअउ | - | भरिअ |
| 3-21 | चौसा | - | चौदीसा |
| 4-43 | पउआ | - | पाउआ |
| 4-6 | तोरह तोरि | - | तोरहि तोर |
| 4-27 | एक हाँक | - | एकहोँक |
| 4-62 | दाहिन हत्त्य समत्त्थ | - | दाहिन हत्त्थ ससत्त्थ |

मूलग्रन्थ के पाठभेद के लिए प्रो० रमानाथ झा के संस्करण एवं मेरे सम्पादित पूर्व संस्करण देखे जा सकते हैं । यहाँ पाठभेद के भार से मुक्त विशुद्ध संशोधित पाठ ही रखा गया है ।

अब **अर्थनिर्देश** में पूर्वाचार्यो की अपेक्षया वैलक्षण्य के कुछ उदाहरण प्रस्तुत किये जा रहे हैं-

1. 'णं बलभद्दह कण्ह' 2-13-इस पंक्ति के स्पष्ट अर्थ से बड़ी समस्या सुलझ जाती है। कीर्त्ति सिंह भाई में कनिष्ठ थे फिर भी राजा वही कैसे बने? डॉ० श्रीवास्तव लिखते हैं सम्भवत: वीर सिंह वीरगति को प्रप्त कर गये!! पर ग्रन्थ के अन्त तक वह विजयी दीख पड़ते हैं। प्रस्तुत पंक्ति का अर्थ है-'ये दोनों भाई बलराम और कृष्ण के तुल्य थे, न कि राम और लक्ष्मण के तुल्य । छोटा भाई लक्ष्मण सेवक थे, पर कृष्ण छोटे रहने पर भी प्रधान ही थे।

**पात्रहु तह** 2-27- सुपात्र (सभ्य, उत्तम व्यक्ति) के द्वारा भी मेले में परस्त्री का बाला टूट जाता था। अभी भी मैथिली में संस्कृत की तरह पात्र शब्द का यही अर्थ होता है। पूर्वसंस्करणों में पात्र का अर्थ नर्तक किया गया जो संगत नहीं हैं।

3. 'घीवक बेचाँ दीअ घोड़' 3-26- घी के मूल्य में तक्र दिया जाता था । यहाँ घोड़ का घोड़ा अर्थ करना संगत नहीं है।

4. 'सरमी केरा सरम' 4-47- सभी ने 'सरम' शब्द को फारसी 'शरम' मानकर लज्जा अर्थ किया है, पर अर्थ सगत नहीं लगता है। वस्तुत: यह संस्कृत- श्रम-सरम-सरओं (मै०) से सम्बद्ध है। कृष्णकेलिमाला

नाटिका के चतुर्थ अंक में महाकवि नन्दीपति ने 'सरम' शब्द का व्यायाम करने के अर्थ में प्रयोग किया है:-

"यमुना तीर कदम्ब तर, प्रतिदिन सरम खेलाए"।

5. 'छोड़ु चक्की पिअ हेरब' 4-37- धूलि से व्याप्त अन्धेरे के कारण दिन मे भी चक्रवाकी (पक्षी) ने प्रिय को देखना छोड़ दिया । रात में वह प्रिय को नहीं देख सकती है ।

6. 'दुज्जन नाम मइल्ल' 1-12 । 'नाह न जानञो नाम' 1-15- 'दुर्जन तो मलिन ही होते है', 'हे नाथ ! मैं नहीं जनती हूँ' । यहाँ 'नाम' शब्द 'प्रसिद्धि' अर्थ में है, जैसे 'विद्या नाम नरस्य रूपमधिकम्' ।

उपर्युक्त संस्करण के बाद यह विद्यापति की 'कीर्तिलता' अभी भी संस्कार की अपेक्षा रखती है । पर जितना संस्कार हो सका, उसे जिज्ञासुओं के समक्ष शीघ्र लाने के उद्देश्य से प्रस्तुत संस्करण प्रकाश में लाया जा रहा है ।

कीर्तिलता के संक्षिप्त परिचय पाने के लिए प्रो० श्री सुरेन्द्र झा सुमन की पंक्तियाँ उद्धृत की जा रही हैं जो उनके सम्पादित इस पुस्तक की भूमिका में है:-

राय गणेश्वरक मलिक असलान द्वारा अपघात एवं तकर प्रतिक्रिया मे कीर्तिसिंह-वीरसिंहक गोहारि पर जौनपुरक इब्राहिम शाहक सहायता अभियान ओही शृंखलाक कड़ी थिक । कवि द्रष्टा विद्यापति ठाकुर द्वारा कीर्त्तिलता एही घटना लऽ कऽ रचित अछि । तेँ ई काव्य कथा रहितहुँ ऐतिहासिक 'दस्तावेज' थिक, तत्कालीन मिथिलाक शासनस्थिति सँ लए लोकजीवनक परिस्थितिक 'अलबम' थिक, संगहि संस्कृतोत्तर प्राकृत-पाली-अपभ्रंशक उत्तरकालीन अवहट्ट ओ देशभाषाक रूपपरिवर्त्तनक क्रमिक ह्रास-विकास-यात्राक प्रामाणिक 'रेकर्ड' थिक ।"

## कीर्त्तिलता की विषयवस्तु

तिरहुत के राजा कीर्त्तिसिंह (1402-1404 ई.) की कीर्त्ति (यश) रूपी लता के मञ्च को विद्यापति ने अपने इस कीर्त्तिलता काव्य के रूप में खड़ा कर दिया है, जिस पर वह लता पल्लवित-पुष्पित-फलित हो रही

है । इस लता में चार पल्लव हैं । ग्रन्थ के आरम्भ में पाँच श्लोक एवं प्रत्येक पल्लव के अन्त में एक एक श्लोक संस्कृत में हैं । कुछ पद्य विशुद्ध प्राकृत में, कतिपय अंश विशुद्ध मैथिली में और अन्य सभी अंश अवहट्ठ (मैथिल अपभ्रंस) में हैं । पद्य के साथ ही प्राञ्जल गद्य भी हैं जो बाणभट्ट एवं ज्योतिरीश्वर को याद दिला देते हैं । यह राजस्तुति न होकर राजचरित है, अतः इसे विरुद काव्य नहीं कहा जा सकता है । गद्य-पद्य-मिश्रित प्रबन्ध काव्य होने के कारण यह चम्पूकाव्य है । इसमें अपभ्रंसकाव्योचित अनेक छन्दों का प्रयोग हुआ है । इसके विषयवस्तु को संक्षिप्त रूप से प्रस्तुत किया जा रहा है:-

कीर्त्तिलता के **प्रथम पल्लव में** मङ्गलाचरण तीन पद्य के द्वारा (शिवपरिवार, शिव एवं भारती वन्दनात्मक) प्रस्तुत किया गया है । उसके बाद विषय प्रस्ताव के क्रम में काव्य के श्रोता, ज्ञाता और दाता को उत्तरोत्तर दुर्लभ कहा गया है और काव्य के चरितनायक को इन तीनों गुणों से युक्त रहने के कारण इस काव्य द्वारा उनके अभ्युदय की कामना की गयी है । सज्जनप्रशंसा और दुर्जननिन्दा के बाद अबहट्ठ भाषा में रचना का कारण बताया गया है। इसके अनन्तर भृङ्गी और भृङ्ग के संवाद के रूप में इस कीर्त्तिलता काव्य को प्रस्तुत किया गया है।

इस संसार में सम्मानपूर्वक जीने के लिए वीर पुरुष का जन्म लेना ही सार वस्तु है । ऐसे वीर पुरुष बहुत कम ही होते हैं- राजा बलि, भगीरथ, परशुराम और राम ऐसे ही वीर पुरुष थे । वीर पुरुष उसे कहते हैं जो यश का इच्छुक, रणभूमि मे शूर, धार्मिक, धैर्यवान्, बलशाली और गुप्तदानी हों । इसी वीरपुरुष की परम्परा में राजा कीर्त्ति सिंह आते हैं । उनका 'ओइनी' ग्रामवासी विप्रवंश विद्यावैभव के लिए विख्यात है, जिस में राजा कामेश्वर, भोगीश्वर (फीरोज शाह के मित्र) और गणेश्वर हुए जो कीर्त्तिसिंह के प्रपितामह, पितामह एवं पिता थे । कीर्त्तिसिंह तीन भाई थे- राज सिंह, वीर सिंह और कीर्त्ति सिंह। ये बहुत वीर, दृढ़ प्रतिज्ञ और स्वाभिमानी थे। इन्होंने पितृवैर चुका कर डूबे हुए राज्य का उद्धार कर उज्ज्वल यश को प्राप्त किया।

**द्वितीय पल्लव में**- कीर्त्ति सिंह के पिता राजा गणेश्वर से मित्रता कर राज्य के लोभ में छल से असलान (तुर्क) ने उनका वध 252 ल० सं० (1361 ई०) में कर दिया ।

तिरहुत में अराजकता फैल गयी । सभी राजनैतिक एवं सामाजिक स्थिति बिगड़ गयी । वहाँ शासन चलाना मुश्किल हो गया । तब असलान ने सोचा कि कीर्त्ति सिंह को ही राज्य देकर इस स्थिति से निबटा जाय। माता, मित्र और मन्त्री सहमत थे, पर कीर्त्ति सिंह एवं वीर सिंह ने शत्रु की कृपा से राज्य लेना नहीं स्वीकारा और वप्पावैर सधाने की प्रतिज्ञा कर डाली।

दोनों भाई बलराम और कृष्ण के समान (बड़े की छत्रछाया में छोटा भाई ही नेतृत्व करने वाले) पैदल ही जौनपुर के शाह के दरबार को चल पड़े। लोगों को उन्हें देख कर हृदय में सहानुभूति आयी और रास्ते में अनेक प्रकार की सहायता की। बहुतों दिनों पर वे जौनपुर पहुँचे । नगर वर्णन, हाट वर्णन, मध्यदिन में हाट पर भीड़ का वर्णन, बस्ती वर्णन, वेश्याहाट वर्णन, वेश्या वर्णन, बाजार वर्णन के बाद तुर्कों का वर्णन, हिन्दू-तुर्क दोनों के सटे आवास एवं रीतिरिवाज में अन्तर का वर्णन एवं तुर्कों के बोलवाला का वर्णन है । वहाँ द्वारप्रकोष्ठ में विश्राम कर कीर्तिसिंह ने पदाधिकारी से परिचय प्रमाणित करा कर राजमहल के रहस्य जानकर गुणवान राजसेवकों से बात समझ कर उसी नगर में एक ब्राह्मण के घर में रात्रिविश्राम किया।

**तृतीय पल्लव में**- सुबह होते ही कीर्त्ति सिंह ने वजीर से मुलाकात की और अपना सभी कार्य निवेदित किया । मन्त्री इन पर बहुत प्रसन्न हुए और तुरत बादशाह के पास निवेदन पहुँचबा दिया । शुभ मुहूर्त्त में बादशाह से भेँट हुई । प्रसन्न मुद्रा में उसने कुशल पूछा । कीर्त्तिसिंह ने बारबार प्रणाम कर वार्ता सुनाई- आज मेरा कल्याण हो गया, पर एक ही विषय को लेकर आपका और मेरा भी अकुशल है कि आपका प्रताप तिरहुत में कम हो गया और मेरे पिता गणेश राए स्वर्गीय हो गये । शाह ने पूछा- कौन तिरहुत पर चढ़ आया है' । कीर्तिसिंह ने कहा- वह है, पर डर से आज तक किसी ने आप से नहीं कहा है, पर बात यही है कि आपका शासन जैसे यहाँ है वैसे ही तिरहुत पर असलान का है । उसने

पहले तो आप का हुक्म तोड़ा, तब गणेश राए को मारा, सम्पूर्ण विहार पर कब्जा कर लिया और छत्र धारण कर तिरहुत से कर वसूलता है, फिर भी यदि आपको रोष नहीं है तो आज ही अपने अभिमान को तिलाञ्जलि दे दी जाय । भुवन भर में आपका प्रताप फैला है । यदि आप शत्रु के नाम को सुनकर भी चुप रहें तो साधारण लोग कर ही क्या सकते हैं । वीरता तो अपनी जगह पर ही बैठी रहेगी ।

यह सुन सुलतान क्रोध से भर गया और खान उमारा सभी को फरमान हुआ कि अपने साज सज्जा के साथ तिरहुत के लिए रबाना हो ।

दरबार में हलचल मची । सभी तिरहुत के लिए चल पड़े । कीर्त्ति सिंह परम प्रसन्न हुए । इसी बीच दूसरी ओर से किसी आक्रमण की सूचना मिली । बस, सेना पूरब की ओर से मुड़कर पश्चिम की ओर हो गयी । अब कीर्त्तिसिंह घबड़ा गये । मेरा सभी परिश्रम बेकार हुआ । अवसर का चुका काम राजा के घर में फिर से होगा, यह बड़ा कठिन है ।

चिन्तित राजा को वीरसिंह ने कहा– गुणवान् इसकी चिन्ता नहीं करते हैं, राजा के घर में दुःख से ही कार्य सिद्ध होता है । राजा की नजर में आपके लिए स्थान बना हुआ है । प्रयास कीजिए, फल होगा ही, वीर पुरुष को उत्साह करना चाहिए।

सुलतानी तकतान का प्रस्थान हुआ । सुलतान के लिए सुदूर पश्चिम प्रदेश में कीर्ति सिंह सेना के साथ रहे । सुलतानी विजय वर्णन चलता है । सैन्य के जमाव से उस स्थान में महगी, वस्तु का आभाव होता है । कीर्त्ति सिंह ने तुर्क के साथ रहते हुए फलमूल खाकर परम कष्ट से आचार की रक्षा की । उनके पाथेय समाप्त हो गये, वस्त्र पुराने हो गये । ऋण भी दुर्लभ था, मानी व्यक्ति भीख भी नहीं मांग सकते, दीन वचन नहीं बोल पाते, चार चार दिन सहकर समय बिताते थे । प्रिय व्यक्ति भी छोड़ दिये, नौकर भी भूख से व्याकुल भाग गये, घोड़े को घास नहीं मिलता था, दुःख दिन दिन बढ़ता गया । कुछ स्वामिभक्तों के साथ इस दुरवस्था को धैर्यदायक संवादों, चर्चों से विताने लगे । इन्हें सुध आयी कि हमारे इन दुःखों को सुनकर मेरी माँ अवश्य मर जायगी, पर वहाँ बड़े नीतिज्ञ मन्त्री, भाई और मित्र हैं, जिनके धैर्यवचन से मेरी माँ जी जायगी ।

पश्चिमविजय यात्रा से लौटने के समय साहस कर कीर्त्ति सिंह सुलतान के पास अपनी हालत एवं कार्य का स्मरण दिलाने दोनों भाई पहुँच गये । सुलतान उनकी प्रार्थना से पसीझ गया और फरमान हुआ कि यही सेना तिरहुत के लिए चलेगी । उनका साहसरूपी कल्पवृक्ष फलने लगा ।

**चतुर्थ पल्लव में**- सुलतान के फरमान होते ही सैन्यों में हलचल मच गयी । रणवाद्य बजने लगे । हाथी घोड़े के मेले के साथ कादी, मख्दूम सभी तिरहुत की ओर चल पड़े । चौरंगी सेना का प्रयाण अभूतपूर्व था, गजसेना, अश्वसेना का वर्णन विस्तृत है । एक अति गुणवान् घोड़ा पर सुलतान सबार हुए, कीर्त्ति सिंह दोनों भाई भी एक एक घोड़ा प्राप्त कर साथ ही चलने लगे ।

पैदल सैनिक का वर्णन भी अनूठा है । उनकी क्रूरता, कर्कश जीवन, आहार व्यवहार भी स्वभावोक्ति की छटा में वर्णित है । यवन एव हिन्दू सैनिकों के युद्ध करने के ढंग से भेद दर्शनीय है ।

उस कटक (सैन्य) के साथ लटक (अनियमित सैन्य) भी बहुत से थे । इन सबों के प्रयाण से तीनों लोक दलमलित हो गये । जंगली पशु-पक्षी तक व्याकुल हो गये । इस प्रकार दूर देश तक आक्रान्त करते हुए वे तिरहुत पहुँच गये और सुलतान सिंहासन पर बैठ गये । वहाँ के अधिकारियों से दोनों पक्षों का हाल सुन कर सुलतान ने कहा कि असलान बहुत सशक्त है, उसे किस प्रकार वश में लाया जाय । इस पर राजा कीर्ति सिंह बोले-हे प्रभो ! यह क्या कुमन्त्रणा कर रहे हैं और हीन वचन बोलते हैं । शत्रुसेना की आप क्या परवाह करते हैं । आपके प्रताप से मैं ही अभी खदेड़ कर उसे पकड़ लाता हूँ । आज मैं अपने पिता के वध का बदला लेकर प्रतिज्ञा पूर्ण करूँगा ।

यह सुन कर सुलतान ने फरमान किया कि कीर्त्ति सिंह के लिए सेना गण्डक को पार करे । उस पार में राजा का नगर राएपुर है । वहाँ गण्डक के पार असलान सेना लेकर तैयार था । सुलतानी सेना से उसकी मुठभेड़ हुई । भयानक युद्ध का वर्णन एवं हताहत सैनिकों का बीभत्स वर्णन चलता है । राजा कीर्त्ति सिंह ने असलान को परास्त कर दिया और

उसने पीठ दिखा दिया । तब कीर्त्ति सिंह और वीर सिंह दोनों भाइयों ने कहा– अरे असलान ! जिस हाथ से तूने मेरे बाप को मारा था आज वह हाथ कहाँ गया ? धिक्कार है तुझे कि कायर होकर तूने पीठ दिखा दिया । अब मैं पीछा नहीं करूँगा, तुझे जीवन दान देता हूँ । विजय पाकर कीर्त्ति सिंह शंखध्वनि के साथ लौटे और सुलतान ने उनका राज्याभिषेक किया । इस प्रकार कीर्त्ति सिंह तिरहुत के राजा हुए ।।

## कीर्त्तिलता की भाषा

कीर्त्तिलता की भाषा को स्वयं विद्यापति अवहट्ठ कहते हैं (1–13) और उससे बहुत अंश में समान को देशिल (अपने देश=तिरहुत की) भाषा । तदनुसार उनकी पदावली (गीतों) की भाषा देशी (प्राचीन मैथिली) का ही प्राचीनतर रूप अवहट्ठ भाषा है, जिसे ज्योतिरीश्वर ने वर्णरत्नाकर में छः भाषाओं के अन्तर्गत रखा है । ये छः भाषाएँ हैं– संस्कृत, प्राकृत, अवहट्ठ, पैचाशी शैरसेनी और मागधी । इसी प्रकार उन्होंने सात उपभाषाओं की गणना की है– शकारी, आभीरी, चाण्डाली, शाबरी, द्राविड़ी, औत्कली और विजातीया । तथापि वर्णरत्नाकर की भाषा के विषय में उनका मन्तव्य प्राप्त नहीं है, फिर भी अवहठ के ही अन्तर्गत उसे रखना उचित है, क्योंकि अन्य किसी भी वर्ग में वह आ नही सकती । अब इसकी भाषा को जब कीर्त्तिलता से तुलना करते हैं तो वर्णरत्नाकर ही देशी की ओर अधिक झुका दीख पड़ता है । अतः विद्वान् लोग इसे प्राचीन मैथिली कहना ही उचित समझते हैं, पर अवहट्ठ की अनेक विशेषताओं से युक्त रहने के कारण इसे अवहट्ठ या प्राचीनतर मैथिली कहना हमें संगत लगता है । ज्योतिरीश्वर की उपर्युक्त भाषा सूची में अवहट्ठ मागधी से भी भिन्न है । इसे मिथिलादेशीय अपभ्रंश कह सकते हैं, प्राकृतवैयाकरणों के द्वारा निर्दिष्ट अपभ्रंश नहीं, क्योंकि उसके लक्षणों से इस भाषा में बहुत भेद है, बहुत सी निजी विशेषताएँ हैं ।

विद्यापति ने यहाँ भाषा का चमत्कार दिखाया है । एक ही अवहट्ठ भाषा को अनेक रूप में प्रस्तुत किया है– संस्कृतनिष्ठ, प्राकृतनिष्ठ, फारसीनिष्ठ, हिन्दीनिष्ठ और मैथिलीनिष्ठ । ग्रन्थ के आदि और प्रत्येक

पल्लव के अन्तिम पद्य संस्कृत, दो पद्य (1-17, 18) प्राकृत और शेष अबहट्ठ हैं । दीर्घ समास वाले गद्यों में संस्कृत के लच्छेदार शब्द देखे जा सकते हैं । बहुतों पद्यों में प्राकृत के मूल शब्द निवेशित हैं- खलत्तण, विज्जावइ, छइल्ल, पाउअ, सक्कइ, जदो, एकत्तण, परिवण्णे इत्यादि । यहाँ फारसी शब्दों का भी बहुत प्रयोग हुआ है, वहीं, जहाँ तुर्कों का वर्णन आया है, अन्यत्र कहीं भी इसका प्रयोग नहीं हुआ है (इन शब्दों की सूची परिशिष्ट में द्रष्टव्य है ।) आधुनिक हिन्दी भाषा के निकट की शैली भी तुर्कों के प्रसंग में ही आयी है (2-39, 40) । बहुत अंश ऐसे हैं, जिन्हें अवहट्ठ न कह कर मैथिली कहें तो उचित होगा । ऐसे स्थलों पर हमने इसका निर्देश व्याख्या में दे दिया है । इसके अधिकांश गद्यभाग मैथिली के हैं । इन्हें देखते ही ज्ञात हो जाता है कि इनमें न तो संस्कृत का रचनातन्त्र, न प्राकृत और अवहट्ठ का ध्वनितन्त्र ही है । तत्सम शब्दों की भरमार है जो प्राकृत या अवहट्ठ के लिए एकदम अग्राह्य है । पर यह भी ज्ञातव्य है कि ये अंश भी अवहट्ठ से अछूते नहीं हैं । अतः लकीर खींचकर दोनों को अलग करना सम्भव नहीं है । इसीलिये इन्हें मैथिली निष्ठ अवहट्ठ कहा जा रहा है (2-15 से 18, 27, 28, 29, 35; 3-23 से 26; 4-21 से 31 इत्यादि) । ज्ञातव्य है कि कीर्त्तिलता में अनेक शब्द ऐसे हैं जो वर्तमान समय में केवल मैथिली भाषा में पाये जाते हैं, जिनके अर्थ अन्य भाषाभाषी नहीं जान सके हैं । अनेक वाग्धाराएँ हैं जो अभी भी मैथिली में पायी जाती हैं । इसीलिए हमने इस अवहट्ठ भाषा को प्राचीनतर मैथिली कहा है।

अवहट्ठ का साहित्य आठवीं ई० शताब्दी से सत्रहवीं शताब्दी तक पाया जाता है- सरहपाद, कुक्कुरीपाद आदि बौद्ध सिद्धों (8वीं शती) के दोहे, डाक (घाघ) के वचन (9वीं शती), ज्योतिरीश्वर का वर्णरत्नाकर (13वीं शती के अन्त), विद्यापति की कीर्त्तिगाथा,[1] कीर्त्तिपताका और कीर्त्तिलता (14वीं शती के अन्त), भीषम कवि का काव्य (कीर्त्तिपताका के आदि में कुछ अंश प्रकाशित), [2]रामदास झा की आनन्द विजय नाटिका

1. कीर्त्तिपताका- डॉ० शशिनाथ झा- 1994- नागप्रकाशक, दिल्ली। (इसमें भीषम कवि का काव्य तथा कीर्त्तिगाथा भी प्रकाशित है।)
2. मिथिला-परम्परागतनाटक संग्रह-डॉ० शशिनाथ झा- 1985 दरभंगा। (इसमें ये सभी नाटक हैं।)

के कतिपय छन्द (सत्रहवीं शती के आदि), उमापति उपाध्याय के पारिजातहरण नाटक के कुछ पद (17वीं शती के आदि), देवानन्द कृत उषाहरण नाटक के कुछ छन्द (17वीं शती) इत्यादि ।

अवहट्ठ के शब्दरूपों के विषय में जानकारी रहना अर्थ लगाने में बहुत आवश्यक है । इसमें एक ही शब्द अनेक रूप में पाया जाता है- तत्सम, प्राकृत, अवहट्ठ के अनेक रूप, मैथिली आदि । इस रूपभेद के उदाहरणः-

1. मञे, मञो, हञो=मैं ।
2. मोर, मझ, मज्झु, मुज्झ, मम=मेरा, मुझे । अम्हह=हमारा ।
3 राज, राअ, राए, राञे=राजा ।
4. दुज्ज, बे, दुइ, दुहु दूज=दो ।
5. सब, सवे, सव्व, सव्वे=सभी ।
6. हुअ, हुअउ, भउ, भा, भेल=हुआ ।
7. गउ, गमिअ, गमिअउ, जा, गेल=गया ।
8. कह, कहु, कहहिं, कहहु=कहो ।
9. लोक, लोग, लोअ, लोए=लोग ।

## कारक चिह्नः-

कारकों के विभिक्तियों का बहुत स्थल पर लोप ही देखा जाता है, फिर भी बहुत जगह बँचे हुए हैं । उनके बदले कुछ कारक-चिह्न प्रयुक्त हुए हैं । इन विभक्तियों एवं कारकचिह्नों का परिचय प्रस्तुत किया जा रहा हैः-

**कर्त्ता**- शून्य-'सज्जन चिन्तइ', 'बिसहर बमइ' । आ-राआ, मअंगा, काआ (बहुवचन) ।

**कर्म**- शून्य 'विसहर बिस वमइ' । ञे (ए) - 'अहिमानञे रक्खञो' (2-12) 'पाञे पन्नबिअ' (2-14) । हिं- 'फरमाणहिं वाचिअइ', 'सत्तुहिं' । काँ- 'कमन काँ', 'आनकाँ', न्हि (बहुवचन)- युवराजन्हि, अहितन्हि । कें - सव्वहुँ कें वारिजनयन।

**करण**- एँ- लक्खणेँ, दानेँ, वित्तेँ, तामसेँ, देलेँ । ञे- पाञे, राञे । एन- पुरिसत्तणेन, सुहेन, गमनेन, तेण । ए- सुजने, दाने, कण्णे, जेन्ने, उच्छाहे, पत्त्थावे । हि- 'कलसहि मण्डिआ' । एहिं- चारमेहिं, पक्खरेहिं (बहुवचन) । सञो- 'मानसञो' (पृ०-2-12) ।

**सम्प्रदान**- काँ- 'उत्तम काँ पारक' (2-3) । केँ- 'अभिमान केँ' (3-6) । के- 'उद्धार के' (2-4), 'जासु के' । लागि- 'तेसराँ लागि' (2-34) । कारण- देखन्त कारण, खुन्दकार कारण ।

**अपादान**- ते[1] -दुरहुन्ते' (2-52) । सञो- 'विन्ध्य सञो' । तह- 'पात्रहु तह' (2-27) । चाहि- कञोन चाहि' (2-5) = किससे यह स्थिति उत्पन्न हुई ? प्राचीन मैथिली में अपादान चिह्न 'चाहि' प्रयुक्त होता है ।

**सम्बन्ध** क- शक्तिक परीक्षा, रामदेवक रीति, अमरावतीक अवतार । करो- तन्हिकरो[2] वेश्यान्हि करो पयोधर, नगरन्हि करो परिठव । करि- 'आसपूर असवार करि'- 4-18 । करी- मध्याह्न करी वेला, धूम करी रेखा । के - उद्धार के 2-4, लच्छी के 2-20 । केर - 'पयोधर केर भारेँ' । केरा- लोअन केरा वल्लहा । करेओ- 1-29, 2-26 । कइ - थनवार कइ, सव्व कइ । को- कवन वंश को राअ- 1-21, राअ को पूत । काँ- राएपुरहि काँ- 4-45 । ह - राअह नन्दन- 2-13, लोअह । र-मोरहुँ । (आगे स्त्रीलिङ्ग शब्द रहने पर करि, करी । बहुवचन रहने पर केरा) ।

**अधिकरण,** शून्य- विपअ काल । ए - मूले- 3-35, करे- 3-20, अपमाने, घरे-घरे, अज्जणे- 1-18, रने- 1-20 । अँ - दिसँ, घरँ । आँ- मथाँ चढ़ाबए । माँझ- युववराजन्हि माँझ 1-27 । हिं- खेत्तहिं, मण्डलहिं- 1-24 ।

---

1. अपादान सूचक 'ते' है, हुन्ते या हुन्तह नहीं । दूरहुँ = दूर भी, सबतहुँ= सब ओर से भी । तदनुसार 'हुँ' का अर्थ 'अपि=भी', है ।

2. 'करो' मे 'ओ' का अर्थ 'अपि =भी' है । तनिकर = उनका, यह शब्द आज भी मैथिली में प्रयुक्त है । 'कनिका आदि सँ अर वैकल्पिक'- विभक्ति प्रकरण सूत्र-संख्या- 16- 'मिथिला-भाषा विद्योतन' (मैथिली व्याकरण) ।

उपर्युक्त कारक चिह्नों में कर्म-काँ, केँ, करण-एँ, सञो (सँ) सम्प्रदान-काँ, केँ, अपादान-सञो (सँ), सम्बन्ध-क, कर, केर और अधिकरण- हिं- मैथिली में प्रयुक्त हो रहे हैं ।

**संज्ञाशब्द-**

कीर्तिलता में तत्सम, तद्भव, देशज और विदेशज चारों प्रकार के शब्द प्रयुक्त हुए हैं । विदेशी शब्द के भी अवहट्ठीकृत रूप देखे जाते हैं। लिङ्ग वचन भेद का अवशेष प्राप्त है, पर सामान्यतया इसकी व्यवस्था समाप्त सी दीख पड़ती है । आ, न्ह, हु, न्त आदि बहुवचन सूचक हैं- 'मअङ्गा हजारो', पाआ, काआ, मञ्चा, बन्दा, गन्दा आदि, युवराजन्हि, अहितन्हि, जन्हिके, तान्हि, तुरुकाणञो, लोगहु।

**स्त्रीलिङ्ग** सूचक दो वर्ण हैं- इ और ई-

सआनी- 2-24, आड़ी डीठि- 2-42, गरुवि- 2-44, रूसलि विभूति आनलि- 1-29, करी वार्ता- 2-59 करी अधओगति- 2-35, औकी हाट- 2-32 (पुलिङ्ग में- 'अओका उपहास' - 2-45), अपनि मति- 2-12, बड़ि नाञो- 2-16, तेतुली वेला-2-7, बड़ि सफरी- 2-35, बड़िडओ चेतना-2-22, मध्याह्न करी वेला- 2-27, आगरि- 2-29, दोखें हीनि- 2-35, पुरलि मही- 2-49, बड़ि साति- 3-49, असबार करि आस- 4-18 ।

उपर्युक्त उदाहरणों से स्पष्ट है कि अप्राणिवाचक शब्दों के भी स्त्रीलिङ्ग रूप एवं उनके विशेषण भी स्त्रीप्रत्यय युक्त इस अवहट्ठ भाषा में प्राप्त होते हैं । दीर्घ ईकारान्त शब्द स्त्रीलिङ्ग होते हैं- भिङ्गी, जाखरी, देहली, सत्ती, सेरणी, सुरुतानी आदि ।

उकारान्त संज्ञा शब्द कुछ तो स्वाभाविक हैं- सत्तु, पेआजु, वत्थु, विज्जु, गोरु आदि, पर कुछ अपि (भी) अर्थ में अभी हैं- अबतहु, सुरुतानहुँ । दीर्घ ऊकारान्त शब्द बहुत कम हैं- हिन्दू, पसू, पेआजू, बाजू । ए और ओ क्रमशः निश्चय एवं समुच्चय (संग्राहक) अर्थ को सूचित करते हैं, पर यहाँ कुछ स्थल पर स्वाभाविक हैं- पलए=प्रलय, राए (राय=राजा),

माए । कुछ कृत्प्रत्यय हैं- गए, जाए, कए । कुछ विभक्तिसूचक हैं- घरे, उच्छाहे । पसाओ=प्रसाद भी । गुलामो=नौकर भी । कुछ स्थल पर ओकार प्रथमा विभक्ति में है- जलदो, पुञ्जिओ ।

अवहट्ठ भाषा अनुनासिक-बहुल है और यह प्रभाव मैथिली भाषा में परिलक्षित है । अन्तिम सानुनासिक वर्ण को 'ञ' कर देना यहाँ सहज बात है । अनुस्वार को परसवर्ण करके वर्गपञ्चम करना भी इस भाषा में नियत देखा जाता है- करञो (करओँ), गहञो (गहओँ) पुञ्जिओ (पुंजिओ) । खलेँ, घरँ, रिउँ, मथाँ आदि अनुनासिक के अस्तित्व के निदर्शन हैं ।

**तत्सम**- माता, पितृवैर, सम, मन्त्री ।

**तद्भव**- माए, माहि, वप्पवेर, मज्झु, मन्ति ।

**देशज**- चप्परि, चुक्कञो, झंख, तलप्प, भूलल, ओल (ओर, किनारा), औकी (दूसरी), गण्डञे, जाखरी, गोट्टओ, गोवोलि, गोहन, चांगुरे, चोट्टे, ठाहर, जरहरि, टोप्परि, ठाणा, ढलवाइक, तातल, तेतुली, तोरि, थेघ, दबलि, धाँगड़, धाड़े, पए, पइ, पञेड़ा (रास्ता), पाखर, फरिआइक, बीछि, बिभालि, चेत्त्थले, कोत्त्थले, लटक, पटक, लोनुमी, सन्नगहि, सरमेरा (द्वन्द्व युद्ध), साने (संज्ञा), साति, हेड़ा ।

**विदेशज**- अदप (अदब), अरदगर, उमारा, उज्जीर, कादी, कुरुबक, खोदाबरद, खोदालम्ब, खोरमगह, गोमठ, तकत, तत्त्थ, तवेल्ला, नीमाज, पएदा, पाइग्गह, पापोस, बल्लीअ, बाजार, बारिग्गह, मखडूम, मगानी, मुलुक्का, सइअदगार, सरइच्चा, सरमाणा, सुरुताण, सेरणी, हसम इत्यादि शब्द फारसी भाषा से गृहीत हैं । इनमें अवहट्ठ के अनुकूल कुछ परिष्कार करके प्रयुक्त किया गया है ।

**सर्वनाम**-

1. मोञे, हञो, मो, मोरहुँ, महु, मझु, मज्झु, मज्झ, मञे, अम्ह, अम्हह ।
2. तोञे, तोहि, तोके, तोहें, तुम्ह, तुम्हें, तुज्झु, तुज्झ ।
3. ओ, ओहु, ओकरा, ता, ताहि, तं, तन्हिकरी, तौन, तान्हि, तेन्हे, तेन्ने, तेण, से, सो, तसु, तासु ।
4. ई, एहि, एही, एहु, एत्ता, इथिहि, अइस, अइसो, एत्तिअ ।

5. जे, जो, जं, जसु, जासु, जस्स, जञोन (जौन), जेन्ने, जाहि, जन्हि ।

6. कमन, कञोन, कमने, किमि, की, को, काइँ, केन, कइ, कोइ, कोए, काह, काहु, केउ, केबि, किछु, किच्छु, कस, कतेहु, कतहु, कत्त, कइसे ।

7. अप्प, अप्पु, अपने, अपनेञो, अपनि, अपनेहुँ, आपे, आपुकरो ।

8. सब, सव्व, सबे, सव्वे, सव्वउँ, सव्वको ।

9. आन, इअर, इअरो ।

**क्रिया-**

**वर्त्तमान काल-** (1) **उत्तम पुरुष-** ञो या ओं- देक्खओं, सुनओं करञो, दलञो, भणञो, परबोधञो ।

2. **मध्यम पुरुष-** सि, हि- भग्गसि, जासि, जीबसि, कहसि, करहि, जाहि ।

3. **अन्य पुरुष-** अ, अइ, अए, अथि, अहिं (बहुवचन)- कर, करए, जाए, चलए, कहए, होए, होइ, चिन्तइ, करइ, बोलइ, वमइ, जाइ, छुट्टइ, जग्गइ, मार, निकार, भम, वस, चाट, सह, णत्थि, जाथि, आबथि, पाबथि, पइसथि,। आनहिं, आबहि, हेरहिं, बइठहिं । न्ति (बहुवचन)- तउल्लन्ति, बेसाहन्ति। कमवाच्य में- करिअइ, धरिअइ, पाबिअइ, जम्पिअइ, भुञ्जिअइ, हरिज्जिअ, करिव्वउ ।

**भूतकाल-** उत्तम पुरुष- गउँ, गोचरिअउँ, आएउँ ।

मध्यम पुरुष- करिअउ, दिअउ, पेक्खिअउ ।

अन्य पुरुष-इअ- पसारिअ, लिहिअ, परिभविअ, लज्जाइअ, गहिअ, दलिअ, करिअ । ज्जिअ- लिज्जिअ, गहिज्जिअ, करिज्जिअ, सहिज्जिअ, किज्जिअ, दिज्जिअ, लिज्जिअ । अउ - वधिअउ, उद्धरिअउ, हुअउ, हुअ, भउ, गउ । एओ- पूरेओ, चूरेओ । उ- चलु, जागु, लागु, पसरु, धरु, उपजु, पडु । ईआ- पारीआ, चारीआ । ल -भेल, छल, मारल, हारल, कहल, चलल, बैसल, उबहल, देल, कएल । आ-बिका ।

**भविष्य काल-** सइ-होसइ । इह-बुज्झिह, करिह, जिव्विह । हइ, ज्जिह- धरिहइ, धरिज्जिह, सिज्झिहइ, दूसिहइ । त- लागत (2-35) ञो-दलञो (वर्त्तमान के समीप भविष्य में वर्त्तमान का प्रयोग) ।

**आज्ञार्थक क्रिया–**

उत्तम पुरुष– सुनञो, कहञो ।

मध्यम पुरुष– सुन, कह, जाहि, करहु, धरहु कहहु, सम्पलहु, राखहिं, अप्पहिं, कहहिं, सज्जह, भुञ्जह ।

अन्य पुरुष– साहउ, जिअउ, करउ, रहउ, जाउ, सुनओ, करओ । वण्णिअउ (कर्मवाच्य) ।

**विधि अर्थ में**– होए, देइ, पसरेइ ।

**सहायक क्रिया**– अछ, अछए, अच्छए, हो, हुअ, हुअउ, भा, भउ, रह ।

**संयुक्त क्रिया**– पारइ, खाइ ले, चढ़ावए चाह, किनइते पाबथि, बन्धि न देइ, बोलए लागु, भए गेल, जीव रह ।

ज्ञातव्य है कि उपुर्यक्त क्रियापदों में वर्त्तमान काल में 'ओँ, अइ, अए, अछि', भूत काल के 'ल', भविष्य काल के त', आज्ञार्थक ह, हिं, ओ तथा विध्यर्थक– अए प्रत्यय तथा अछ (अछि) एवं 'हो' क्रिया मैथिली भाषा में प्रयुक्त हो रहीं हैं । क्रिया में लिङ्गभेद नहीं है ।

**कृदन्त क्रिया**– (1) **वर्त्तमान**– करन्ता, भणन्ता, पिबन्ता, पिबन्तो, कहन्ता (विशेषण के रूप में) । गाहन्ते, खेलन्ते, भमन्ते, मारन्ते (क्रिया के रूप में), किनइते, जाइते, बहइतेँ ।

(2) **भूतकाल**– समप्पिअ, चुक्किअ, सेविअ, बसले, भेले, मिलल, पुरलि, चापल, रूसलि विभूति ।

(3) **पूर्वकालिक क्रिया**– बइसि (बैठकर), बिसवासि, गोइ, छाड़ि, भाँगि, कीनि, अछोलि, ठेल्लि, लइ, सम्मद्दि । गए (जाकर), लए, कए, धाए कहु (दौड़कर), कोहाए, पलटि कहुँ, सुनिअउँ (सुन कर भी), धकेँ ।

(4) **क्रियार्था क्रिया**– हिण्डए, बिकाए (बिकने के लिए) छुअए, पिउबाँ, जुझबाँ, कहबा[1] ।

(5) **भावार्थक**– होञे (होनी), उबार, झंखणे, विथारे, जीव, खोहना, सोहना, जोअना, हेरब, चलए, गणए, चढ़ाबए, पआनओ, साति, पण्णति ।

---

1. "भावार्थक 'अब' सँ आ वैकल्पिक"– मिथिलाभाषा विद्योतन– विभक्तिप्रकरण सूत्र संख्या–32 के अनुसार मैथिली में 'कहबाक'।

(6) **कर्त्ता अर्थ में**- बुज्झनिहार, विचारक, पढ़न्ता, कहन्ता, चलन्ता, कोहाणा ।

**प्रेरणार्थक क्रिया**- सिक्खबइ, बइठाब, पलटाए, कराबए, गमाबथि, पारिअइ, जनाबञो, परबोधञो ।

**तद्धित प्रत्ययान्त शब्द**

खलत्तणेँ, पुरिसत्तणेन, एकत्तण, वड्डिपन, वेरिपण, देसिल, बियाही, सरमी, सरमेरा, सुरुतानी, कटकाञी, तेजमन्त[1], कबहुँ, तब्बहुँ, अइस, कइस, एत्तिअ, एत्ता, कतहु, कत्त, तइसन, जइसन, पठम, दोसरी, तेसराँ, तीनू, तीनिहुँ, चारिहु, पञ्चम ।

**अव्यय शब्द**

काञि, जञो, तञो, तेँ, जइ, जहाँ, तहाँ, जेहे, सेहे, जदो, तदो, अरु, अवरु, नाम, फुड़, णिच्चइ, अबसओ, णहु, धुअ, पुनु, किमि, जं, तं, पइ, जबे, तबे, न ञुण, नहि, तेँ, अबि अ, किछु, किच्छु, जहीँ, तहीँ, चप्परि, उप्परि, जबही, तबही, जञो, तञो, कतहु, उत्थि, एम, तो, अज्ज, ञेहाँ, दहु, तइसना, केबि, तहँ, चोट्टे, जाव, किम्बि, अब्ब, इत्ति, मित्ति, जहिं, तहिं, विनु, जनि, सञो, अहो, अहह ।

**नाम धातु–**

बन्दीकरिअ, पछुआब, धसमसइ, लड़खड़िआ, कलक्केइ, झंकरिअ ।

**न और ण–**

कीर्त्तिलता एवं कीर्त्तिपताका में न और ण का वैकल्पिक प्रयोग देखा जाता है। इस प्रकार अनुनासिक बाहुल्य भी अनेक स्थलों पर वैकल्पिक प्राप्त होता है। इसलिए प्रस्तुत संस्करण में जहाँ एक भी स्रोत से इनका 'न' रहना ज्ञात हुआ वहाँ 'ण' और अनुनासिक का त्याग कर दिया गया है । इसी प्रकार मूर्धन्य 'ष' का प्रयोग 'ख' के लिए प्रचुरतया सभी स्रोतों में देखा गया, पर इसके औचित्य में किसी युक्ति को न देख कर लेखक–प्रमाद मान कर सब जगह हमने 'ख' कर दिया है ।

---

1. "गुण आदि सँ मन्त"- सूत्र संख्या- 84 तद्धित, 'मिथिला–भाषा विद्योतन'- पं० दीनबन्धु झा ।

## वर्णरत्नाकर का प्रभाव

विद्यापत्ति की कीर्तिलता पर वर्णरत्नाकर का पूर्ण प्रभाव[1] है । यहाँ के वेश्या वर्णन और अश्वसैन्य-वर्णन की शब्दावली भी वर्णरत्नाकर से बहुत मिलती-जुलती है। इसी तरह प्राकृतपैङ्गलम्[2] के कतिपय पद्यों का प्रभाव कीर्त्तिलता पर पड़ा है। स्वयं विद्यापति ने अपने तीनों अबहट्ठ-चरितकाव्यों में एक दूसरे से आदान-प्रदान किया है। कीर्तिपताका के अनेक स्थल कीर्त्तिलता की शब्दावली से समान दीख पड़ते हैं। इस तरह यह भी सिद्ध हो जाता है कि दोनों के रचयिता एक ही व्यक्ति हैं, क्योंकि दोनों की भाषा एवं शैली समान है। समान स्थलों का दिग्दर्शन प्रस्तुत है–

## **कीर्तिलता कीर्तिगाथा / कीर्तिपताका में** समान पंक्तियाँ–

| **कीर्त्तिपताका ( पृ० )** | **कीर्त्तिलता** |
|---|---|
| नवजयदेव कवि-5 | विद्यापति कवि- 1-5 |
| सूरत्तनेँ-5 | खलत्तणेँ-1-7, एकत्तण-1-22 |
| दाने दलिअ दारिद्द-8 | दाने दलिअ दारिद्द-1-22 |
| करि तुरअ पत्ति पअभार भरेँ | पअभारेँ कोल अहि मोल गर, |
| कुरूमकोर[3] कसमसि सहिअ-8 | कुरुम उलटि करवट्ट दे-4-22 |
| हरिच्चन्द नल राम राहव-9 | हरिश्चन्द्रक कथा-3-31 |
| थोल थनहर- 17 | संवल देल थोल- 2-16 |
| विविह परि-20, 56 | विविह परि- 4-18 |
| काहु धरए- 20 | काहु देल- 2-17 |

---

1. 'पअभरे पानि सोखि कादव भए गउ'-वर्णरत्नाकर पृ०-48 । द्र०-कीर्त्तिलता 3-20 । घसफाल-वर्णरत्नाकर पृ० 47, कीर्त्ति०-3-18.
2. कुञ्जरा चलन्त आ, पव्वआ पलन्त आ ।
   कुम्म पिट्ठि कम्पए, सूर धूलि झम्पए ।।
   प्रा० पै०- 2-59 । कीर्त्तिलता 3-17 ।
3. कोल=वराह ।

| | |
|---|---|
| तेतुली वेला- 40 | तेतुली वेला- 2-17 |
| गमन करथि गोहन जानि-33 | गोहन नहि पाबथि- 4-35 |
| पाअ भरहि पसान चूरिअ-8 | पअभरे पत्थर चूरीआ- 2-52 |
| कटकाञी जसराज- 49 | कटकाञी जाही- 4-33 |
| कुन्द कुसुम संकास जस- 56 | कुन्द कुसुम संकास अस- 1-24 |
| आगाँ चल जसराज- 49 | दाने गरुअ गएणेस- 1-26 |
| संगाम कज्ज अरिराए जीन- 47 | संगाम कज्ज जनि परशुराम-3-26 |
| वप्पकुल वेरि उद्धरिअ[1]- 70 | वप्पवेर उद्धरिअ धुअ- 1-20 |

**ए ऐ ओ औ- विचार–**

संस्कृत में ए ऐ ओ औ दीर्घ वर्ण हैं, इनके ह्रस्व रूप नहीं होते । प्राकृत, अपभ्रंश और आधुनिक भारतीय भाषाओं में इन्हें सामान्यतया दीर्घ मानने पर भी कहीं कहीं ह्रस्व माना जाता है[2]। लेकिन् इनके ह्रस्वबोधक लिपि देवनागरी या मैथिली में नहीं हैं। अत: इनके ह्रस्व रूप को प्रदर्शित करना सम्भव नहीं है, केवल उच्चारण में पार्थक्य है। कीर्त्तिलता में कहीं भाषास्वभाववश तो कहीं छन्द के अनुरोध से ए और ओ वर्णों का (इनकी मात्रा का) ह्रस्व उच्चारण होता है। इसे दिखाने के लिए यहाँ हमने उन उन अक्षरों के **नीचे रेखा** दे दी है। इनके ह्रस्व रूप का उदाहरण–

जञो, कए, जइसओ, कोइ, राए, जेन्ने।

यह भी ज्ञातव्य है कि अवहट्ठ एवं मैथिली में संस्कृत की तरह ऐ का उच्चारण 'अइ' (अय् नहीं) एवं औ का उच्चारण अउ (अव् नहीं) होता है । तदनुसार 'हए', 'कए', 'भए' इत्यादि ही लिखा जाता है–'है', 'कै', 'भै' नहीं।

अवहट्ठ भाषा के सम्बन्ध में विशेष जानकारी हेतु द्रष्टव्य-

---

1. कीर्तिपताका- डॉ० शशिनाथ झा- 1992 ई., दिल्ली
2. "ए ऐ ओ औ समेत एक दू तीनि मात्राक ह्रस्व दीर्घ प्लुत"– वर्ण प्रकरण, सूत्र संख्या-3 'मिथिलाभाषा विद्योतन'।

राजेश्वर झा- "अवहट्ट : उद्भव ओ विकास"- मैथिली साहित्य संस्थान, संग्रहालय भवन, पटना से 1975 में प्रकाशित ग्रन्थ ।

**छन्द–**

कीर्त्तिलता में प्रयुक्त छन्दों की सूची हमने परिशिष्ट में दे दी है। इसके मूल हस्तलेखों में कुछ ही स्थानों पर छन्द का उल्लेख है, जिन्हें निम्नांकित स्थलों पर देखा जा सकता है– 1-6 से 9-दोहा, 1-24 एवं 26- छप्पद, 2-15- बाली, 2-21-छन्दः, 2-38- छन्दः, 2-52- त्रिभङ्गी छन्दः, 3-17-निशिपाल, 3-34-छन्दः, 4-7-मधुभार छन्द, 4-13- छन्दः, 4-21- छन्दः, 4-33- छन्दः, 4-55-छन्दः, 4-62- छन्दः । शेष छन्दों का निर्देश सम्पादक के द्वारा हुआ है । यहाँ उनमें कतिपय अप्रचलित छन्दों का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है ।

(1) **रड्डा**- यह अपभ्रंश का प्रधान छन्द है । प्राकृतपैंगल आदि ग्रन्थों में इसका लक्षण है । इसमें पाँच चरण का छन्द 'मत्ता' और उसके बाद दोहा रहता है । मत्ता के प्रथम चरण गीत के ध्रुपद जैसा 15 मात्रा का होता है, जिसके बाद चार चरणों में क्रमशः - 11, 15, 10, 15 मात्राएँ होती है । यह रड्डा का चारुसेनी नामक भेद है । यहाँ इसीका प्रयोग हुआ है । मात्रा की अधिकता से इसके अन्य भेद भी होते हैं । डॉ० अग्रवालजी ने ह्रस्व 'ए, ओ' को गुरु मान कर यहाँ अन्य भदों को भी गिनाया है, पर वह वर्ण गुरु है ही नहीं ।

(2) **निशिपाल**- एक गुरु (या दो लघु) के बाद तीन लघु=पाँच मात्रा को तीन आवृत्त कर अन्त में रगण गुरु लघु गुरु दे देने पर यह छन्द बनता है ।

(3) **मनबहला**- तीन भगण+गुरु लघु । यहाँ इसका दो ही चरण प्राप्त है-'सावर एकहोँक' । यद्यपि (2, 15) बाली के स्थान पर इसका पाठान्तर मिलता है, पर दोनों दो छन्द हैं ।

(4) **वाली**- चौदह मात्रा प्रति चरण (3+4+3+4) ।

(5) **पुमानरी**- मरहट्ठा छन्द के अन्तिम वर्ण को गुरु कर देने ने पुमानरी

छन्द बन जाता है । इसके प्रत्येक चरण में 10+8+12+=30 मात्राएँ होती हैं ।

'प्राकृत पैंगल' के अनुसार भुजंगप्रयात आदि छन्दों को सोलह चरणों में पूर्ण समझा जाता है, जो स्पष्ट ही इनकी गेय पदावली होने का संकेत है । कीर्त्तिलता में इसका पालन हुआ है । यह भी ज्ञातव्य है कि यहाँ कुछ चतुष्पद छन्द के दो[1] चरणों का ही प्रयोग हुआ है और कहीं पर छः चरणों का, जो अपभ्रंश काव्यों में प्रचलित था ।

इन छन्दों के विशेष परिचय के लिये दामोदर मिश्र (कीर्त्तिसिंह के आश्रित कवि) के वाणीभूषण (संस्कृत, छन्द:शास्त्र) एवं पं० श्री गोविन्द झा कृत "मैथिली छन्दशास्त्र"[2] द्रष्टव्य है ।

## ऐतिहासिक सन्दर्भ

कीर्त्तिलता में तिरहुत (मिथिला, उत्तरी विहार) के राजा कीर्त्ति सिंह की वीरगाथा वर्णित है । इनके वंश के वर्णन क्रम में इनके प्रपितामह कामेश्वर ठाकुर से कीर्त्ति सिंह तक के राजाओं का वैदुष्य, दानशीलता एवं शौर्य को दर्शाया गया है । अतएव उक्त अवधि में इस क्षेत्र का ऐतिहासिक दिग्दर्शन प्रस्तुत किया जा रहा है । राजा कमेश्वर मिथिला के राजा हरिसिंह देव (1296-1326 ई०) के गुरु एवं सिद्ध पुरुष थे । 1326 ई० में दिल्ली के बादशाह मुहम्मद तुगलक शाह (1325-1251 ई०) ने इस राजा पर आक्रमण कर दिया । राजा जब परास्त होने लगे तो वे अपने गुरु कामेश्वर ठाकुर को राज्य समर्पित कर नेपाल चले गये और वहीँ से शासन सूत्र सम्हालते रहे । बादशाह इस महान् विद्वान से मिलकर सन्तुष्ट हुआ और उन्हें शासन सम्हालने को कहा । 1340 ई० में तुगलक शाह ने विधिवत् इन्हें तिरहुत राज्य दे दिया और हरिसिंह देव का अप्रत्यक्ष शासन समाप्त कर दिया । 1342 ई० में कामेश्वर ठाकुर स्वर्गीय हो गये और राज्य के लिए उनके पुत्रों में कलह मच गया । अन्ततः राज्य का बटवारा हो गया– दक्षिणी तिरहुत उनके ज्येष्ठ पुत्र भोगीश्वर राए को मिला, जिनकी राजधानी समस्तीपुर

1. पउम चरिउ- (स्वयभूकृत) में ऐसा देखा जाता है ।
2. दरभङ्गा से प्रकाशित ।

के आस-पास रायपुर थी जो गण्डक नदी से पूरब दायें तट पर है और उत्तरी तिरहुत छोटे पुत्र भवेश्वर (भव) सिंह को मिला। ओइनी (समस्तीपुर) ग्राम वासी होने के कारण ही इस वंश का नाम '**ओइनिवार**' पड़ा।

1341 ई० में बंगाल का सुलतान हाजी इल्यास ने तिरहुत पर आक्रमण किया और अपने नाम से 'हाजीपुर' नगर बसाया। फिर 1353 ई० में उसने शम्शुद्दीन नाम से अपने को प्रख्यात किया और फिर तिरहुत पर आक्रमण कर ओइनी गाँव से कुछ दूर अपनी एक उपराजधानी बनायी जिसका नाम शम्शुद्दीनपुर रखा जिसे अब समस्तीपुर कहते हैं। उन दिनों तिरहुत दिल्ली के तुलगक शाह के पुत्र फीरोज शाह तुगलक (1351-1383 ई०) के अधीन था । राजा भोगीश्वर ने इस आक्रमण की सूचना उन्हें दी । दिल्ली से सुल्तानी सेना तिरहुत होती हुई बंगाल तक गयी और अपना प्रभुत्व जमाया। इस यात्रा में शाह ने भोगीश्वर को प्रिय मित्र कह कर तिरहुत का शासक घोषित किया, इसका विद्यापति ने कीर्तिलता में उल्लेख किया है(1-24)।

फिर 1359 ई० में फीरोज शाह ने शम्शुद्दीन के पुत्र सिकन्दर शाह पर आक्रमण किया। इस शुद्ध में फीरोज विजयी होकर तिरहुत होते हुए लौटा। युद्ध में उसका चचेरा भाई मुहम्मद जूना खाँ मारा गया था, जिसकी स्मृति में इन्होंने 1361 ई० में जौनपुर नगर की स्थापना[1] की।

इधर तिरहुत में फीरोज शाह से मान्यताप्राप्त राजा भोगीश्वर एवं उनके पुत्र राए गणेश्वर का प्रभुत्व जम गया और सब ओर से वहाँ खुशहाली थी। पर 1360 ई० में भोगीश्वर के स्वर्गवासी होते ही चारों ओर से आक्रमण शुरू हो गया। राजा भवसिंह जो उत्तर तिरहुत के शासक थे, उनके पुत्रों ने उन्हें सम्पूर्ण तिरहुत का राजा घोषित किया, क्योंकि ओइनी कुल में सर्वश्रेष्ठ वही थे। पारिवारिक कहल शुरू हो गया। उधर दक्षिण बिहार का शासक असलान तुर्क ने सम्पूर्ण बिहार पर कब्जा करने के उद्देश्य से तिरहुत के राजा गणेश्वर से मैत्री की और छल करके 1361 ई० में उनकी हत्या कर राज्य हड़प लिया (कीर्त्तिलता- 2-2)। कीर्त्तिलता में

---

1. मध्ययुग का इतिहास- डॉ० ईश्वरी प्रसाद- 1968 ई०।

उल्लिखित "पक्ख पञ्च वे"=252 लक्ष्मण संवत् उपर्युक्त ईस्वी ही होता है। विद्यापति ने अपने एक गीत में (द्र०-कीर्त्तिपताका परिशिष्ट) ल०सं० और शाके का एक साथ उल्लेख किया है जिससे ल०सं० का आरम्भ 1109 ई० में सिद्ध होता है। वर्त्तमान पंचांग के अनुसार भी इसका समर्थन होता है।

राज्य में अराजकता फैल गयी, प्रजा में क्रान्ति आ गयी। उन दिनों गणेश्वर राए के पुत्र छोटे थे, जिन्हें मन्त्रियों और माताओं ने छिपा कर रखा। तिरहुत में कहीं असलान का, तो कहीं भवसिंह के पुत्र देवसिंह का, तो कहीं देवसिंह के भतीजे अर्जुन राए का आधिपत्य था और लोग समझते थे कि गणेश्वर के पुत्रों को भी असलान ने मार दिया है। इस पर सभी प्रजा उसे शत्रु समझने लगे। उधर दिल्ली सल्तनत कमजोर पड़ गया था[1]। वहाँ से कोई सहायता मिलना सम्भव न था । निरुपाय होकर गणेश्वर के मन्त्री एवं ज्येष्ठ पुत्र राज सिंह ने शान्त रहना ही उचित समझा। पर कनिष्ठ पुत्र कीत्ति सिंह आगे चल कर विद्वान, वीर, साहसी एवं स्वाभिमानी निकले। उन्होंने प्रतिज्ञा की कि पिता के वध का बदला लूँगा। अग्रजों ने समर्थन किया और राजतिलक लगाकर छोटे भाई को ही राजा होने का निर्णय लिया, जिसे विद्यापति ने संकेत रूप में कहा है कि वीर सिंह और कीर्त्ति सिंह दोनों सहोदर भाई की तुलना बलराम और कृष्ण से दी जा सकती है, राम-लक्ष्मण से नहीं (5-13)। समय बीतता गया । गणेश्वर के पुत्र अवसर के ताक में थे । 1394 ई० में शर्कीवंशीय सेनापति ख्वाजा जहाँ ने जौनपुर में अपना राज्य स्थापित कर लिया। दिल्ली के तुगलक शाह (1934 ई०) ने उसे बिहार[2] की सूबेदारी दे दी। ख्वाजा जहाँ के पुत्र मुबारक शाह (1399-1402 ई०) ने राज्य की समृद्धि की और उसका पुत्र इब्राहिम शाह (1402-1436 ई०) बहुत पराक्रमी, गुणज्ञ और स्वाभिमानी हुआ। इसकी गुणज्ञता को सुनकर राजा कीर्त्तिसिंह को उत्साह हुआ और प्रजाओं के समक्ष प्रकट हुए । ज्येष्ठ भ्राता राज सिंह घर सम्हालते रहे और वीर सिंह तथा कीर्त्ति सिंह जनसमर्थन लेने हेतु पैदल ही जौनपुर के लिए चल पड़े। आगे की घटना और कीर्त्ति सिंह का राजा होना कीर्त्तिलता में वर्णित ही है।

---

1. भारतवर्ष का इतिहास- डॉ० ईश्वरी प्रसाद।
2. भारतवर्ष का इतिहास- डॉ० ईश्वरी प्रसाद ।

ज्ञातव्य है कि अपने पितामह ख्वाजा जहाँ के समय से ही इब्राहिम शाह शासन–सूत्र में हाथ बँटाता था और स्वयं प्रतिभा–शूरता से प्रधान स्थान उसे प्राप्त था ही । अत: उसके गद्दीनशीन होने से पहले भी यह घटना घटित हो सकती है । तदनुसार 1394 से 1402 ई० के बीच ही कीर्ति सिंह जौनपुर गये होंगे ।

मिथिला के इतिहास ग्रन्थों में कीर्त्ति सिंह के राज्य के बारे में सूचना नहीं के बराबर है । उन दिनों ओइनीवंश की तीन शाखाएँ प्रभुत्व में थीं– कीर्त्ति सिंह, अर्जुन सिंह और शिव सिंह । ये तीनों चचेरे भाई थे और तीनों राजा थे । विद्यापति ने इन तीनों की कीर्त्ति को अबहट्ठ भाषा में निबद्ध की है । ये ग्रन्थ हैं क्रमश: कीर्त्तिलता, कीर्त्तिगाथा और कीर्त्तिपताका । इन ग्रन्थों में बहुत ऐतिहासिक नाम आये हैं, पर एक ग्रन्थ में जो नाम है, वह दूसरे में नहीं । तीनों राजाओं को तिरहुत का राजा कहा गया है । इन तीनों में परस्पर वैरभाव रहने पर भी कवि विद्यापति अपने व्यक्तित्व से तटस्थ रहे और सभी दरबार उनके लिए खुले थे ।

कीर्त्ति सिंह तिरहुत के राजा हुए । इसका उल्लेख न केवल कीर्त्तिलता में है, अपितु दो अन्य ग्रन्थों में भी इसका उल्लेख प्राप्त होता है–

(1) म०म० दामोदर मिश्र विरचित छन्द:शास्त्र का एक ग्रन्थ प्रसिद्ध है–**'वाणीभूषण'** जो संस्कृत भाषा में रहने पर भी दोहा आदि अपभ्रंश प्रसिद्ध छन्दों का भी निरूपण करता है । इसके कुछ उदाहरणों में राजा कीर्ति सिंह का वर्णन है–

> विधिरेव विधुरयति, मर्म निकृन्तति, जनयति शर्म न नर्मसद:
> चन्दनवन–पवनो, विकलयति मनो, दलयति मदनो हृदयमद: ।
> प्रियसखि ! मम नयनं, पङ्कजनयनं, कीर्त्तिसिंह–धरणीरमणं
> यदि मिलति विशालं, भवति तदालं, विरहपयोनिधि–सन्तरणम् ।।
>
> –पद्मावती छन्द: 80

> तरणी भवति विमज्जतो, दुरितपयोनिधिवारि ।
> दिशि दिशि विलसति तव यशो, नवहिमरुचि–रुचिधारि ।।

नवहिमरुचि-रुचिधारि, महोऽपि न यस्य समानम्,
[1]परवारणबलसिंह ! विदुषि वितरसि बहु दानम् ।
परवारणबलसिंह ! जयसि भुवि जगदेक-रणी,
कीर्त्तिसिंह नृप ! जीव, यावदमृतद्युति-तरणी ।।

—कुण्डलिका-82

त्वयि चलति, चलति वसुधा, वसुधाधिप !
कीर्त्तिसिंह ! धरणीरमणे !

—लीलावती- 114

(2) कामेश्वर सिंह दरभङ्गा संस्कृत विश्वविद्यालय के हस्तलिखित ग्रन्थागार में ग्रन्थ सं- 1774 (2118)- मन्त्ररत्नावली नाम का तन्त्र ग्रन्थ है, जिसके प्रत्येक परिच्छेद के अन्त में "महाराज कीर्त्ति सिंह विरचितायां मन्त्ररत्नावल्याम्" लिखा गया है । ग्रन्थ का आदि और अन्त भाग फटा हुआ है । ग्रन्थ संस्कृत भाषा में है । देवनागरी लिपि में लिखित इस ग्रन्थ में 145 पत्र, प्रतिपत्र 29 पंक्ति, प्रतिपंक्ति 50 अक्षर हैं ।

कीर्त्तिलता में जौनपुर से तिरहुत की ओर सेना के प्रस्थान के वर्णन के समय में संकेत रूप से कहा गया है कि इसी समय अचानक कोई ऐसी घटना घटी कि सेना पूरब की ओर से मुड़कर पश्चिम की ओर चल पड़ी और बहुत दूर जाने पर मुठभेड़ हुई, जिसमें सुलतान विजयी हुआ' । इतिहास ग्रन्थों से ज्ञात होता है कि इकबाल खाँ ने दिल्ली से चलकर आक्रमण किया था, जिससे गङ्गातट पर कन्नौज के पास इब्राहिम शाह का युद्ध हुआ था ।

कीर्त्तिसिंह के बाद उनके उत्तराधिकारी उनके चचेरे भाई शिवसिंह हुए। इससे ज्ञात होता है कि उन्हें कोई सन्तान न थी और कुछ ही वर्षों में उनका राज्य समाप्त हो गया। पर कैसे? यह रहस्य बना हुआ है।

---

1. वारण=निवारण एवं हाथी ।

## कविवर विद्यापति

कीर्त्तिलता के रचयिता कविवर विद्यापति (1350-1440 ई०) बहुमुखी प्रतिभा सम्पन्न थे, संस्कृत-प्राकृत-अवहट्ठ-मैथिली इन चार भाषाओं के परिनिष्ठित कवि थे । इन्होंने फारसी का भी अध्ययन किया था जो कीर्त्तिलता के अध्ययन से ज्ञात होता है । पुरुषपरीक्षा में इनका सुललित संस्कृत गद्य-पद्य देखने को मिलता है तो कीर्त्तिलता और कीर्त्तिपताका में आकर्षक अबहट्ठ गद्य-पद्य का दर्शन होता है । धर्मशास्त्र के अनेकों मान्य निबन्धों का इन्होंने प्रणयन किया, जिन्हें प्रमाण रूप में म०म० केशव मिश्र (1500 ई०) ने द्वैतपरिशिष्ट में, म०म० गणपति (1500 ई०) ने गङ्गाभक्तितरङ्गिणी में, म०म० रुद्रधर (1800 ई०) ने वर्षकृत्य में और म०म० कमलाकर भट्ट ने (1750 ई०) निर्णयसिन्धु में उद्धृत किया ।

ये "विशैवार विस्फी" मूलक मैथिल कुल में उत्पन्न हुए थे और दरभंगा जिला के विस्फी गाँव के निवासी थे । इनके वंश में अनेक महान् विद्वान् ग्रन्थकार और मन्त्री हुए। इनके प्रपितामह धीरेश्वर एवं उनके अनेक भ्राता वीरेश्वर आदि हरिसिंह देव के मन्त्री थे । धीरेश्वर के पुत्र जयदत्त ठाकुर हुए। जयदत्त के पुत्र म०म० गणपति ठाकुर के एकमात्र पुत्र थे विद्यापति। इनकी माता का नाम अम्मा माइ प्रसिद्ध गाङ्गो देवी था।

ये तिरहुत के अनेक राजाओं के राजपण्डित रहे-कीर्त्तिसिंह, अर्जुन राए, शिव सिंह, भैरव सिंह आदि। विद्यापति के तीन पुत्र हुए म०म० हरपति, नरपति और वाचस्पति। इनकी वंशपरम्परा अविच्छिन्न रूप से वर्त्तमान में सौराठ आदि गाँवों में है । इनके विशेष परिचय के लिए प्रो० रामानाथ झा कृत-विद्यापति[1], पं० गोविन्द झा कृत विद्यापतिक आत्मकथा[2], डॉ० जयमन्त मिश्र कृत संस्कृत भाषा में 'विद्यापति'[3] आदि ग्रन्थ द्रष्टव्य है।

इसकी रचनाओं का परिचय मेरे सम्पादित कीर्त्तिपताका की भूमिका में देखा जा सकता है जो 1994 ई० में नागप्रकाशक, जबाहर नगर, दिल्ली-7 द्वारा प्रकाशित है।

---

1. साहित्य अकादेमी, नई दिल्ली से मैथिली, हिन्दी, अग्रेजी में प्रकाशित ।
2. विद्यापति की जीवनी पर आधारित उपन्यास, पटना से प्रकाशित ।
3. राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, नई दिल्ली से प्रकाशित- 1995 ई० ।

इनके रचित निम्नांकित ग्रन्थ हैं:–

(1) मैथिली– विद्यापति–पदावली, गोरक्षविजय नाटक ।

(2) अवहट्ठ– कीर्त्तिलता[1], कीर्त्तिगाथा[2], कीर्त्तिपताका ।

(3) संस्कृत– (क) **काव्य**– भूपरिक्रमण, पुरुषपरीक्षा, मणिमञ्जरी नाटिका, प्रश्नोत्तरमालिका (ख) **राजकीय पत्रलेखन**–'लिखनावली' । (ग) **धर्मशास्त्र**–विभागसार, शैवसर्वस्वसार, शैवसर्वस्वसार प्रमाणभूत– पुराणवचन संग्रह, गङ्गावाक्यावली, दानवाक्यावली, दुर्भाभक्तितरङ्गिणी, व्याड़ीभक्तितरङ्गिणी वर्षकृत्य, गयापत्तलक (घ) **ज्योतिष**– 'ज्योतिषसार–समुच्चय' हस्तलेख, मिथिलासंस्कृतशोध संस्थान, दरभंगा ।

विद्यापति की कीर्त्तिलता ऐतिहासिक, भाषाशास्त्रीय और काव्यात्मक महत्त्व के कारण सर्वाधिक लोकप्रिय है । इस में रस, भाव, ध्वनि, गुण, अलङ्कार, औचित्य, स्वभावोक्ति, वक्रोक्ति आदि काव्यतत्व पद–पद पर झलक रहे हैं । शब्दविन्यास एवं लालित्य का औचित्यपूर्वक निर्वाह नितान्त प्रौढ़ कवि के अनुरूप है ।

## कृतज्ञता ज्ञापन

इस संस्करण के सम्पादन में अपने पूर्वाचार्यों के प्रति कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ । कीर्त्तिलता के हस्तलेख फोटो देखने की सुविधा देकर पटना कालेज के पुस्तकालय के अधिकारीगण, विशेषकर श्री गोपाल बाबू धन्यवाद के पात्र हैं ।

मूल प्रेरणादायक आचार्य डॉ० जयमन्त मिश्र जी धन्यवादार्ह हैं जिन्होंने अपने कुलपति रहने के समय 'विद्यापति–संस्कृत ग्रन्थावली' हेतु इसे तैयार करने की प्रेरणा दी थी ।

संस्कृत छायानुवाद करने में कहीं कहीं क्रियारूपों के कालसम्बन्धी वैपरीत्य को विद्वज्जन क्षमा करेंगे । पाठ–संशोधन एवं हिन्दी अर्थ सम्बन्धी

---

4. प्रो० तन्त्रनाथ झा ने इसका मैथिली पद्यानुवाद किया था, जो दरभंगा से 'स्वदेश' (पत्रिका) 1948 ई० में छपा था ।

5. कीर्त्तिपताका के साथ आरम्भ में इसका अंश प्रकाशित है ।

सुझाव प्रेषित कर यदि कोई सज्जन भेजेंगे तो हमें प्रसन्नता होगी और अग्रिम संस्करण में परिष्कार कर सकेंगे । आशा है, जिज्ञासु जन इसे अपना कर हमें उत्साहित करेंगे ।

दीप ग्राम — **डॉ० शशिनाथ झा**, विद्यावाचस्पति
1-1-2020 ई० — पूर्व प्राचार्य एवं विभागाध्यक्ष,
स्नातकोत्तर व्याकरण विभाग,
का०सिं०द० संस्कृत विश्वविद्यालय, दरभङ्गा ।

श्रीः

महाकवि विद्यापतिकृता

# कीर्तिलता

## ॥ प्रथमः पल्लवः ॥

(मालिनी छन्दः)

'पितरुपनय मह्यं नाकनद्या मृणालं'
'नहि तनय ! मृणालः किन्त्वसौ सर्पराजः' ।
इति रुदति गणशे, स्मेरवक्त्रे च शम्भौ,
गिरिपति-तनयायाः पातु कौतूहलं वः ॥ 1 ॥

अपि च,

( अनुष्टुप् छन्दः )

शशि-भानु-बृहद्भानु-स्फुरत्त्रितय-चक्षुषः ।
वन्दे शम्भोः पदाम्भोजनम् अज्ञान-तिमिरद्विषः ॥ 2 ॥

अपि च,

( शार्दूलविक्रीडितं छन्दः )

द्वाः सर्वार्थसमागमस्य, रसना-रङ्गस्थली-नर्तकी,
तत्त्वालोकन-कज्जलध्वज-शिखा, वैदग्ध्य-विश्रामभूः ।
शृङ्गारादि-रस-प्रसारलहरी, स्वर्लोक-कल्लोलिनी,
कल्पान्त-स्थिरकीर्त्ति-सम्भ्रम-सखी, सा भारती पातु वः ॥ 3 ॥

( अनुष्टुप् छन्दः )

**गेहे गेहे कलौ काव्यं, श्रोता तस्य पुरे पुरे ।**
**देशे देशे रसज्ञाता, दाता जगति दुर्लभः ॥ 4 ॥**
**श्रोतुर्ज्ञातुर्वदान्यस्य कीर्त्तिसिंह-महीपतेः ।**
**करोतु कवितुः काव्यं भव्यं विद्यापतेः कवेः ॥ 5 ॥**

## कीर्तिलता की 'प्रबोधिनी' हिन्दी व्याख्या

महाकवि विद्यापति ने कीर्तिलता-काव्य के मङ्गलाचरण में बाल-गणेश एवं वात्सल्यमय शिव की उक्ति-प्रत्युक्ति में गणेश-जननी गिरिजा के आनन्दातिशय को वर्णित किया है-

(गणेश कहते हैं)-"पिताजी ! आप अपने माथे पर स्थित स्वर्ग-गङ्गा में उत्पन्न यह कमल-नाल मुझे दीजिए" । (शिव उत्तर देते हैं)- "पुत्र ! यह कमल-नाल नहीं, किन्तु सर्पराज (वासुकी) है" । यह सुनकर बालक गणेश रोने लगे, शिवजी के मुख पर मुस्कुराहट आ गयी और गिरिराजपुत्री का यह कौतूहल (अद्‌भुत लीलादर्शन) आप पाठकों की रक्षा करे ।। 1 ।।

और भी- चन्द्रमा, सूर्य और अग्नि के रूप में चमकते इन तीनों आँखों से युक्त शम्भु के पदकमल की वन्दना करता हूँ, जो (शम्भु) अज्ञानरूपी अन्धकार के शत्रु हैं ।

उपर्युक्त प्रथम पद्य में वात्सल्य से परिपोषित एवं द्वितीय पद्य में अद्‌भुत से परिपोषित भक्ति रस प्रकटित हो रहा है । पदाम्भोज एवं अज्ञान-तिमिर में रूपक अलंकार है ।। 2 ।।

और भी-

वह भारती (वाणी देवी) आपलोगों की रक्षा करे, जो सकल अर्थ-प्राप्ति का द्वार है, जीभ रूपी रङ्गमञ्च की नर्त्तकी है, तत्त्व (सूक्ष्मविषय) देखने के लिए दीप शिखा है, शृङ्गार वीर आदि रसों के फैलाने के लिए

तरङ्गयुक्त स्वर्ग की नदी (गङ्गा) है और सृष्टि के अन्त तक स्थिर रहने वाले यश को सम्हाल कर रखने वाली सखी है । मालारूपकालङ्कार एवं भक्तिरस से अनुप्राणित यह पद्य है ।। 3 ।।

इस कलियुग में घर-घर में काव्य होते हैं, उसके श्रोता प्रत्येक नगर में हैं और इसके ज्ञाता प्रत्येक देश में हैं, पर दाता तो संसार भर में दुर्लभ है । कवि, श्रोता, ज्ञाता और दाता में उत्तरोत्तर दुलभ होते हैं । यहाँ 'सार' नामक अलंकार है, जहाँ उत्तरोत्तर वस्तु की श्रेष्ठता बताई जाती है ।। 4 ।।

कवि विद्यापति का यह (प्रस्तुत कीर्त्तिलता) काव्य राजा कीर्त्तिसिंह का कल्याण (भव्य) करे जो राजा कवि, श्रोता, ज्ञाता और उदार हैं । उल्लेख अलंकार ।। 5 ।।

**दोहा ( छन्द )**

**तिहुअण खेत्तहिं काञि तसु, कित्तिवल्लि पसरेइ ।**
**अक्खर खम्भारम्भ जञो मञ्चा बन्धि न देइ ।। 6 ।।**
**तें मञे भणञो निरूढि कए, जइसओ तइसओ कब्ब ।**
**खल खलत्तणेँ दूसिहइ, सुअण पसंसइ सब्ब ।। 7 ।।**
**सुअण पसंसउ कव्व मझु, दुज्जण बोलउ मन्द ।**
**अवसओ विसहर बिस वमइ, अमिञ विमुक्कइ चन्द ।। 8 ।।**
**सज्जन चिन्तइ मनहि मने, मित्त करिअ सब कोए ।**
**वेर करन्ता मुज्झ जइ, दुज्जन वैरि न होए ।। 9 ।।**

**।। संस्कृतच्छायानुवादः ।।**

त्रिभुवनक्षेत्रे कथं तस्य कीर्त्तिवल्ली प्रसरेत्?
अक्षरस्कम्भारम्भं यदि मञ्चं बद्ध्वा न दद्यात् ।। 6 ।।
तेनाहं भणामि निरूढ़िं कृत्वा, यादृशं तादृशमपि काव्यम् ।
खलः खलत्वेन दूषयिष्यति, सुजनः प्रशंसति सर्वम् ।। 7 ।।

सुजनः प्रशंसतु काव्यं मम, दुर्जनो वदतु मन्दम् ।
अवश्यमेव विषधरो विषं वमति, अमृतं विमुञ्चति चन्द्रः ।। 8 ।।
सज्जनश्चिन्तयति मनस्येव मनसा, मित्रं कुर्यात् सर्वं कमपि ।
वैरं कुर्वतो मम यदि, दुर्ज्जनाः वैरिणो न भवेयुः ।। 9 ।।

विभुवन रूपी खेत में उस राजा कीर्त्तिसिंह की कीर्त्ति (यश) रूपी लता कैसे फैलेगी यदि अक्षर (कविताबद्ध) रूपी खम्भों पर टिका कर मञ्च (मचान) न बना दिया जाय ? अर्थात् जैसे किसी लत्ती के विकास के लिए खूटों पर बाँस, करची आदि का मंच बनाना जरूरी है, उसी तरह कीर्त्तिसिंह की यशोलता के प्रचार-प्रसार के लिए अक्षरबन्ध की आवश्यकता है । मालारूपक एवं अर्थापत्ति अलंकार ।

खेत्तिहिं=क्षेत्र (खेत) में, मैथिली-खेतहिं, गामहिं, घरहिं । तसु=उसका, सं०-तस्य, प्रा०- तस्स । सं०- अक्षर, प्रा० अव०-अक्खर, मैथिली-आखर (शब्द) । खम्भ+आरम्भ (बनाना) ।। 6 ।।

इसीलिए मैं आरूढ़ (तत्पर) होकर जैसा-तैसा भी (बहुत उत्तम न होने पर भी) काव्य कह रहा हूँ, (जिससे सर्वगुण-सम्पन्न कीर्त्ति सिंह की कीर्तिलता फैल सके) । मेरे इस काव्य की दुर्जन तो अपनी दुर्जनता के कारण निन्दा करेंगे ही (दोष दिखाएंगे ही), पर सज्जन सब तरह से प्रशंसा ही करेंगे । लता को फैलने के लिए केवल ऐसा मञ्च (आधार) चाहिए, जिस पर वह टिक सके, मंच का सुन्दर होना आवश्यक नहीं है, सुन्दरता तो लता में स्वयं होती है । इसी तरह मेरी कविता का सौन्दर्य तो कीर्तिसिंह के गुण होंगे, उनका केवल आधार मेरी कविता होगी । खल का तो स्वभाव ही खलत्व (दुष्टता करना) है । यदि वे ऐसा न करें तो खल कहायेंगे ही नहीं । दोष दिखाना ही उनका काम है, अतः वे ऐसा करेंगे ही । पर मुझे इसकी परवाह नहीं, क्योंकि इस संसार में गुणग्राहक सज्जन भी तो हैं । स्वभावोक्ति अलंकार ।

**मजे**-प्राचीन मैथिली में प्रचलित शब्द, जिसका अर्थ होता है- मैं, नवीन मैथिली में इसके लिए 'हम' शब्द चलता है । भणञो-कहता हूँ,

'ओ' उत्तम पुरुषबोधक प्रत्यय । निरूढ़ि कए-निश्चय करके, आरूढ़ होकर । जइसउ-जैसा भी, जइसन=जैसा, उ=भी । खलत्वं (सं०)-खलत्तणं (प्रा०) । दूसिहइ-दूषित करेगा, 'दूसब' (मैथिली) ॥ 7 ॥

सज्जन मेरे काव्य की प्रशंसा करते हैं और दुर्जन निन्दा करते हैं (बुरा कहते हैं) तो वे कर लें, क्योंकि विषधर (सर्प) विष अवश्य उगलते हैं और चन्द्रमा अवश्य अमृत बरसाते हैं । जिसका जो स्वभाव है, वह वैसा करेगा ही, क्योंकि उसका वही काम है । तात्पर्य कि दुर्ज्जन के द्वारा कथित दोष उनका अपना स्वभाव है, मेरी कविता का नहीं । दृष्टान्त अलंकार । अबसओ-अवश्य । सं०-अमृत, प्रा० अ०-अमिञ । विमुञ्चति-विमुञ्चइ-विमुक्कइ=विमुक्तं करोति=विमुक्त करते हैं ॥ 8 ॥

सज्जन मन ही मन विचारते हैं कि सभी को मित्र ही बना लिया जाय । यदि मुझे वैर करना ही पड़े तो दुर्जन वैरी न होबे । तात्पर्य यह कि सज्जन और दुर्जन सभी मित्र ही रहें, अगर शत्रु हो ही जायँ तो दुर्जन से शत्रुता न हो । दुर्जन विवेकशून्य होने से क्या कर बैठेगें, इसका ठिकाना नहीं है, जबकि सज्जन का विरोध भी विवेकपूर्ण होने से लाभदायक ही होता है । यहाँ 'बेर करन्ता' के स्थान में 'भेअ कहन्ता' पाठ भी मिलता है, उसका भी ऐसा ही अर्थ उचित है कि मुझे अगर भेद (अलगाव, भिन्नता, शत्रुता) ही करना पड़े तो दुर्जन से भेद (शत्रुता) न होबे । वैरं (सं०)-वेरं (प्रा०)-वेर (अवहट्ठ) ॥ 9 ॥

## (चौपाइ छन्द)

**बालचन्द बिज्जाबइ भासा ।**
**दुज्ज न लग्गइ दुज्जन-हासा ॥**
**ओ परमेसर-सेहर सोहइ ।**
**ई णिच्चइ नाअर मन मोहइ ॥ 10 ॥**
**का परबोधओ कमन मनावओ ।**
**किमि नीरस-मन रस लए लाबओ ॥**

**जइ सुरसा होसइ भज्झु भासा ।**
**जो बुज्झिह सो करिह पसंसा ॥ 11 ॥**

**( दोहा छन्द )**

**महुअर बुज्झइ कुसुम रस, कब्बह सार छइल्ल ।**
**सज्जन पर उअआर मन, दुज्जन नाम मइल्ल ॥ 12 ॥**

**( चौपाइ )**

**सक्कअ वाणी बुहअन भावइ ।**
**पाउअ-रस कोइ मम्म न पाबइ ॥**
**देसिल वअना सबजन मिट्ठा ।**
**तें तैसन जम्पञो अबहट्ठा ॥ 13 ॥**

बालचन्द्रः विद्यापतिभाषा ।
द्वयोरपि न लगति दुर्जन-हासः ॥
असौ परमेश्वर-शेखरे शोभते ।
एष निश्चयं नागरमनो मोहयति ॥ 10 ॥
कं प्रबोधयामि, कं मानयामि ।
किमिति नीरसमनसि रसं नीत्वा लापयामि ॥
यदि सुरसा भविष्यति मम भाषा ।
यः बोधिष्यति, स करिष्यति प्रशंसाम् ॥ 11 ॥
मधुकरो बुध्यते कुसुमरसं, काव्यस्य सारं विदग्धः ।
सज्जनः परोपकारमनाः, दुर्जनो नाम मलिनः ॥ 12 ॥
संस्कृतवाणीं बुधजनो भावयति ।
प्राकृत-रसस्य कोऽपि मर्म न प्राप्नोति ॥
देशीय-वचनं सर्वजन-मिष्टम् ।
तेन तादृशं जल्पामि अपभ्रष्टम् ॥ 13 ॥

बाल (छोटे, शुक्ल पक्ष की द्वितीया तिथि का) चन्द्रमा एवं विद्यापति की लोकभाषा रचना इन दोनों को दुर्जन का उपहास नहीं लगता है (दुर्जन अगर हँसेंगे भी तो इन पर उसका असर नहीं पड़ता है) क्योंकि वे (चन्द्र) परमेश्वर शिव के शिर पर शोभित होते हैं और यह (भाषा) रसिकों के मन को मोह लेती है ।

बाल चन्द्र में वक्रता होती ही है जो उपहास का कारण है, पर उसमें ऐसा बड़ा गुण है जिससे यह छोटा दोष मालूम ही नहीं पड़ता है, वह गुण है उस चन्द्र का परमेश्वर के मस्तक पर रहना । विद्यापति की भाषा लोक-भाषा होने के कारण श्रेष्ठ नहीं हो सकती, पर काव्य तो सहृदयों के द्वारा ही मूल्यांकित होता है और यह काव्य उनके ही मन को मोह लेने के कारणक भी उपहास का पात्र नहीं हो सकता । दीपक एवं काव्यलिङ्ग अलंकार । 'दुज्ज न' एवं 'दुज्जन' में यमक अलंकार ।

बिज्जाबइ-विद्यापति । दुज्ज-द्वयं (सं०)- दुज्जं (प्रा०)-दुज्ज (अवहट्ठ) -दूज (हिन्दी) । लग्गइ-लगति (सं०) । सेहर-शेखर । निश्चय (प्रा०)-णिच्चइ (अव०)-निहचे (प्राचीन मैथिली) । नाअर-नागर (सं०)- णायर (प्रा०)=नगरवासी (चतुर), रसिक ।। 10 ।।

किसे बुझाऊँ, किसे मनाऊँ ? रस लेकर रसहीन मन वालों को किस तरह लाऊँ (अपनी ओर आकृष्ट करूँ) ? (यह सम्भव नहीं है, अतः मैं किसी को कविता से नहीं मनाऊँगा ।) यदि मेरी भाषा (काव्य) सुन्दर रसभरी होगी तो जो उसे समझेंगे, सब उसकी प्रशंसा ही करेंगे । (कवि को अपने काव्य की गुणवत्ता पर विश्वास है । तात्पर्य यह कि काव्य के गुण को केवल सहृदय जन ही समझ सकते हैं । पर, सहृदय को कैसे पहचाना जाय ? जिस-किसी के आगे काव्य-प्रदर्शन से क्या लाभ ? अतः मैं काव्य को पूरा कर डालता हूँ, सहृदय स्वयं इस पर आकृष्ट होंगे ।) अर्थापत्ति अलङ्कार और कविगर्वोक्ति रूप वस्तुध्वनि ।

कतम (संस्कृत)- कओन- (प्रा० मैथिली) -कोन- (मै०)- कौन- (हिन्दी)- कमन (अवहट्ठ)- विद्यापति के गोरक्षविजय में इसका अनेक वार प्रयोग हुआ है । मन् (सं०)-मानना का प्रेरणार्थक रूप मनाबउँ-मनाना ।

किमि=कैसे । लए (मै०)=लेकर । जइ=यदि (सं०) । होसइ-भविष्यति (सं०)- हुविस्सदि (प्रा०)=होगा । बुध (सं०)-बुज्झ (प्रा०)-बुज्झिह (अव०)-बुझबह (मै०)= समझेगा । करिह-करिष्यथ (संस्कृत)- करिहह (मैथिली) ॥ 11 ॥

मधुप (भौँरा) फूल के रस को जानता है । सहृदय (रसिक) काव्य के तत्त्व को जानते हैं, सज्जन परोपकार में मन को लगाना जानते हैं और दुर्जन मलिन होने से दोष दिखाना ही जानता है ।

सज्जन सहृदय मेरी काव्य रचना के परिश्रम एवं उसके रस को सहानुभूति पूर्वक देखेंगे और दुर्जन अपने मन में मालिन्य (कालिमा) रहने के कारण केवल दोष देखेंगे, क्योंकि इनका अपना-अपना स्वभाव ही ऐसा है । स्वभावोक्ति एवं दीपक अलङ्कार ।

मधुकर (सं०)- महुअर (प्रा०,अव०) । बुज्झइ-बुझइ (मैथिली) । कव्वह-काव्य का । छइल्ल (प्रा०)- छविमान्, विदग्धः (सं०)- छैला (हिन्दी) । उपकार (सं०)-उअआर (प्रा०, अव०) । नाम (सं०), वाक्य की शोभा बढ़ाने वाला अव्यय शब्द, जिसका अर्थ 'तो' होता है, प्रसिद्धि द्योतक । मलिन (सं०)-मइल्ल (अव०)-मइल (मैथिली), मैला (हिन्दी) ॥ 12 ॥

संस्कृत भाषा विद्वानों (पण्डितों) को अच्छी लगती है, प्राकृत भाषा के रस के मर्म (तत्त्व) को तो अब कोई नहीं पाता है और देशी भाषा सभी लोगों को मीठी लगती है । इसीलिए उस देशी भाषा के तुल्य (बहुत अंश में समान) अवहट्ठ भाषा में अपना काव्य कह रहा हूँ ।

संस्कृत भाषा को पण्डित ही जानते हैं, सामान्य लोग उसे समझ नहीं सकते, प्राकृत तो सबों के लिए अपरिचित ही हो गया है, उसके बाद अवहट्ठ (अपभ्रष्ट=अप-थोड़ा, भ्रष्ट-परिवर्तित प्राकृत) का स्थान आता है, पर भाषा उससे भी आगे बढ़ चुकी है और वह है देशी (मैथिली, बंगला आदि), जो अपनी भाषा होने से सबों को मीठी लगती है । इस देशी के सब से निकट अवहट्ठ ही है । इसलिए उसी भाषा में कहता हूँ क्योंकि इसके द्वारा व्यापक क्षेत्र में मेरा यह काव्य फैल सकता है (देशी तो सीमित क्षेत्र में ही रहती है ।)

भाषा रूप में समान होने पर भी संस्कृत एवं प्राकृत आदि में फर्क होने से यहाँ व्यतिरेकालंकार ध्वनित हो रहा है । मीठी कहने से गुणातिशय ध्वनित हो रहा है । संस्कृत (सं०)- सक्कय (प्रा०) । बुहअन-बुधजन । पाउअ-प्राकृत । देसिल-देशीय या देश्य (सं०)-देसिल (मै०) । वचन (सं०)- बअण (प्रा०, अव०) । तेन (सं०)-तेण (प्रा०)-तें (अव०)-तेँ (मैथिली) । मैथिली में 'सन' का अर्थ सदृश (समान) होता है, जो संस्कृत समं का तद्भव रूप है । जल्प (सं०)- जप्प (प्रा०)- जम्प (अव०)=कहना । अवहट्ठा-अपभ्रष्टा (सं०), पहराजकृत 'पाउसकोस' (11वीं शती) और वर्णरत्नाकर (14वीं शती का आरम्भ) में संस्कृत और प्राकृत के बाद अवहठ या अवहट्ठ का नाम आया है ।। 13।।

**( दोहा )**

**भिङ्गी पुच्छइ 'भिङ्ग ! सुन, की संसारहिं सार' ।**<br>
**'मानिनि ! जीवन मान सञो, वीर पुरुष अवतार' ।। 14 ।।**<br>
**'वीर पुरुस कइ जम्पिअइ, नाह ! न जानञो नाम ।**<br>
**जइ उच्छाहें फुड कहसि, हञो आकण्णन काम' ।।15।।**

**( रड्डा छन्द )**

**कित्ति-लुद्धअ, सूर सङ्गाम ।**<br>
**धम्मपराअण हिअअ, विपअ काल णहु दीन जम्पइ ।**<br>
**सहज भाव सानन्द, सुअने भुञ्जिअइ जासु सम्पइ ।।**<br>
**रहसे दव्व दए विस्सरइ, सत्त-सरूअ सरीर ।**<br>
**एत्ते लक्खणेँ लक्खिअइ, पुरुस पसंसञो वीर ।। 16 ।।**

**जदो-**

**( गाहा छन्द )**

**पुरिसत्तणेन पुरिसो, ण हु पुरिसो जम्ममत्तेण ।**

**जलदाणेन हु जलदो, ण हु जलदो पुञ्जिओ धूमो ॥ 17 ॥**
**सो पुरिसो जसु माणो, सो पुरिसो जस्स अज्जणे सत्ती ।**
**इअरो पुरिसाआरो, पुच्छ-बिहूणा पसू होई ॥ 18 ॥**

भृङ्गी पृच्छति-'भृङ्ग ! शृणु, किं संसारे सारम्' ।
'मानिनि ! जीवनाय मानेन, वीरपुरुषस्य अवतार:' ॥ 14 ॥
'वीरपुरुष: क: जम्प्यते नाथ ! न जानामि नाम ।
यदि उत्साहेन स्फुटं कथयसि, (तर्हि) अहम् आकर्णन-कामा' ॥ 15 ॥
कीर्त्ति-लुब्धक:, शूर: सङ्ग्रामे ।
धर्मपरायण-हृदय:, विपत्काले न खलु दीनं जल्पति ।
सहज-भावेन सानन्द:, सुजनै र्भुज्यते यस्य सम्पत्ति: ॥
रहसि द्रव्यं दत्त्वा विस्मरति, सत्त्व-स्वरूप-शरीर: ।
एतै र्लक्षणै र्लक्ष्यते, (य: तं) पुरुषं प्रशंसामि वीरम् ॥ 16 ॥

यत:-

पुरुषत्वेन पुरुषो, न खलु पुरुषो जन्ममात्रेण ।
जलदानेन खलु जलदो, न खलु जलद: पुञ्जितो धूम: ॥ 17 ॥
स पुरुषो यस्य मान:, स पुरुषो यस्य अर्जने शक्ति: ।
इतर: पुरुषाकार:, पुच्छविहीन: पशु र्भवति ॥ 18 ॥

विद्यापति ने कीर्त्तिलता की कथावस्तु को भृङ्ग और भृङ्गी के संवाद रूप में उपस्थापित किया है ।

भौंरे की पत्नी भौँरे से पूछती है कि हे भृङ्ग ! सुनो- संसार में सबसे उत्कृष्ट वस्तु क्या है ? भौँरा उत्तर देता है कि हे मानवती ! सम्मानपूर्वक जीने के लिये वीर पुरुष का अवतार (जन्म) लेना ही सार वस्तु है ।

शृणु (सं०)-सुन (अव०, मै०) । किम् (सं०)-किं (प्रा०)-की (अव०, मै०) । जीवनाय (सं०)- जीवन (अव०)- जीवाक लेल (मै०) । समम् [सं०]-समं [प्रा०]-सञो [अव०]-सँ [मै०] ॥ 14 ॥

(भृङ्गी का प्रश्न)-हे नाथ ! वीर पुरुष किसे कहते हैं (इसका लक्षण क्या है), यह मैं नहीं जानती हूँ । यदि तुम उत्साह से स्पष्ट कर कहते हो, तो मुझे सुनने की कामना है (मैं सुनना चाहती हूँ) ।

कम् (सं०)-केइ (प्रा०)-कइ(अब०)=किसे । कति (सं०)-कइ (प्रा०, अव०)- कतेक (मै०)=कितने, ऐसा अर्थ करने पर 'जम्पिअइ' के स्थान पर 'जम्मिअइ'- जन्मे हैं, यह पाठ ही रहेगा और कुछ आगे अनेकों वीर पुरुषों के नाम भी गिनाये गये हैं, जिससे इस पाठ का समर्थन होता है, पर, इस दोहा के बाद एक रड्डाछन्द और दो आर्या छन्दों में पुरुष का लक्षण ही है । अतः यहाँ का प्रश्न भी पुरुष लक्षण-विषयक ही उचित है ।।15।।

[भौंरा का उत्तर]- कीर्ति का जिसे लालच हो, युद्ध भूमि में जो वीर हो, जिसका हृदय धर्म में लगा है, विपत्ति काल में जो दीन-वचन नहीं बोलता है, जो सरल स्वभाव के कारण आनन्दित (प्रसन्न) रहे, जिसके सम्पत्ति का उपभोग सज्जन करते हैं, जो एकान्त में किसी को धन देकर फिर भूल जाते हैं (किसी के आगे अपनी बड़प्पन के लिए उसकी चर्चा तक न करते हैं) और जिनका शरीर सदय, गुणमय या सुगठित हो-इन लक्षणों [विशेषताओं] से जो लक्षित [घटित] होता है, वही वीर पुरुष है और उसकी मैं प्रशंसा करता हूँ । उल्लेख अलंकार ।

लुब्धक [सं०]-लुद्धअ [प्रा०, अव०] । हृदय [सं०]-हिअअ (प्रा०, अव०) । विपद् [सं०]-विपअ [प्रा०, अव०] । न खलु [सं०]-ण खु [प्रा०]- ण हु [अव०] । सुजनैः [सं०]- सुअणेहिं [प्रा०]-सुअने [अव०] । भुञ्ज [सं०] धातु के कर्मवाच्य का रूप भुज्यते-भुञ्जिअइ [छन्द एवं अर्थानुसार यही पाठ समुचित है, पर सभी प्रतियों में 'भुञ्जइ' पाठ मिलता है] । यस्य [सं०]- जस्स [प्रा०]-जासु [अव०] । सम्पत्ति [सं०]- सम्पइ [प्रा०,अव०] । रहस्ये [स०]- रहस्से [प्रा०]-रहसे [अव०]=एकान्त में । विस्मरति [सं०]-विस्सरइ [प्रा०, अव०]- विसरइ [मैथिली]=भूलता है । इयत् [सं०]-एत्ते [प्रा०, अव० मै०] ।। 16 ।।

जैसा कि- पुरुषत्व [पुरुष में रहने वाले आवश्यक गुण] से ही कोई पुरुष कहा सकता है, [पुरुष के रूप में] केवल जन्म लेने से ही पुरुष

नहीं होता है । जल देने के कारण ही मेघ जलद कहलाता है, एकत्रित हुए धुएँ को कोई जलद नहीं कहता है । मेघ बनने में मुख्य तत्त्व रहने के कारण यहाँ केवल धूम का उल्लेख है, अतः धूम शब्द से धूम आदि समझना चाहिए । महाकवि कालिदास ने मेघदूत में स्पष्ट कहा है- 'धूम-ज्योतिः-सलिल-मरुतां सन्निपातो मेघः" अर्थात् धुआँ, सूर्यकिरण, पानी और हवा के सूक्ष्मतत्त्वों के मिश्रण से मेघ बनता है । इन तत्त्वों के पुञ्जित होने पर मेघ बन सकता है, पर जल बरसे विना उसे जलद नहीं कहा जा सकता है, क्योंकि जलद का अर्थ ही है- जल देने वाला । दृष्टान्त अलंकार ।

यहाँ से दो पद्य विशुद्ध प्राकृत भाषा में हैं । पुरुषत्वं [सं०]- पुरिसत्तण [प्रा०]= पौरुष, यथा-खलत्तण ।। 17 ।।

वही पुरुष है, जिसे अभिमान [आत्मगौरव] है, वही पुरुष है जिसे अर्जन करने की शक्ति है । इनसे भिन्न व्यक्ति तो पुरुष के आकार में पूँछ के विना ही पशु है । यहाँ 'वही' शब्द से पौरुष [पुरुष में रहने वाले गुणों] से युक्त' यह अर्थ ध्वनित होता है । व्यतिरेक अलंकार ।

यस्य [सं०]- जस्स [प्रा०]- जासु [अव०] । शक्ति [सं०]- सत्ती [प्रा०]- सत्ति [अव०] । इतर [सं०]- इअर [प्रा०] । पशु (सं०) पसू [प्रा०]- पसु [अव०] ।। 18 ।।

### ( दोहा )

**पुरिस कहानी हञो कहञो, जसु पत्थावे पुन्न ।**<br>
**सुक्ख सुभोअन सुभ वअने, देवहा जाइ सँपुन्न ।। 19 ।।**

### ( षट्पद छन्द )

**पुरिस हुअउ बलि राए, जासु कर कन्नें पसारिअ ।**<br>
**पुरिस हुअउ रघुतनय, जेन्ने रने रावण मारिअ ।।**<br>
**पुरिस भगीरथ हुअउ, जेन्ने निञकुल उद्धरिअउ ।**

**परसुराम पुनि पुरिस, जेन्ने खत्तिअ खअ करिअउ ॥**
**अरु पुरिस पसंसञो राअ गुरु, कित्तिसिंह गएणेस-सुअ ।**
**जे सत्तु समर सम्मद्दि कहु, बप्पवेर उद्धरिअ धुअ ॥ 20 ॥**

[ अथ भृङ्गी कथयति ]–

( दोहा )

**'राअ चरित्त रसाल एहु, नाह ! न राखहिं गोए' ।**
**कवन वंस को राअ सो, कीत्तिसिंह को होए' ॥ 21 ॥**

[ अथ भृङ्गः कथयति ]–

( रड्डा छन्द )

**'तक्क कक्कस वेअ पढु तेन्ने ॥**
**दाने दलिअ दरिद्द, परम बम्ह परमत्थ बुज्झइ ।**
**वित्तें बटोरइ कित्ति, सत्तेँ सत्तु सङ्गाम जुज्झइ ॥**
**'ओइनी'-वंस पसिद्ध जग, को तसु करइ न सेव ।**
**दुहु एकत्तण पाबिअइ, भूबइ अरु भूदेव ॥ 22 ॥**

पुरुष-कथानिकाम् अहं कथयामि, यस्याः प्रस्तावेन पुण्यम् ।
सुख-सुभोजन-शुभवचनेन, दिवसो याति सम्पूर्णः ॥ 19 ॥
पुरुषोऽभवत् बलिराजः, यस्य (अग्रे) करः कृष्णेन प्रसारितः ।
पुरुषोऽभवद् रघुतनयः, येन रणे रावणो मारितः ॥
पुरुषो भगीरथोऽभवद्, येन निजकुलम् उद्धृतम् ।
परशुरामः पुनः पुरुषः, येन क्षत्रियक्षयः कृतः ॥
अपरं, पुरुषं प्रशंसामि राजानं गुरुं, कीर्तिसिंहं गणेश-सुतम् ।
येन शत्रून् समरे सम्मर्द्य, पितृवैरम् उद्धृतं ध्रुवम् ॥ 20 ॥
'राजचरित्रं रसालम् एतद्, नाथ ! न रक्ष गोपायित्वा ।
कस्य वंशस्य राजा स, कीर्त्तिसिंहः को भवति' ॥ 21 ॥

तर्कः कर्क्कशः, वेदः पठितः तैः ।।
दानेन दलितं दारिद्र्यं, परब्रह्म परमार्थं बुध्यन्ति ।
वित्तेन वर्तयन्ति कीर्त्तिं, सत्त्वेन शत्रुणा संग्रामे युध्यन्ति ।।
'ओइनी'-वंशः प्रसिद्धो जगति, कः तस्य करोति न सेवाम् ।।
द्वयमपि एकत्वेन प्राप्यते, भूपतिः, अवरो भूदेवः ।। 22 ।।

पुरुष की कहानी मैं कहता हूँ, जिसके प्रस्तुत (आरम्भ) करने से पुण्य (धर्म) होता है और सुख, सुभोजन एवं शुभ वचन से पूरा दिन बीतता है ।

जिसके प्रस्ताव से ही पुण्य आदि प्राप्त होते हैं, उसके आचरण में लाने से कितना फल होगा यह सहज ही समझा जा सकता है, यह तात्पर्यार्थ है । उदात्त अलंकार । 'हञो कहञो' यमक अलंकाार ।

अहम् [सं०]-अह्म (प्रा०)-हञो [अव०]- हम [मै०] । कथयामि (सं०)- कधेमि [प्रा०] कहञो [अव०] । यस्य [सं०]- जस्स [प्रा०]- जसु [अव०] । सुख [सं०]- सुह [प्रा०]- सुक्ख [अव०], यहाँ दुःख शब्द के सादृश्य से सुःख [क्ख] बना हुआ है । दिवस-दिवह-देवहा ।। 19 ।।

पुरुष हुए राजा बलि, जिनके आगे भगवान् कृष्ण (विष्णु, वामन) ने हाथ पसारा था, पुरुष हुए रघुनन्दन (राम), जिन्होंने युद्ध में रावण को मारा था, पुरुष हुए भागीरथ, जिन्होंने अपने कुल का उद्धार किया था, फिर (आगे चलकर) पुरुष हुए परशुराम, जिन्होंने क्षत्रियों का संहार किया था। एक और पुरुष की मैं प्रशंसा कर रहा हूँ । वे हैं गणेश (गणेश्वर) के पुत्र राजाओं में श्रेष्ठ कीर्ति सिंह, जिन्होंने समर-भूमि में शत्रु का मर्दन कर अच्छी तरह वप्पावैर (पिता से शत्रुता करने वालों से बदला) चुकाया था। दीपक और उल्लेख अलङ्कार की संसृष्टि।

कृष्ण [सं०]- कण्ह [प्रा०]- कन्न [अव०] । प्रसारित [सं०]- पसारिअ [प्रा०, अव०, मै०] । येन [सं०]- जेण [प्रा०] जेन्ने [अव०] । क्षय [सं०]- खअ [प्रा०, अव०] । अवर [सं०]- अबर [प्रा०]- अउर-अरु [अव०] । गणेश [सं०]-गणेस [प्रा०]- गएणेस [अव०] । सम्मर्दनं

कृत्वा [सं०]-सम्मद्दिअ [प्रा०]- सम्मद्दि [अव०] = कुचल कर, पैरों तले रौंद कर।

वाप [सं०]=जनक-बप्प [प्रा०]=पिता, बाप [अव०, मै०] ॥ 20 ॥

अब भृङ्गी कहती है- हे नाथ ! इस राजा के रसमय चरित्र को आप छिपा कर (विना कहे हुए) मत रखिये। वह राजा कीर्ति सिंह किस वंश का है ओर कौन है ? कृपया मुझे सुनाइये।

गोपायित्वा [सं०]- गोबइअ [प्रा०]-गोइ [अव०]। कतम (सं०)- कअम [प्रा०]- कमन, कवन [अव०]- कौन (हिन्दी) ॥ 21 ॥

उन्होंने परम कठिन तर्क (न्याय) शास्त्र एवं वेद को पढ़ा था, दान से दरिद्रता को दलित किया था। वे परम ब्रह्म (परमात्मा) को परमार्थ (चरम) सत्य) समझते हैं, धन से यश को बटोरते हैं (संगृहीत करते हैं) और पराक्रम से संग्राम में शत्रु के साथ युद्ध करते हैं। (ऐसे महापुरुषों से युक्त) 'ओइनी' नाम का वंश संसार भर में प्रसिद्ध है, उसकी सेवा कौन नहीं करता है ? पृथ्वीपति (राजा) और पृथ्वीस्थ देवता (ब्राह्मण) एक रूप में ही यहाँ (इस वंश के पुरुष में) प्राप्त होता है (ये ब्राह्मण होते हुए भी राजा हैं) ॥

तेनैव (सं०)-तेणेब्व [प्रा०]- तेन्ने, तेन्हे, [अव०], यथा-जेन्ने (येनैव, की०ल०-1-29)। 'तिन्नि' पाठ उचित नहीं। 'तेन्ने' का ही विकृत रूप लिपिकार के दोष से 'तिन्नि' अपपाठ है। इकार और एकार की मात्रा में मैथिली लिपि में बहुत अल्प भेद है।)

दलितं (सं०)- दलिअं (प्रा०)- दलिअ (अव०)- दलित किया= दो टूक कर दिया। एकत्वेन (सं०)- एकत्तेण (प्रा०)- एकत्तण (अव०), 'एकत्थ'-यह विकृत पाठ है, 'त्त' और 'त्थ' मिथिलाक्षर में समान भी लिखा जाता है ॥ 22 ॥

**जेन्ने खण्डिअ पुब्ब बलि-कन्न ॥**
**जेन्ने सरण परिहरिअ, जेन्ने अत्थिजन विमन न किज्जिअ।**

जन्हि अतत्थ नहु भणिअ, जन्हि न पाओ उम्मग्ग दिज्जिअ ॥
ता कुल केरा बड्डिपन, कहबा कओोन उपाए ।
जं जम्मिअ उप्पन्न-मति, कामेसर सन राए ॥ 23 ॥

छप्पए ( षट्पद छन्द )

तसु नन्दन भोगीस राअ, वर भोगे पुरन्दर ।
हुअउ हआसन तेजेँ, कान्ति कुसुमाउह सुन्दर ।
जाचक सिद्धि-केदार, दाने पञ्चम-बलि जानल ।
पिअसख भणि पिअरोज साह, सुरतान सँमानल ॥
पत्तापे दाने सम्माने गुणेँ, जे सबे करिअउ अप्पवस ।
वित्थरिअ कित्ति महिमण्डलहिं, कुन्द-कुसुम संकास जस ॥ 24 ॥

दोहा ( छन्द )

तासु तनय नय विनय गुण, गरुअ रए गएनेस ।
जे पट्ठाइअ दसओ दिस, कित्ति कुसुम सन्देस ॥ 25 ॥

छप्पए ( षट्पद छन्द )

दानेँ गरुअ गएणेस, जेन्ने जाचक-जन रञ्जिअ ।
मानेँ गरुअ गएणेस, जेन्ने रिउ बड्डिम भञ्जिअ ॥
सत्तेँ गरुअ गएणेस, जेन्ने तुलिअउ आखण्डल ।
कित्ति गरुअ गएणेस, जेन्ने धवलिअ महिमण्डल ॥
लावण्णेँ गरुअ गएणेस पुनु, देक्खिअ भासइ पञ्चसर ।
भोगीस-तनअ सुपसिद्ध जग, गरुअ राए गएणेस वर ॥ 26 ॥

येन खण्डितौ पूर्वं बलिकर्णौ ॥
येन शरणं परिहृतम्, येन अर्थिजनो विमनाः न कृतः ।

येन अतथ्यं नहि भणितं, येन न पदम् उन्मार्गे दत्तम् ।।
तत्कुलस्य महत्त्व-कथनस्य कः उपायः ।
यत्र जातः उपपन्नमतिः, कामेश्वरसमः राजा ।। 23 ।।
तस्य नन्दनो भोगीशो राजा, वरभोगेन पुरन्दरः ।
अभूद् हुताशनः तेजसा, कान्त्या कुसुमायुध-सुन्दरः ।।
याचकस्य सिद्धि-केदारः, दानेन पञ्चम-बलिः ज्ञातः ।
प्रियसखं भणित्वा फीरोजशाह-सुरत्राणेन सम्मानितः ।।
प्रतापेन दानेन सम्मानेन गुणेन, यः सर्वं कृतवान् आत्मवशम् ।
विस्तृता कीर्त्तिः महिमण्डले, कुन्दकुसुम-संकाशा यस्य ।। 24 ।।
तस्य तनयो नय-विनय-गुणैः गुरुः राजा गणेशः ।
येन प्रस्थापितः दशसु दिक्षु, कीर्ति-कुसुम-सन्देशः ।। 25 ।।
दानेन गुरुको गणेशः, येन याचक-जनो रञ्जितः ।
मानेन गुरुको गणेशः, येन रिपु-वर्धिमा भञ्जितः ।।
सत्त्वेन गुरुको गणेशः, येन तुलित आखण्डलः ।
कीर्त्त्या गुरुको गणेशः, येन धवलितं महिमण्डलम् ।।
लावण्येन गुरुको गणेशः पुनः, दृष्टो भासते पञ्चशरः ।
भोगीश-तनयः सुप्रसिद्धो जगति, गुरुको राजा गणेशो वरः ।। 26 ।।

जिन्होंने पहले राजा बलि तथा कर्ण इन दोनों दानवीरों के यश को खण्डित कर दिया था । 'पतिपक्ख' पाठ मानने पर 'प्रतिपक्षी' (शत्रु) को मारा था, जिन्होंने किसी के शरण में जाने का परित्याग किया था (शरणापन्न नहीं हुए थे), याचकों को विमन (दुःखी) नहीं किया था, अयथार्थ (झूठा) नहीं बोला था और अपने पैर को उन्मार्ग (गलत रास्ते) में नहीं दिया था । उस कुल की बड़ाई किस उपाय (साधन) से कही जाय ? (बड़ाई करना असम्भव है), जिस कुल में प्रत्युत्पन्नमति (विलक्षण उत्तर देने वाले महामति) कामेश्वर राय जैसे राजा जन्मे थे । व्यतिरेक एवं अर्थापत्ति अलंकार ।

परिहृतम् [सं०]=पडिहरिअं [प्रा०]- परिहरिअ [अब०, प्रा० मै०] = परित्याग किया । क्रियताम् [सं०]- किज्जए [अव०]-किज्जिअ [भूतकालिक रूप] । येनैव [सं०]-जेन्ने [अव०], जन्हि [मै०] । वर्धापनं [सं०] बड्ढावणं [प्रा०]- वड्ढिपन [अव०] । कथनस्य [सं०]- कहबाँ [अव०]- कहबाक [मै०] । यस्मिन् [सं०]- जं [अव०]। उपपन्न = युक्तियुक्त, समुचित । ।। 23 ।।

उनके पुत्र राजा भोगीश (भोगीश्वर) हुए जो उत्तम भोग करने में इन्द्र थे, तेज से अग्निस्वरूप हुए, कान्ति से सुन्दर कामदेव ही थे, याचकों के लिए सिद्धिक्षेत्र थे, दान देने में चतुर पाँचवाँ बलि ही थे और सुलतान फीरोज शाह के द्वारा प्रियसखा कह कर सम्मानित हुए थे । जो प्रताप, दान, सम्मान तथा गुणों से सबों को अपने वश में कर लेते थे, जिनका कुन्द फूल के समान उज्ज्वल यश सम्पूर्ण पृथ्वी मण्डल पर फैल गया था- ऐसे थे भोगीश्वर राए । मालारूपक और उपमा अलंकार ।

हुताशन [सं०]- हुदासण [प्रा०]- हुआसन [अव०] । पञ्चम बलि– दैत्यराज बलि सर्वोत्कृष्ट दाता के प्रतीक माने जाते हैं । विद्यापति ने ऐसे पाँच उत्कृष्ट दाताओं को 'बलि' कहा है । उनमें प्रथम तो साक्षात् राजा बलि ही हैं, दूसरे बलि दधीचि हैं, तीसरे हरिश्चन्द्र, चौथे कर्ण और पाँचवें बलि राजा भोगीश्वर हुए । द्रष्टव्य कीर्त्तिलता तृतीय परिच्छेद -"बलि-कर्ण-दधीचि करो स्पर्धा साध" । प्रो० रमानाथ झा के अनुसार- दानको पाँचवाँ बलि (यज्ञमें समर्पित भोज्य पदार्थ) जाना । नित्य पाँच महायज्ञ (ब्रह्मयज्ञ, पितृयज्ञ, देवयज्ञ, भूतयज्ञ और अतिथियज्ञ) में पाँचवाँ अतिथि वा भूत बलि दान से करते थे । आत्मवश [सं०]-अप्पवश [प्रा० अव०]- आप बस [प्रा० मै०]- अपन वश [मै०] । विस्तृत [सं०]- वित्थरिअ [प्रा०, अव०]- विथरि [मैथिली] । यस्य [सं०]- जस्स [प्रा०]- जस [अव०]= जिसका । 'जस' शब्द को यहाँ 'यश' का तद्भव नहीं माना जा सकता है, क्योंकि यश का पर्यायवाची कीर्त्ति शब्द यहाँ विद्यमान ही है ।। 24 ।।

उनके पुत्र राजा गणेश्वर नीति, विनय एवं गुणों के कारण श्रेष्ठ माने जाते थे, जिन्होंने अपने यशरूपी फूल के सन्देश (मै० उपहार) को दशों दिशाओं में भेज दिया । रूपक एवम् अतिशयोक्ति अलंकार ।

गणेश [सं०]- गणेस [प्रा०]- गएणेस [अव०], 'गणेश' का फारसी प्रभावित उच्चारण। प्रस्थापित [सं०] -पट्ठाविअ [प्रा०]-पट्ठाइअ [अव०]-पठाओल (मैथिली)। सन्देश- वार्ता (सं०)-उपहार (मै०)। ॥ 25 ॥

राजा गणेश (गणेश्वर) महान् गौरवशाली राजा हुए। वे गणेश दान करने के कारण श्रेष्ठ थे, जो याचक लोगों को प्रसन्न करते थे, मान के कारण श्रेष्ठ हुए, जिन्होंने शत्रु की उन्नति (महत्ता) का भङ्ग किया था, सत्त्व (पौरुष) से श्रेष्ठ थे, जिन्होंने इन्द्र को भी तुलित कर लिया था (शक्ति को माप ली थी), यश से श्रेष्ठ थे, जिन्होंने भूमण्डल को धवलित (उजला) कर दिया था और सौन्दर्य से श्रेष्ठ थे, क्योंकि देखने में कामदेव ही जान पड़ते थे। इस तरह भोगीश्वर के पुत्र राजा गणेश्वर संसार भर में प्रसिद्ध थे ॥

काव्यलिङ्ग, अतिशयोक्ति एवम् उपमा अलंकार। गुरु [सं०]-गुरुक [सं०]-गरुअ [प्रा०, अव०]- गरु [मै०]। येन (सं०)- जेण [प्रा०]-जेन्ने (अव०)। वर्धिमा (सं०)-वड्ढिम (प्रा०)- बढ़ियाँ (मै०, हिं०)। सत्त्वेन (सं०)- सत्तेण (प्रा०)- सत्तेँ (अव०)= पौरुष (बल) से ॥ 26 ॥

**( गद्य )**

**तन्हिकरो पुत्र युवराजन्हि माँझ पवित्र, अगणिअ-गुण-ग्राम, प्रतिज्ञा-पदपूरणैक-परशुराम, मर्यादा-मङ्गलावास, कविता-कालिदास, प्रबलरिपुबल-समर-साहस-दुर्निवार, धनुर्विद्या-वैदग्ध्य-धनञ्जयावतार, समाचरित-चन्द्रचूड-सेव, समस्त-प्रक्रियाविराजमान-महाराजाधिराज- श्रीमद्वीरसिंहदेव ॥ 27 ॥**

**दोहा ( छन्द )**

**तासु कनिट्ट गरिट्ठ-गुण, कित्तिसिंह भूपाल।**
**मेइनि साहउ चिर जिअउ, करउ धम्म परिपाल ॥ 28 ॥**

## ( गद्य )

**जेन्ने राञे अतुलतर-विक्रम-विक्रमादित्य करेओ तुलनाञे, साहस साधि, पातिसाह आराधि, दुट्ठा करेओ दप्प चूरेओ, पितृबैर उद्धरि माहि करो मनोरथ पूरेओ, प्रबल-शत्रु-दल-संघट्ट-सम्मिलन-सम्मद्द-सञ्जात- पदाघात-तरल-तर-तुरङ्ग-खुरक्षुण्ण- वसुन्धरा-धूलि-सम्भार-घनान्धकार-श्याम- समर-निशाभिसारिकाप्राय-जयलक्ष्मी-करग्रहण करेओ, बूडन्त राज्य उद्धरि धरेओ, प्रभुशक्ति-दानशक्ति-ज्ञानशक्ति तीनिहु शक्तिक परीक्षा जानलि, रूसलि विभूति पलटाए आनलि, अहितन्हि करो अहङ्कार सारेओ, तरलतर-तरवारिधारा-तरङ्ग-संग्राम-समुद्रफेणप्राय यश उद्धरि दिगन्त वित्त्थरेओ ॥ 29 ॥**

तस्य पुत्रो युवराजेषु मध्ये पवित्रः, अगणित-गुणग्रामः, प्रतिज्ञापदपूरणैक-परशुरामः मर्यादामङ्गलावासः, कविताकालिदासः, प्रबल-रिपुबल-सुभट-सङ्कीर्ण-समर-साहस-दुर्निवारः, धनुर्विद्या-वैदग्ध्य-धनञ्जयावतारः, समाचरित-चन्द्रचूड़सेवः, समस्त-प्रक्रिया-विराजमान-महाराजाधिराज-श्रीमद्वीरसिंहदेवः ॥ 27 ॥

तस्य कनिष्ठो गरिष्ठगुणः, कीर्त्तिसिंहो भूपालः ।
मेदिनीं साधयतु चिरं जीवतु, करोतु धर्मस्य परिपालनम् ॥ 28 ॥

येन राज्ञा अतुलतर-विक्रम-विक्रमादित्यस्य तुलनया साहसं संसाध्य, पातिसाहम् (सम्राजम्) आराध्य दुष्टानां दर्पः चूर्णितः, पितृवैरम् उद्धृत्य मातुः मनोरथः पूरितः, प्रबलशत्रुबल- संघट्ट- सम्मिलन- सम्मर्द- सञ्जात- पदाघात- तरलतर-तुरङ्ग-खुरक्षुण्ण-वसुन्धरा-धूलिसम्भार-घनान्धकार-श्याम-समर-निशाभिसारिकाप्राय-जयलक्ष्मी-करग्रहणं कृतम्, भ्रश्यद् राज्यम् उद्धृत्य धृतम्, प्रभुशक्ति-दानशक्ति-ज्ञानशक्तीति तिसृणामपि शक्तीनां परीक्षा ज्ञाता, रुष्टा विभूतिः परावर्त्त्य आनीता, अहितानाम् अहङ्कारः अपसारितः, तरलतर-तरवारिधारा-तरङ्गसंग्राम- समुद्रफेणप्रायं यशः उद्धृत्य दिगन्ते विस्तारितम् ॥ 29 ॥

उनके पुत्र, युवराजों में पवित्र-अगणित गुणों के आश्रय, प्रतिज्ञा पद को पूरा करने में एकमात्र परशुराम स्वरूप, मर्यादा (कुलरीति) के मङ्गलमय आवास, कविता करने में कविकुलगुरु कालिदास स्वरूप, प्रबल शत्रु-सैन्य के उत्तम योद्धाओं से भरे समरभूमि में साहस के समय दुर्दम्य (किसी से रोके न जानेवाले), धनुर्विद्या की निपुणता में अर्जुन के ही अवतार, चन्द्रमा को मस्तक पर रखने वाले शिव की सेवा में सविधि तत्पर और सभी राजोचित साधन एवं प्राधिकार से युक्त महाराजाधिराज श्रीमान् वीरसिंह देव थे । रूपक एवं प्रतापातिशय व्यंग्य ।

तत्कृत: (सं०)-तंकिअ (प्रा०)- ताकरो (अव०)- तकरो, तनिकरो, तनिको (मै०)=उनका । मध्य-मज्झ-माँझ (अव०, मै०) ।। 27 ।।

उनके (वीर सिंह के) सबसे छोटे किन्तु गुण में सबसे बड़े भाई राजा कीर्त्ति सिंह पृथ्वी को अधिकृत करें, चिरजीवी हों और धर्म का पालन करें । विरोधाभास अलंकार । कनिष्ठ-कणिट्ठ-कनिट्ठ । गरिष्ठ-गरिट्ठ । मेदिनी- मेइणी-मेइनि । साधयतु-साहअउ-साहउ। जीवतु- जीवउ-जिअउ।। 28।।

जिस राजा ने उत्कृष्ट अतुलनीय पराक्रम से राजा विक्रमादित्य के समान साहस कर बादशाह को सेवा से प्रसन्न कर दुष्टों के दर्प को चूर्ण किया, पितृवध का वैर चुका कर माता के मनोरथ को पूर्ण किया, प्रबल शत्रु-सैन्य के जमाव से मुठभेड़ (टकराव) के कारण उत्पन्न सम्मर्दन (धक्का-धुक्की) से हुए सैनिकों के पैरों के आघात से तथा अत्यन्त चञ्चल घोड़ों के खुरों के द्वारा खुने जाने से, पृथ्वी की धूलि भर जाने पर घने अन्धेरा के कारण (रात के समान) काली समर भूमि में मानिये निशाभिसारिका (अन्धेरी रात में छिपकर प्रियकी पास जाने बाली नायिका) के रूप में आयी हुई विजय-लक्ष्मी का पाणिग्रहण किया, डूबते हुए राज्य का उद्धार करके रखा, प्रभुशक्ति-ज्ञानशक्ति एवं दानशक्ति इन तीनों शक्तियों की जाँच करना जाना, रूठी हुई विभूति (ऐश्वर्य) को लौटाकर लाया, अहित करने वालों के अहङ्कार को दूर किया और अतिचञ्चल तलवार की धारा के तरङ्ग से संग्राम में, मानिये समुद्र फेन के समान उज्ज्वल यश को उठाकर दिग-दिगन्त में फैला दिया ।।

विक्रम एवं बल शब्दों की आवृत्ति से यमक अलंकार, उपमा, 'प्राय' शब्द से उत्प्रेक्षा, अतिशोक्ति अलंकार। बादशाह (फारसी)-पातिसाहि (अव०)। आराध्य (सं०)-आराहिअ (प्रा०)-आराधि (अव०)-अराधि (मै०)। दुष्टानां [सं०]- दुट्ठाणं [प्रा०]- दुट्ठा करेओ [अव०]- दुट्ठ केर [प्रा० मै०]- दुष्टक वा दुष्ट केर [मै०]। उद्धृत्य [सं०]-उद्धरिअ [प्रा०]- उद्धरि [अव०]। मातृ [सं०]-माए [प्रा०]- माहि [अव०]- माइ [मै०]। जानलि=जानी गयी, 'जानल' का स्त्रीलिङ्ग रूप, कर्मवाच्य। परावर्त्य-पलट्टाबिअ-पलटाए [मै०]। सारित [सं०]- सारिअ [प्रा०, अव०]-सारेओ [अव०]। विस्तारित [सं०]-बित्थारिअ [प्रा०]- वित्थरेओ [अव०]- विथारल [मै०] ॥ 29 ॥

## ( रथोद्धता छन्द )

**ईशमस्तक-निवास-पेशला, भूतिभार-रमणीय-भूषणा ।**
**कीर्त्तिसिंह-नृपकीर्त्तिकामिनी, यामिनीश्वरकला जिगीषतु ॥ 30 ॥**

**इति श्री विद्यापतिविरचितायां कीर्त्तिलतायां प्रथमः पल्लवः ॥**

राजा कीर्त्तिसिंह की कीर्त्ति (यश) स्वरूपा कामिनी (नायिका) चन्द्रकला की जीतने की इच्छा करे, अर्थात् उससे अधिक गुणवती हो जाय, जो (कीर्त्ति) ईशों (अधीनस्थ राजाओं) के मस्तक पर निवास करने में अतिनिपुण है और ऐश्वर्य के भार (आधिक्य) स्वरूप रमणीय भूषणवाली है। चन्द्रकला भी ईश (शिव) के मस्तक पर रहती है और उन्हीं की विभूति (भस्म) से भूषित भी है। इन कथित गुणों से कीर्त्ति एव चन्द्रकला अभी तुल्य ही है, कीर्त्ति बढ़ जाय, यही तात्पर्य है)।

कीर्त्ति को ही कामिनी और भूतिभार को ही भूषण कहना रूपक अलंकार है। ईश एवं भूति शब्दों पर दो अर्थ आते हैं, अतः श्लेष अलंकार हुआ। कीर्त्ति सिंह की कीर्त्तिकामिनी एवं रात्रिपति चन्द्रमा की कला के तुल्य रहने पर भी एक का उत्कर्ष कथन व्यतिरेक अलंकार है। पेशल=अति

निपुण, यथा=रसपेशल । यामिनी=रात्रि, उसके ईश्वर (पति) चन्द्रमा, उसकी कला=चान्दनी । 'यामिनीश्वरकला:' द्वितीयाबहुवचन का रूप, कर्मकारक । जकार (अश्) के परे विसर्ग का लोप "भोभगो०" सूत्र से हुआ है ।

आगे इस ग्रन्थ में कीर्त्तिसिंह का ऐसा यश वर्णित होगा कि जिससे वह चन्द्रकला को अवश्य जीत लेगा-यह सूचित हो रहा है ।। 30 ।।

**प्रथम पल्लव समाप्त ॥**

# द्वितीयः पल्लवः

अथ भृङ्गी पुनः पृच्छति—

**( दोहा )**

**किमि उप्पणउ वैरिपण, किमि उद्धरिअउ तेण ।**
**पुण्ण कहाणी पिअ कहहिं, सामिञ सुणओँ सुहेण ॥ 1 ॥**

**[ अथ भृङ्गः कथयति— ]**

**( षट्पद छन्द )**

**लक्खण सेन नरेस लिहिअ जबे पक्ख पञ्च बे ।**
**तं महुमासहि पढम पक्ख पञ्चमी कहिअ जे ॥**
**रज्ज-लुद्ध असलान, बुद्धि बिक्कम बले हारल ।**
**पास बइसि विसवासि, राए गएणेसर मारल ।**
**मारन्त राए राग-रोल पडु, मेइनि हा-हा सद्द हुअ ।**
**सुरराए नअर नाअर रमणि, वाम नअन पप्फुरिअ धुअ ॥ 2 ॥**
**ठाकुर ठक भए गेल, चोरेँ चप्परि घर लिज्जिअ ।**
**दासेँ गोसाञुनि गहिअ, धम्म गए, धन्ध निमज्जअ ॥**
**खलेँ सज्जन परिभविअ, कोइ नहि होइ विचारक ।**
**जाति-अजाति विवाह, अधम उत्तम काँ पारक ॥**
**अक्खर रस बुज्झनिहार नहि, कइकुल भमि भिक्खारि भउ ।**
**तिरहुत्ति तिरोहित सब्ब गुणेँ, रा गणेस जबे सग्ग गउ ॥ 3 ॥**

किमु उत्पन्नं वैरित्वं, कथम् उद्धृतं तेन ।

पुण्यकथानिकां प्रिय ! कथय, स्वामिन् ! शृणवानि सुखेन ।। 1 ।।
'लक्ष्मणसेन-नरेश-लिखितं यदा पक्ष-पञ्च द्वे (इति) ।
तन्मधुमासे प्रथम-पक्ष-पञ्चमी कथिता या ।।
राज्यलुब्धः 'असलानः' बुद्धि-विक्रम-बलैः पराजितः ।
पार्श्वम् उपविश्य विश्वास्य राजा गणेश्वरो मारितः (तेन) ।।
मार्यमाणे राज्ञि रण-कोलाहलः पतितः, मेदिन्यां हा-हाशब्दोऽभूत् ।
सुरराज-नगर-नागर-रमण्याः, वामनयनं प्रस्फुरितं ध्रुवम् ।। 2 ।।
ठक्कुरः वञ्चकोऽभवत्, चौरेण तरसा गृहाः गृहीताः ।
दासेन गोस्वामिनी गृहीता, धर्मो गत्वा, द्वन्द्वे निमग्नः ।।
खलेन सज्जनाः परिभाविताः, कोऽपि नहि भवति विचारकः ।
जात्याजात्योः विवाहः, अधमः उत्तमस्य पारक्यः ।।
अक्षर-रसस्य बोद्धा नहि, कविकुलं भ्रमित्वा भिक्षुकोऽभूत् ।
तीरभुक्तिः तिरोहिता सर्वगुणेन, राजा गणेशो यदा स्वर्गं गतः ।। 3 ।।

अब भृङ्गी फिर पूछती है- कीर्त्तिसिंह जैसे वीर पुरुष को शत्रुता कैसे हो गयी और उसने उसका उद्धार कैसे किया (बदला कैसे चुकाया) ? हे प्रिय ! स्वामी भृङ्ग ! इस पुण्य कहानी को कहो, इसे मैं सुख से सुनूँ ।।

उत्पन्न [सं०]-उप्पण्ण [प्रा०]-उप्पण्णउ [अव०] । वैरित्व-वेरिप्पण-बैरिपण । उद्धृत-उद्धरिअ उद्धरिअउ (कर्मवाच्य भूत-काल) । कथय-कधेहि-कहहि [अव०, मै०] । स्वामिन्-सामी-सामिञ । सुखेन-सुहेण [प्रा०, अव०] ।। 1 ।।

अब भृङ्ग कहता है- राजा लक्ष्मण सेन का चलाया हुआ संवत् जब 252 हुआ और उस वर्ष में मधुमास (चैत्र) के प्रथम पक्ष (कृष्ण पक्ष) की पञ्चमी तिथि जो हुई उस तिथि को राज्य का लोभी 'असलान' नाम का एक क्रूर व्यक्ति ने बुद्धि, बल और सैन्य से हार कर राजा गणेश्वर के पास बैठकर उन्हें विश्वास देकर मार दिया ।

राजा के मारे जाने के साथ ही वहाँ संग्राम होने जैसा कोलाहल होने लगा, पृथ्वी पर हाहाकार मच गया और देवराज इन्द्र के नगर में रसिक रमणियों की वायें आँख निश्चित रूप से फड़कने लगी होगी ।

स्त्री के वाम अङ्गों का फड़कना शुभ शकुन है । अति गुणशाली गणेश्वर का समीप आना ही उसका फल है, मरने पर तो वे स्वर्ग ही जाएँगे ।

स्वभावोक्ति अलंकार । रण-रोल में उपमा, 'ध्रुव' शब्द से उत्प्रेक्षा की अभिव्यक्ति । करुण रस । गणेश्वर का गुणातिरेक अभिव्यञ्जित हो रहा है । 'विक्रम बले' में पुनरुक्तवदाभास अलंकार है । लिखित [सं०]- लिहिअ [प्रा०, अव] = लिखा हुआ = चलाया हुआ । द्वे [सं०]- वे [प्रा०, अव०] = दो । 'अङ्कस्य वामा गतिः' अङ्क दायें से वायें की ओर लिखे जाते हैं । पक्ख पञ्च बे = 252 हुए । विक्रम = पराक्रम । बल = सैन्य । बइसि [मै०] = बैठकर । विसवासि [मै०] = विश्वास देकर । रणरोल = रणभूमि की तरह हल्ला । प्रस्फुरित [सं०] - पप्फुरिअ [प्रा०, अव०] ॥ 2 ॥

राए गणेश जब स्वर्ग गये तो (उनके तिरहुत राज्य में अशान्ति फैल गयी।) ठाकुर लोग ठग बन गये, चोर जबर्दस्ती घर से सामान लेने लगे, नौकर कुलदेवता तक के स्थान को लेने लगे, धर्म द्वन्द्व में पड़कर (राम लें या खुदा लें) डूब गया, दुष्ट सज्जन को सताने लगा । कोई विचारने वाला न रहा, उत्तम जाति के लोग से अधम जाति का विवाह होने लगा, अधम व्यक्ति उत्तम व्यक्ति का शत्रु बन गया, अक्षर के रस (कवित्व) को समझने वाला कोई न रहा, कविजन भटक कर भिखारी हो गये और तिरहुत (मिथिला) सभी गुणों से ओझल हो गया। अर्थात् कोई भी गुण वहाँ नहीं रहा।

ठाकुर = अधिपति, मान्यजन । स्थग्न सं०–ठग्ग, प्रा०–ठक अब०, मै० = वञ्चक । तत्पर सं०–तप्पर प्रा०- चप्पर अव०–चड़-फड़ मै० = तत्परता से, बलात् । गोस्वामिनी सं० – गोसामिणी, प्रा०-गोसाउनि [अव०, मै०] कुलदेवता, अन्य वस्तु की तो बात ही क्या, कुलदेवतास्थान तक को अधिकृत कर लिया । गत्वा – गए (मै०) = जाकर । द्वन्द्व [सं०]- दंद [प्रा०]- धन्ध [अव०] = दुविधा । पारक्य सं०-पारक [अब०] = शत्रु, "पार भए पारक" की० ल० तृतीय० । भए गेल [मै०] = हो गया । 'कोइ नहि होइ विचारक' [मै०] । उत्तम काँ [मै०] = उत्तम को । बुज्झनिहार [अव०]- बुझनिहार [मै०] ॥ 3 ॥

**(रड्डा छन्द)**

**राए बधिअउ सन्त हुअ रोस ॥**
**लज्जाइअ निअ मनहि, अस तुरुक्क असलान गुन्नइ ।**
**मन्द करिअ हञो कम्म, धम्म सुमरि निअ सीस धुन्नइ ॥**
**एहि दुन्नअ उद्धार के, पुण्ण न देक्खञो आन ।**
**राज्ज समप्पञो, पुनु करञो, कित्तिसिंह-सम्मान ॥ 4 ॥**

**(दोहा)**

**सिंह-परक्कम मानधन, वेरुद्धार सुसज्ज ।**
**कित्तिसिंह णहु अङ्गिरइ, सत्तु समप्पिअ रज्ज ॥ 5 ॥**

राजा हतः, शान्तोऽभूद् रोषः ॥
लज्जितो निजमनसि, इत्थं तुरुष्कः असलानः गुणयति ।
मन्दं कृतं मया कर्म, धर्मं स्मृत्वा निजशीर्षं धूनयति ॥
एतद्-दुर्णयोद्धारस्य पुण्यं न पश्यामि अन्यत् ।
राज्यं समर्पयानि, पुनः करवाणि कीर्त्तिसिंह-सम्मानम् ॥ 4 ॥
सिंहपराक्रमो मानधनः, वैरोद्धार-सुसज्जः ।
कीर्त्तिसिंहो न खलु अङ्गीकरोति, शत्रुसमर्पितं राज्यम् ॥ 5 ॥

असलान ने राजा को जब मार दिया तो उसका रोष शान्त हो गया। वह तुर्क असलान मन ही मन लज्जित होने लगा और ऐसा विचारने लगा कि मैंने बहुत बुरा काम किया। वह धर्म को स्मरण कर अपना माँथा धुनने लगा कि अपनी इस दुर्नीति से उद्धार के लिए दूसरा पुण्य नहीं देखता हूँ। वह एकमात्र पुण्य यह है कि कीर्त्ति सिंह को राज्य समर्पित कर फिर से सम्मान करूँ।

शान्त [सं०]- संत [प्रा०]- सन्त [अव०] । गुणयति [सं०]- गुण्णइ [प्रा०, अव०] । अहम् [सं०]- हञो । दुर्नय [सं०]- दुण्णय [प्रा०]- दुण्णअ [अव०] । अन्य [सं०]- आन [अव०, मै०] ॥ 4 ॥

परन्तु कीर्ति सिंह शत्रु के द्वारा समर्पित राज्य को स्वीकार नहीं कर रहे हैं, क्योंकि वे सिंह के समान पराक्रमी, मान के धनी और वैर चुकाने हेतु सुसज्जि (तैयार) हैं । 'सिंह परक्कम' में उपमा एवं 'मान-धन' में रूपक अलंकार हैं । वैरोद्धार [सं]—वेरोद्धार [प्रा०]- वेरुद्धार [अव०] । न खलु (सं०) - ण क्खु (प्रा०) - णहु (अव०) । अङ्गीकरोति (सं०)- अंगीकरेइ (प्रा०)- अङ्गिरइ (अव०, प्रा० मै०) ॥ 5 ॥

**( रड्डा छन्द )**

**माए जम्पइ अवरु गुरुलोए ॥**
**मन्ति मित्त सिक्खबइ, कबहु एहु नहि कम्म करिअइ ।**
**कोहे रज्ज परिहरिअ, वप्प-वेर निअ चित्त धरिअइ ॥**
**लेहेन राए गएणेस गउँ, सुरपुर इन्द समाज ।**
**तुम्हें सत्तुहि मित्त कए, भुञ्जह तिरहुति-राज ॥ 6 ॥**

**( गद्य )**

**तेतुली बेला मातृ-मित्र-मन्ति-महाजनन्हि करो बोलन्ते, हृदय-गिरिकन्दरा-निद्राण पितृवैर-केसरी जागु, महाराजाधिराज श्रीमत्कीर्त्तिसिंहदेव कोपि कोपि बोलए लागु–**

**अरे अरे लोकहु, वृथा-विस्मृत-स्वामिशोकहु, कुटिल-राजनीति- चतुरहु, मोर वअन आकण्ण करहु- ॥ 7 ॥**

**( दोहा )**

**माता भणइ ममत्त पइ, मन्ती रज्जह नीति ।**
**मज्झु पिआरी एक्क पइ, वीर पुरिस को रीति ॥ 8 ॥**
**मान-विहूणा भोअणा, सतुक देलें राज ।**
**सरण पइट्ठे जीअणा, तीनू काअर काज ॥ 9 ॥**

**( चौपाई )**

**जे अपमानें दुक्ख न मानइ ।**

**दान-खग्ग को मम्म न जानइ ॥**

**पर उअआरें धम्म न जोअइ ।**

**सो धण्णो निच्चित्ते सोअइ ॥ 10 ॥**

माता जल्पति अपरो गुरुजनः ॥

मन्त्रि-मित्रे शिक्षयतः, कदापि एतद् नहि कर्म क्रियताम् ।

क्रोधेन राज्यं परिहृत्य, वप्रवैरं निजचित्ते ध्रियताम् ॥

लेखया राजा गणेशो गतः, सुरपुरम् इन्द्र-समाजम् ।

यूयं शत्रून् मित्राणि कृत्वा, भुञ्जध्वं तीरभुक्ति-राज्यम् ॥ 6 ॥

तृतीय-वेलायां मातृ-मित्र-मन्त्रि-महाजनेषु वदत्सु हृदय- गिरिकन्दरानिद्राणः पितृवैर-केसरी जागृतः । महाराजाधिराजः श्रीमत्कीर्त्तिसिंहदेवः कोपं-कोपं वक्तुं लग्नः-

अरे अरे लोकाः ! वृथा-विस्मृत-स्वामिशोकाः ! कुटिल-राजनीति चतुराः ! मम वचनम् आकर्णं कुरुत- ॥ 7 ॥

माता भणति ममत्वं प्रति, मन्त्री राज्यस्य नीतिम् ।

मम प्रियता एकां प्रति, वीरपुरुषस्य रीतिम् ॥ 8 ॥

मानविहीनं भोजनं, शत्रुणा दत्तं राज्यम् ।

शरणं प्रविष्टेन जीवनं, त्रीण्यपि कातरस्य कार्याणि ॥ 9 ॥

यः अपमानेन दुःखं न मनुते ।

दान-खड्गयोर्मर्म न जानाति ॥

परोपकारेण धर्मं न योजयति ।

स धन्यो निश्चिन्तं स्वपिति ॥ 10 ॥

माता एवं गुरुजन कह रहे हैं, तथा मन्त्री एवं मित्र सिखा रहे हैं कि कभी भी ऐसा काम मत करें कि 'क्रोध से राज्य को छोड़ कर पिता के वध का वैर अपने मन में रखे रहें', अर्थात् शत्रुता को न बढ़ाकर राज्य ले लेना ही उचित है । अपनी भाग्यरेखा के चलते राजा गणेश इन्द्र के पास देवलोक गए (इसमें किसी का दोष नहीं है, उनके भाग्य का दोष या गुण ही इसे जाने, क्योंकि वे इन्द्र के पास पहुँच चुके हैं) । इसलिए तुम शत्रु को मित्र बनाकर तिरहुत के राज्य का भोग करो ।

'एहु नहि कम्म' से सूचित होता है कि ऐसा कर्म करने का भयंकर परिणाम होगा । काव्यलिङ्ग अलंकार । माता [सं०] = माए (प्रा०, अव०, मै०) । शिक्षयति [सं०] = सिक्खबइ (प्रा०, अव०) - सिखबइ (मै०) । परिहृत्य [सं०] = परिहरिअ (प्रा०, अव०)- परिहरि (प्रा०मै०) । निज [सं०] = णिअ (प्रा०)- निज (अव०, प्रा० मै०) । लेखेन [सं०]- लेहेण (प्रा०)- लेहेन (अव०)- भाग्य रेखा (कपार में विधाता के द्वारा लिखित अक्षर) से, भाग्य-दोष से । समाज [सं०]- मिलन, समाज, (प्रा०मै०)- पास । कृत्वा [सं०]- करिअ (प्रा०)- कए (अव०,मै०) । भुञ्जह (अव०,प्रा०मै) ।। 6 ।।

दिन के तीसरे पहर में माता, मित्र, मन्त्री और महाजनों के बोलने पर, हृदय रूपी गुफा में सोया हुआ पितृवैर (पिता के मारे जाने से उत्पन्न शत्रुता) रूपी सिंह जाग उठा और महाराजाधिराज कीर्त्ति सिंह क्रोध से ललक कर बोलने लगे- अरे अरे लोगों ! व्यर्थ में स्वामी के शोक को भूलने वालों ! कुटिल राजनीति में चतुर आपलोग मेरा वचन ध्यान से सुनें ।

रूपक एवं परिणाम अलंकार । तृतीया [सं०] - तितिआ [प्रा०]- तेतुली [अव०]- तेतरि [मै०, परन्तु, अर्थ तीन पुत्र के बाद जन्मी बेटी]- तीसरी, बेला ['बेरू पहर'- मैथिली] । निद्राण [सं०]- सोया हुआ । वचन [सं०]- बअण [प्रा०]- वअन (अव०, प्रा० मै०) । आकर्णन [सं०]- आकण्ण (प्रा०, अव०) - अकानब (मै०)- ध्यान से सुनना ।। 7 ।।

माता ममता के कारण ऐसा बोल रही है (कि युद्ध करने से सुकुमार पुत्र की दुर्दशा हो सकती है, इसलिए शोक को बर्दाश्त करना ही उचित है), मन्त्री राज्य की नीति के कारण ऐसा बोल रहे हैं, पर मुझे तो एक ही चीज प्यारी है कि वीर पुरुष की रीति को अपनाकर युद्ध किया जाय ।

उल्लेख अलंकार । ममत्वं प्रति [सं०]- ममत्त पइ (प्रा०, अव०) । राज्यस्य [सं०]- रज्जस्स (प्रा०)- रज्जह (अव०) ।। 8 ।।

मान-विहीन भोजन, शत्रु के देने से प्राप्त राज्य और किसी के शरण में पैठ कर जीना, ये तीनों काम कायर के हैं ।

दीपक अलङ्कार । विहीन [सं०] - विहूण [प्र०] - विहून [अव०] । देलेँ [मै०]= देने से । प्रविष्ट [सं०] - पइट्ठ [प्रा०, अव०]- पैठ [हिन्दी] । कातर-कायर [प्रा०, अव०] - कायर [हिं०] ।। 9 ।।

जो व्यक्ति अपमान से दु:ख नहीं मानता है, दान और खड्ग (तलवार चलाने) का मर्म (रहस्य) नहीं जानता है और परोपकार के द्वारा धर्म को नहीं बढ़ाता है, वह धन्य (भाग्यशाली, वस्तुत: अभागा) व्यक्ति निश्चिन्त सोता है । (ये ही तीन कार्य सतत चिन्तनीय हैं, जिन्हें इनका प्रयोजन ही नहीं है, उन्हें कोई चिन्ता ही नहीं है ।)

दु:ख [सं०]-दुक्ख [प्रा० अव०, मै०], वर्ग द्वितीय वर्ण के द्वित्व मे प्रथम को वर्ग प्रथम हो जाना संस्कृत सहित सभी भारतीय भाषाओं की ध्वनिगत विशेषता है, यथा-कट्ठ (कठ्ठ नहीं), दुट्ठ (दुठ्ठ नहीं), अक्खर (अख्खर नहीं), दुक्ख (दुख्ख नहीं) । योजयति-जोअअइ-जोअइ-जोगाएब (मै०) = योजित करना या सुरक्षित रखना । धन्य-धाण्ण (प्रा०)- भाग्यवान् (काकु से बोलने पर विपरीत 'अभागा' आज भी मैथिली में प्रयुक्त होता है और संस्कृत में तो ऐसा अर्थ प्रसिद्ध ही है) ।। 10 ।।

( दोहा )

पर-पुरसारिस हञो गहञो, बोलए न जा किछु धाए ।
मोरहुँ जेट्ठ गरिट्ठ अछ, मन्ति-विअक्खण भाए ॥ 11 ॥

( षट्पद छन्द )

वप्पवैर उद्धरञो, न ञुण परिवण्णे चुक्कञो ।
सङ्गर साहस करञो, न ञुण सरणागत मुक्कञो ॥
दाने दलञो दारिद्द, न उण 'नहि' अक्खर भासञो ।
पान पाट वरु करञो, न उण नीसत्ति पआसञो ॥
अभिमानञे रक्खञो जीवसञो, नीच समाज न करञो रति ।
तेँ रउअ कि जाउ कि रज्ज मम, वीरसिंह भण अपनि मति ॥ 12 ॥

( रड्डा छन्द )

वेबि सम्मत मिलिअ तबे एक्क ॥
वेबि सहोअर सङ्ग, वेवि पुरिस सब गुण विअक्खण ।
णं बलभद्दह कण्ह, न उण वण्णिअउ राम-लक्खण ॥
राएह नन्दन पाञे चलु, अइस विधाता भोर ।
ता पेक्खन्ते कमन काँ, नअन न लग्गइ नोर ॥ 13 ॥
लोअ छड्डिअ अवरु परिवार ॥
रज्ज-भोग परिहरिअ, वर तुरङ्ग परिजन विमुक्किअ ।
जननि-पाञे पण्णविअ, जन्मभूमि को मोह छोड्डिअ ॥
धनि छोड्डिअ नवजोब्बना, धन छोड्डिओ बहूत ।
पातिसाह उद्देसेँ चलु, गएनराअ को पूत ॥ 14 ॥

बाली ( मनवहला ) छन्द

**पाञे चलु दुअओ कुमर । हरि हरि सबे सुमर ॥**
**बहुत छाड़ल पाटि पाँतर । बसले पाओल आँतरे आँतर ॥ 15 ॥**
**जहाँ जाइअ जेहे गाञो । भोगाइ राजाक बड़ि नाञो ॥**
**काहु कापल काहु घोल । काहु सम्वल देल थोल ॥ 16 ॥**
**काहु पाती भेल पैठि । काहु सेवक लागु भैठि ॥**
**काहु देल रीन उधार । कहु करिअ नदीक पार ॥ 17 ॥**
**काहु उबहल भार-बोझ । काहु बाट कहल सोझ ॥**
**काहु आतित्थ विनअ करु । कतेहु दिने बाट सन्तरु ॥ 18 ॥**

परं पुरुषार्थमहं गृह्णामि, वक्तुं न शक्यं किमपि प्रधाव्य ।
ममापि ज्येष्ठो गरिष्ठोऽस्ति, मन्त्रिविचक्षणो भ्राता ॥ 11 ॥
पितृवैरम् उद्धरामि, न पुनः प्रतिपन्नाच्च्युतो भवामि ।
सङ्गरे साहसं करोमि, न पुनः शरणागतं मुञ्चामि ॥
दानेन दलयामि दारिद्र्यं, न पुनः 'नहि' इत्यक्षरं भाषे ।
प्राणपातं वरं करोमि, न पुनः निःशक्तिं प्रकाशयामि ॥
अभिमानं रक्षामि जीवसमं, नीच-समाजे न करोमि रतिम् ।
तेन रभतां किं वा यातु राज्यं मम, वीरसिंहोऽभणद् आत्ममतिम् ॥ 12 ॥
द्वयोरपि सम्मतं मिलितं तदा एकम् ॥
द्वावपि सहोदरौ सङ्गे, द्वावपि पुरुषौ सर्वगुण-विचक्षणौ ।
नूनं बलभद्र-कण्णौं, न पुन र्वण्यतां राम-लक्ष्मणौ ॥
राज्ञो नन्दनौ पादेन चलितौ, ईदृशो विधाता अविज्ञः ।
तत्प्रेक्षमाणानां केषां नयनयो र्न लगति अश्रु ॥ 13 ॥
लोकस्त्यक्तः अवरः परिवारः ॥
राज्यभोगः परिहृतः वर-तुरङ्ग-परिजनाः विमुक्ताः ।
जननी-पादौ प्रणम्य, जन्मभूमेः मोहः त्यक्तः ॥

धन्या त्यक्ता नवयौवना, धनं त्यक्तम् प्रभूतम् ।
पातिसाहस्य उद्देशेन चलितः, गणेशराजस्य पुत्रः ।। 14 ।।
पद्भ्यां चलितौ द्वावपि कुमारौ । हरि हरि (इति) सर्वे स्मरन्ति ।।
प्रभूतानि त्यक्तानि पट्टिका-प्रान्तराणि ।
वसतिः प्राप्ता अन्तरे अन्तरे ।। 15 ।।
यत्र यातौ यस्मिन्नेव ग्रामे । भोगीशराजस्य बृहद् नाम ।।
कोऽपि कर्पटं, कोऽपि घोटम् । कोऽपि सम्वलमदात् स्तोकम् ।। 16 ।।
कोऽपि पङ्क्तीभूतः प्रविश्य । कोऽपि सेवकत्वेन लग्नः प्रभ्रश्य ।।
कोऽपि दत्तवान् ऋणोद्धारौ । कोऽपि कृतवान् नद्याः पारम् ।। 17 ।।
कोऽपि उदबहद् भारं बद्धम् । कोऽपि वर्त्म कथितवान् शुद्धम् ।।
कोऽपि आतिथ्यं विनयेन कृतवान् । कतिपयैः दिनैः वर्त्म सन्तीर्णम् ।। 18 ।।

मैं (इस प्रकार के निर्णय से) परम पुरुषार्थ को ग्रहण कर रहा हूँ ऐसा झट से कुछ कहा नहीं जा सकता, (यह तो अपना विचार व्यक्त कर रहा हूँ, निर्णय तो सबको मिलकर ही करना है) क्योंकि मुझ से भी बड़े भाई, मन्त्रणा (राजनीतिक परामर्श) करने में विद्वान् एवं सर्वोकृष्ट गौरवशाली उपस्थिति हैं (ये भी अपना विचार उपस्थित करें) ।

'हञो गहञो' में यमक अलंकार । पुरुषार्थ [सं०] - पुरसारिस (प्रा०, अव०) । अहम् [सं०] - हञो [अव०]- हञु [प्रा०, मै०] । गृह्णामि [सं०] - गेण्हेमि [प्रा०] - गहञो [अव०, प्रा० मै०] । ममापि [सं०] मोरहु (अव०, मै०) = मेरा भी । ज्येष्ठ-जेट्ठ-जेठ [मै०] । अस्ति [सं०] - अत्थि [प्रा०] - अच्छि वा अच्छ वा अछ [अव०] - अछि [मै०], 'अस्ति' का अछि से पूर्णतः अर्थ की समानता, सहायक क्रिया होना एवं अंशतः रूपसाम्य है, यथा - पढ़ैत अछि = पढ़ता है = पठत् अस्ति । भ्राता [सं०] - भाए [प्रा०, अव०, मै०] ।। 11 ।।

अब वीर सिंह अपनी सम्मति कह रहे हैं- मैं पिता के वैर का उद्धार करूँगा (बदला लूँगा) ही, न कि अपने किये निर्णय से चुकूँगा, रणभूमि में क्रूरता कर लूँगा, पर शरणागत होने पर भी शत्रु को न छोड़ूँगा

(अपितु मार ही डालूँगा), दान से दरिद्रता को दलित कर दूँगा, पर 'नहीं' ऐसा शब्द नहीं बोलूँगा, प्राणपात कर (जान गँवा) लूँगा, पर अपनी नि:शक्ति (अशक्तता, असमर्थता) नहीं प्रकाशित करूँगा । अभिमान (गर्व) को प्राण के समान रखूँगा (बचाऊँगा), इसलिए नीच समाज (दुराचारियों) से प्रेम (मेल) न करूँगा, भले ही मेरा राज्य रहे वा चला जाय ।

वीर रस । पुनः [सं०] - उण [प्रा०] ञुण [अब] । प्रतिपन्न [सं०] - पड़िवण्ण [प्रा०] - परिवण्ण [अब०] - चुकना [हि०] । साहस [सं०] = क्रूरता । मुक्त [सं०] - मुक्क [प्रा०, अव०] - मुक्कञो (उत्तम पुरुष का रूप) । दलयामि [सं०] - दलेमि [प्रा०] - दलञो [अव०] = कुचल कर समाप्त करता हूँ (इतना दान करूँगा कि दरिद्रता का नामों निशान न रहेगा) । भाष [सं०] - भास [प्रा०, अव०] - भाख [मै०] = बोलना । प्राणपात [सं०] - प्पाणपाअ [प्रा०]- पानेपाट [अव०] । नि:शक्ति [सं०] - णीसत्ति [प्रा०] - नीसत्ति [अव०] । प्रकाश [सं०]- पआस [प्रा०, अव०] । सम [सं०प्रा०] - सञो [अव०] = समान । 'अपनि' शब्द में ह्रस्व इकार स्त्रीप्रत्यय है ।। 12 ।।

तब दोनों भाइयों का विचार एक मिल गया और दोनों सहोदर साथ-साथ चल पड़े । दोनों पुरुष सभी गुणों में निपुण थे, मानिये कि बलभद्र के साथ जैसे कृष्ण हों, न कि ये दोनों राम-लक्ष्मण के समान वर्णित हो सकते हैं । (कीर्त्ति सिंह छोटे होने पर भी श्रीकृष्ण की तरह प्रधान शासक हुए और वीरसिंह बलरामजी की तरह परामर्शदाता, अनुमोदनकर्त्ता एवं केवल वीरभाव से मण्डित रहते थे । राम और लक्ष्मण मे ऐसी बाते न थीं, इसलिए उनकी उपमा न दी जा सकती है ।) राजा के पुत्र पैदल ही चल पड़े । आज विधाता ऐसा भोला (नासमझ, अविवेकी) हो गया । उनको देखते हुए किनके आँखों में आँसू न लग गये ? अर्थात् सभी रोने लगे ।

उत्प्रेक्षा, व्यतिरेक एवं अर्थापत्ति अलंकार । द्वे अपि [सं०] - बेवि [अव०] = दोनों । नूनं [सं०]- णं [प्रा०, अव०] = निश्चित रूप से, जैसा कि । बलभद्रस्य [सं०]- बलभद्दस्स [प्रा०] बलभदह [अव०]=

बलभद्र का । कृष्ण-कण्ह [प्रा०, अव०]- कान्ह (हिं०, मै०] । राज्ञः-राएह=राजा का । पादेन-पाञे=पैदल । ईदृश [सं०]- ईरिस [प्रा०]- अइस [अव०]= ऐसा । भद्र [सं०]- भोल (प्रा०) - भोर (अव०, मै०) ।। 13 ।।

अपने लोगों (समाज) और परिवार को छोड़ दिया, राज्यभोग का परित्याग किया, उत्तम घोड़ों एवं सेवकों को छोड़ दिया, माता के चरणों में प्रणाम किया, जन्मभूमि के मोह को छोड़ा, नव यौवना स्त्री को छोड़ दिया और बहुत से धन को छोड़ दिया । इस तरह राजा गणेश्वर के पुत्र यवनाधिपति (बादशाह) के उद्देश्य से (उनसे मिलने) चल पड़े ।

लोक-लोग-ओअ । छर्दित=वमन किया-छड्डिअ (छोड़ दिया) या छोरित (छट+णिच्+क्त)-छोड्डिअ (अव०)- छोड़िअ (मै०) । धन्या-धन्ना-धनि (स्त्री) । प्रभूत-बहुत्त-बहुत ।। 14 ।।

दोनों राजकुमार पैदल ही चल पड़े, यह देख सभी दुःख से 'हरि हरि' स्मरण करने लगे । बहुत से गाँव से बाहर की छोटी बस्ती एवं निर्जन स्थानों की छोड़ा (पार किया) और बीच-बीच में बसे हुए स्थानों (वस्तियों) को भी पाया । जहाँ, जिसी गाँव जाते थे, वहाँ भोगीश्वर राजा (कीर्त्ति सिंह के पितामह) का बड़ा नाम (यश) था । इसलिए वहाँ इन्हें किसी ने कपड़ा दिया, किसी ने घोड़ा दिया, किसी ने थोड़ा-थोड़ा संवल (मार्ग व्यय हेतु धन) दिया, कोई पंक्ति में पैठ कर साथ हो गये, कोई सेवक बनने के लिए प्रतीक्षा करने लगे, किसी ने ऋण और उधार दिया, किसी ने सीधा रास्ता बतला दिया और किसी ने अतिथि सेवा और विनय (सत्कार) किया । इस तरह कितने ही दिनों में (बहुतों दिन पर) रास्ता को पार किया ।।

अनुच्छेद संख्या- 15 से 18 तक पूर्णतः मैथिली भाषा में है । द्वावपि [सं०]- दुबे वि [प्रा०] - बेवि [अव०] - दुअओ [मै०] । 'पाटि-पाँतर' युग्म शब्द है, जैसे-भार-बोझ, मैथिली में गाँव से दूर के छोटे टोले को पाटि [सं०-पट्टी=सिर्फ दो चार घर की बस्ती) एवं दूर तक जन शून्य मार्ग को 'पाँतर' [सं०प्रान्तर] कहते हैं । तुलनीय-पट्टीटोल, पाहीपट्टी, पटिहार शब्द । बसल=बसा हुआ स्थान, बस्ती । आँतर = थोड़े-थोड़े दूर

पर [सं०-अन्तर] । ग्राम-ग्गाम [प्रा०]- गाओँ [मै०]- गाँव [हि०] । भोगाइ = भोगीश्वर के लिए प्रयुक्त प्रचलित संक्षिप्त नाम, जैते - जीवेश्वर को जिबाइ और धीरेश्वर को धिराइ अभी भी कहा जाता है । बड़ि नाञो = बड़ा नाम, संज्ञा शब्द नाम का पर्यायवाची होने से नाञो का विशेषण स्त्रीलिङ्ग 'बड़ि' प्रयुक्त हुआ, अभी भी 'बड़ी टा नाओँ' कहा जाता है । स्थूल [सं०]- [प्रा०] = थोल [अव०] = पुष्ट, विपरीत लक्षणा से थोड़ा । भ्रष्ट-भट्ठ-भैठ = गँवाना (कीर्त्तिलता-द्वि० प०-'दिवस भइट्ठे'), प्रतीक्षा करना । ऋण-उधार युग्म शब्द है, ऋण=कर्जा, उधार=बाद में मूल्य देने का वादा करके समान लेना । शुद्ध [सं०]- सुद्ध, सोज्झ [प्रा०]- सोझ [मै०] = सीधा । उल्लेख अलंकार ॥ 15-18 ॥

**( दोहा )**

**अबसओ उद्दम लच्छि बस, अवसओ साहस सिद्धि ।**
**पुरुस विअक्खण जं चलइ, तं तं मिलइ समिद्धि ॥ 19 ॥**
**तं खणे पेक्खिअ नअर सो, जोनापुर तसु नाम ।**
**लोअन केरा वल्लहा, लच्छी के विसराम ॥ 20 ॥**

**छन्द : ( हरिगीतिका )**

**पेक्खिअउ पट्टन चारु मेखल, जञोन नीर पखारिआ ।**
**पासान कुट्टिम भीति भीतर, चूह उप्पर ढारिआ ॥**
**पल्लविअ कुसुमिअ फलिअ उपवन, चूअ चम्पक सोहिआ ।**
**मअरन्द-पान विमुद्ध महुअर, सद्द मानस मोहिआ ॥ 21 ॥**
**वकवार पोखरि बाँध साकम, नीक नीर-निकेतना ।**
**आवट्ट बट्ट विवट्ट बट्टहिं भुलिओ बड्डिओ चेतना ॥**
**सोपान तोरण, जन्त जोरण, जाल-गाओख खण्डिआ ।**
**धअ धवल-हर घर-सहसे पेक्खिअ, कनअ कलसहिं मण्डिआ ॥ 22 ॥**
**थल-कमल-पत्त-पमान नेत्तहिं, मत्त-कुञ्जर-गामिनी ।**

**चौहट्ट बट्ट पलट्टि हेरहि, सत्त्थ सत्त्थहि कामिनी ॥**
**कप्पूर कुङ्कुम गन्ध चामर, रअन कञ्चन अम्बरा ।**
**बेवहार मुल्लहिँ वणिक विक्कण, कीनि आनहि बब्बरा ॥ 23 ॥**

अवश्यमेव उद्यमे लक्ष्मी र्वसति, अवश्यमेव साहसे सिद्धिः ।
पुरुष-विचक्षणो यत्र चलति, तत्र तत्र मिलति समृद्धिः ॥ 19 ॥
तत्क्षणे प्रेक्षितं नगरं तद् जोनापुरं तस्य नाम ।
लोचनस्य वल्लभं, लक्ष्म्याः विश्रामः ॥ 20 ॥
प्रेक्षितं पट्टनं, चारु-मेखलं, यद् नीर-प्रक्षलितम् ।
पाषाण-कुट्टिम-भित्त्या अभ्यन्तरे, सुधया उपरि धारितम् ।
पल्लवित-कुसुमित-फलितोपवन-चूत-चम्पक-शोभितम् ।
मकरन्द-पान-विमुग्ध-मधुकर-शब्द-मानस-मोहितम् ॥ 21 ॥
वक्रद्वार-पुष्करिणी-बन्ध-सङ्क्रम-निकाम-नीर-निकेतना ।
आवर्त्त-वर्त्म-विवर्त्त-वर्त्मभिः भ्रमति बृहती अपि चेतना ॥
सोपान-तोरण-यन्त्रजोटन-जाल-गवाक्षखण्डिका-युक्तम् ।
ध्वज-धवल-गृहं गृहसहस्रे प्रेक्षितं कनक-कलशैर्मण्डितम् ॥ 22 ॥
स्थल कमल पत्र प्रमाण नेत्रैः मत्तकुञ्जर गामिनी ।
चतुर्हट्ट-वर्त्मनि परावृत्य प्रेक्षते सार्थ-सार्था कामिनी ॥
कर्पूर-कुङ्कुम-गन्ध-चामर-रत्न-काञ्चाम्बराणि ।
व्यवहरन्ति मूल्यैः वणिजो विक्रीणन्ति, क्रीत्वा आनयन्ति वर्ब्वराः ॥ 23 ॥

उद्यम में लक्ष्मी अवश्य वसती है, साहस से सिद्धि अवश्य मिलती है, चतुर पुरुष जहाँ जहाँ जाते हैं, वहाँ वहाँ उन्हें सम्पत्ति मिलती है । (और कीर्त्तिसिंह चतुर उद्यमी और साहसी थे, इसीलिए उन्हें सब साधन प्राप्त होते गये) ।

इस नीति निरूपण से राजा में उत्कृष्टता प्रतीत हो रही है । अवश्य-अवस्स-अवसओ । लक्ष्मी-लच्छी-लच्छि ॥ 19 ॥

उसी काल में उसने इस नगर को देखा, जिसका नाम जौनपुर था, जो आँखों का प्रिय एवं लक्ष्मी का विश्राम-स्थल था । (अति सुन्दर एवं ऐश्वर्य से भरा था-यह व्यंग्यार्थ हुआ) ।

तत्क्षणे (सं०)- तक्खणे (प्रा०)- तं खणे (अब०)- तखने (मै०) । लोचन-लोअण-लोअन = आँख । 'केरा' सम्बध चिह्न है ।। 20 ।।

उन्होंने उस नगर को देखा जो सुन्दर कमरकस (के समान चारों ओर गोलाकार जलपूर्ण गड्ढे) से युक्त है, जल से सिंचित है, उसके भवन की भित्ति (दिवाल) के भीतर पत्थर का फर्श बना है और ऊपर चूना से पुता है, पल्लव, फूल एवं फल से भरे उपवन में आम एवं चम्पा के वृक्ष शोभित हैं जो फूलों के पराग से मँते हुए भौंरों के शब्द से मन को मोह रहे हैं ।

यो [सं०यः] - जो, जञोन [अव०] जौन [हि०] । प्रक्षालित [सं०] - पक्खालिद [प्रा०] - पक्खारिअ [अव०] - पखारिअ [मै०] । सुधा = छुहा = चूह = चूना । ढारिअ [मै०] = उड़ेलना ।। 21 ।।

वक्रद्वार, पोखरा, बाँध एवं सङ्क्रम (सेतु, पुल) से युक्त है, उत्तम जलगृहों से युक्त है, इसके वायें मुड़ने वाले एवं दायें मुड़ने वाले रास्ताओं में बड़ी-बड़ी बुद्धि भी भूल कर बैठती है, विभ्रान्त हो जाती है, सोपान (सीढ़ी), तोरण (बड़ा द्वार), यन्त्रनल (फब्बारा), जङला (जालीदार खिड़की) एवं खण्डिका (खिड़की, लघुद्वार) से युक्त है, वहाँ ध्वजा से युक्त एक धवलगृह (उजला राजप्रासाद) हजारों घरों के बीच स्वर्णकलस से शोभित है ।

वक्रद्वार [सं०]-बक्कदुआर [प्रा०]-वकबार [अव०] = टेढ़ा कर मन्दिर के आकार का प्रधानद्वार । पुष्करिणी [सं०] - पोक्खरि [प्रा०] -पोखरि [मै०] । संक्रम-संक्कम-साकम=पुल । नीक [मै०] = उत्तम । वर्त्म [सं०] - बट्ट [प्रा०] - बाट [मै०] = रास्ता । गवाक्ष [सं०] गाओख- झरोखा । धवलगृह-धवलहर-धओरहर [मै०] ।। 22 ।।

मतबाले हाथी सी चाल वाली झुण्ड के झुण्ड कामिनियाँ स्थल-कमल के पत्रों के आकार की आँखों से चौहटिया (चौक का बाजार, मुख्य

बाजार) की राह पर मुड़ कर देखती हैं । कपूर, कुंकुम, सुगन्धित द्रव्य, चँवर, आँखों का काजल और वस्त्रों को बनियाँ लोग व्यवहार-मूल्य (प्रचलित दर) पर बेचते हैं और गृहस्थ लोग खरीद लाते हैं ।

परिवृत्य [सं०] - पलट्ट [प्रा०] = पीछे मुड़ना या लौटना । हेरब [मै०] = देखना । सार्थ [सं०] - सत्थ [प्रा०] = झुण्ड । क्रीण (सं०)- कीन [मै०] = खरीदना । विक्रीण [सं० - विक्कण [प्रा०] - विकिनब [मै०] = बेचना । वर्वट (सं०)- वव्वट (प्रा०, अव०) - वावड़ (अव०) = गृहस्थ । उपमा अलंकार ॥ 23 ॥

**सम्मान, दान, विवाह, उच्छब, गीअ नाटक कब्बही ।**
**आतित्त्थ विनअ विवेक कौतुक, समय पेल्लिअ सव्वही ॥**
**पञ्जटइ पेल्लइ हसइ हेरइ, सत्त्थ सत्त्थहि जाइआ ।**
**मातङ्ग तुङ्ग तुरङ्ग ठट्ठहि, उवटि बट्ट न पाइआ ॥ 24 ॥**

**( गद्य )**

**अवरु पुनु–**

**ताहि नगरन्हि करो परिठव ठवन्ते, शतसंख्य हाट-बाट भमन्ते, शाखानगर शृङ्गाटक आक्रीडन गोपुर वकहटी बलभी वीथी अटारी ओवारी रहट घाट कौसीस प्राकार प्रभृति पुर-विन्यास-कथा कहओ का, जनि दोसरी अमरावतीक अवतार भा, ॥ 25 ॥**

**हाट करेओ प्रथम प्रवेश, अष्टधातु-घटना टाङ्कार, कँसेरी पसराँ कांस्य-क्रेङ्कार, प्रचुर-पौरजन-पद-सम्भार-सम्भिन्न, धनहटा-सोनहटा-पनहटा- पक्वान्नहटा-मछहटा करेओ मुखरव-कथा कहन्ते होइअ झूठ, जनि गम्भीर-गुर्गुरावर्त्तकल्लोल-कोलाहल कान भरन्ते मर्यादा छाड़ि महार्णव ऊठ ॥ 26 ॥**

सम्मान-दान-विवाहोत्सव-गीत-नाटक-काव्यैः ।
आतिथ्य-विनय विवेक कौतुकैः समयं प्रेरयन्ति सर्वे ।।
पर्यटन्ति प्रेरयन्ति हसन्ति प्रेक्षन्ते सार्थं सार्थं गच्छन्ति ।
मातङ्ग तुङ्गतुरङ्ग संघट्टैः उद्वर्त्मनि वर्त्म न प्राप्नुवन्ति ।। 24 ।।

अपरं पुनः-

तस्य नगरस्य प्रतिष्ठापनं स्तुवतां, शतसंख्य-जनानां हट्ट- वाटेषु भ्रमतां संघं, शाखानगर-शृङ्गाटकाक्रीड़न-गोपुर-गोहट्ट-गोपुर-वक्रहट्ट-वलभी-वीथी- अट्टालिकाऽपवरकाऽरघट्ट-घट्ट कम्बुशीर्ष प्राकार प्रभृति-पुरविन्यास-कथां कथयानि काम् ? मन्ये, द्वितीयाया अमरावत्या अवतारोऽभूत् ।। 25 ।।

अपि च-

हट्टे कृतः प्रथमं प्रवेशः । अष्टधातु-घटना-टाङ्कारः, कांस्यकार-प्रसारे कांस्य-क्रेङ्कारः, प्रचुर-पौर-जन-पदसम्भार-सम्भिन्न- धान्यहट्ट-शणहट्ट-पर्णहट्ट-पक्वान्नहट्ट-मत्स्यहट्टानां मुखरव- कथाश्च कथ्यमानाः भवन्ति यथा मिथ्या, मन्ये, गम्भीर-गुर्गुरावर्त्त- कल्लोल-कोलाहलं कर्णे भरन् मर्यादां छित्वा महार्णव उत्थितः ।। 26 ।।

सब लोग सम्मान, दान, विवाह, उत्सव, गीत, नाटक और काव्य से तथा अतिथि सत्कार, विनय, विवेक और खेल-तमाशे से समय बिताते हैं, झुण्ड के झुण्ड लोग भ्रमण करते, खेलते, हँसते, देखते जाते हैं । बहुत उँचे हाथी एवं घोड़ों की भीड़ में उल्टा रास्ता पकड़े जाने पर सही रास्ता को नहीं पा सकते हैं (भुतला जाते हैं) । प्रेर्य (सं०) = पेल्ल (प्रा०)-पेल (प्रा०मै०) = प्रेरित करना । सार्थ (सं०) - सत्त्थ = झुण्ड । ठट्ठ (अव०मै०) = झुण्ड, एकत्रित । उद्वर्त्म (सं०) - उबट्ट (प्रा०) - उवट (मै०) = उल्टा रास्ता, बेरास्ता । उबटि (मै०) = बेरास्ता होकर ।। 24 ।।

और भी, नगर (जिसे राजाने देखा) का वर्णन है- उस नगर (जौनपुर) की संरचना की प्रशंसा (स्तुति) करते हुए सैकड़ों संख्या में

लोग हाटों की राह पर घूम रहे हैं, शाखानगर (उपनगर, मुहल्ला), चौराहा, अखाड़ा, नगरद्वार, गोल बाजार, गली, बलभी (छत पर बना छोटा प्रकोष्ठ), अनेक महल के भवन (अट्टालिका), कोहवर घर (दम्पति शयन कक्ष), रहट [कूप से पानी निकालने का चरखानुमा यन्त्र], घाट, कँगूरा, चहारदिवाली आदि नगर वसाने की रीति (वर्णन) क्या कहूँ, जैसे (इस नगर के रूप में) दूसरी अमरावती इन्द्रनगरी का ही अवतार हुआ हो ।

'ठव' की आवृत्ति से यमक । अर्थापत्ति एवं उत्प्रेक्षा अलंकार । प्रतिष्ठापन [सं०-प्रति+स्थापन]-परिठ्ठवणा [प्रा०]- परिठव वा परिठम [अब०] = सुव्यवस्थित रूप से स्थापित होना । स्थाप्यमान-ठबन्त [प्रा०, अव०] । 'शत-संख्य' शब्द लोगों के लिए आया है, हाटों पर प्रथम प्रवेश राजकुमार आगे करेंगे, अत: 'भमन्ते' का अन्वय लोगों से करना ही उचित है । शृंगाटक=वह स्थान जहाँ से तीन रास्ते निकलते हैं । बकहट्टी=टेढ़ी गोलाकार हटिया । अपवरक [सं०]- अववर [प्रा०] । रहट [अव०, हि०, मै०] । घट्ट [सं०, प्रा०] = घाट [मै०], तालाब के किनारे नहाने का चबूचरा या काष्ठ । कपिशीर्ष [सं०] कविसीस [प्रा०]- कञुसिस वा कौसीस [अव०] = दीवाल के उपर बनी बुर्जियाँ । कथा = वर्णन । अमरावती = इन्द्र की नगरी । अभूत् [सं०]- भा [अव०] हुआ ।। 25 ।।

और भी- सबसे पहले दल सहित राजकुमार ने उस नगर के हाट पर प्रवेश किया । वहाँ आठों धातुओं (सोना, चान्दी, ताम्बा आदि) के सामान बनाने से टन-टन शब्द हो रहे थे, कँसेरी [कांस्यकार] के कार्यस्थल पर कांसे के बर्त्तन बनने का क्रें क्रें शब्द हो रहा था, अत्यधिक पुरवासीजनों के पैरों के भार से युक्त, धान के हाट, पटसन के हाट, पान के हाट, पकमान के हाट और मछली के हाटों के मुखशब्द एवं कहे जाने वाले जोरदार शोरगुल (हाटों पर असंख्य लोगों के जोर जोर से बोलने के शब्द) जो हो रहे थे, लगते थे झूठ ही है (यह लोगों के शब्द नहीं हैं), शायद गम्भीर गुर्गुर शब्द, भँवर एवं तरंग भरे कोलाहल से कानों को भरते हुए, अपनी मर्यादा (तट से ऊपर न उठने) को छोड़कर महासागर उछल पड़ा हो ।

अपह्नुति एवं उत्प्रेक्षा अलंकार का संकर है । करेओ=कृतः, किया । घटना (सं०)=निर्माण, घड़ना, गढ़ना । टांकार=टां शब्द । कांस्यकार–कँसआर–कंसार–कँसार–कँसेरी [मै०] । प्रसर [सं०]– पसर [प्रा०, अव०]– पसार, पसरा [मै०]=गृहस्थोपयोगी वस्तुओं एवं उनके बनाने के औजारों को पसार (फैला) कर काम करने का स्थान । पसारी (मै०)=ऐसे व्यवसायी यथा–कुम्हार, बढ़ई, धोबी, कँसेरा आदि । सम्भिन्न (सं०) = मिला हुआ ।

अभी भी मैथिली में बहुत जोर से ज्यादा वोलने वाले को 'माछ बेचने वाला' कहकर व्यंग्य किया जाता है । इन्हीं हाटों पर शोरगुल होता है । 'सोनहट्टा, = पटसन की हटिया, न कि स्वर्ण का हाट, क्योंकि सोना बाजार की अपेक्षा पटसन की हाट पर अधिक शोरगुल होता है । मुखरव (सं०) = मुखों से निकले शब्द । कथा (सं०, मै०) = वर्णन । जनि (मै०) = शायद । गुर्गुर (ऐसा ध्वनि) आवर्त = भँवर ॥ 26 ॥

**मध्याह्ने करी बेला सम्मद्द साज, सकल पृथ्वीचक्र करेओ वस्तु बिकाए आए बाज । मानुस करी मीसि पीसि चर, आँगे आँग उँगर । आनक तिलक आन काँ लाग, पात्रहु तह परस्त्रीक बलया भाँग, ब्राह्मणक यज्ञोपवीत चाण्डाल–हृदय लूर, वेश्यान्हि करो पयोधर जतीक हृदय चूर ॥ 27 ॥**

**( वाली छन्द )**

**घने सञ्चर घोर–हाथि । बहुल बापुर चूरि जाथि ।**
**आवर्त्त–विवर्त्त रोल हो । नअर नहि नरसमुद्र ओ ॥ 28 ॥**

**( षट्पद छन्द )**

**बहुले भाँति बनिजार, हाट हिण्डए जबे आबथि ।**
**खने एके सबे विक्कणथि, सबे किछु किनइते पाबथि ॥**
**सब दिस पसरु पसार, रूप जोबण गुणे आगरि ।**
**वाणिनि बीथी माँडि बइस, सए–सहसहि नागरि ॥**

**सम्भासणे किच्छु बेआज कइ, ता सञो कहिनी सब्बे कह ।**
**बिक्किणइ बेसाहइ अप्पसुखे, डिट्ठि कुतूहल लाभ रह ॥ 29 ॥**

मध्याह्नस्य बेलायां सम्मर्दः सज्जितः, सकल-पृथ्वीचस्य वस्तूनि विक्रेतुम् आगत्य (विक्रेतारः) वदन्ति । मानुषस्य मिश्रणं (मेलनं) संपिष्य चरति, अङ्गैः अङ्गानि उद्वर्त्तितानि भवन्ति । अन्यस्य तिलकम् अन्यस्य (अङ्गे) लगति । सुपात्रेणापि परस्त्रीणां वलया भग्नाः । ब्राह्मणस्य यज्ञोपवीतं चाण्डालस्य हृदये लुठति । वेश्यानां पयोधरः यतेः हृदयं चूर्णयति ॥ 27 ॥

घने (सम्मर्दे) सञ्चरन्ति घोटक-हस्तिनः । बहुला वराकाः चूर्णिता जायन्ते ।
आवर्त्त-विवर्तैः कौलाहलो भवति । नगरो नहि, नरसमुद्र एषः ॥ 28 ॥

बहुल-प्रकारका वाणिज्यकराः, हट्टं हिण्डितुं यदा आयान्ति ।
क्षणेनैकेन सर्वं विक्रीणन्ति, सर्वे किञ्चित् क्रेतुं प्राप्नुवन्ति ॥
सर्वदिक्षु प्रसृतः प्रसारः, रूप-यौवन-गुणागाराः ।
वाणिन्यः वीथीं संमण्ड्य उपविष्टाः शत-सहस्रं नागर्यः ॥
सम्भाषणे किञ्चिदपि व्याजं कृत्वा, तया सह कथां सर्वः कथयति ।
विक्रीणाति क्रीणाति वा आत्मसुखेन, दृष्टिकुतूहलं लाभस्तिष्ठति ॥ 29 ॥

मध्याह्न (दिन के दोपहर, मध्य दिन)के समय में भीड़ सज्जित हो जाती है, पृथ्वी मण्डल के सभी वस्तुओं की विक्री के लिए आकर बेचनेवाले जोर से बोलते हैं (धनियाँ लो, जीरा लो), मनुष्यों के झुण्ड एक दूसरे को पीसते चलते हैं, (भीड़ में) एक दूसरे के अङ्ग से अङ्ग मले जाते हैं, दूसरे (अन्य) का तिलक दूसरे को लग जाता है, सच्चरित्र (सुपात्र) के द्वारा भी परायी स्त्री का बाला टूट जाता है, ब्रह्मण का जनेउ चण्डाल के हृदय पर लोटता है और वेश्याओं के स्तन संन्यासियों के हृदय पर दब जाते हैं [भीड़ में ऐसा होना स्वाभाविक है] ।

स्वभावोक्ति एवं विरोधाभास अलंकार । मानुष [सं०] - मानुस [प्रा०] = मनुष्य । मिश्रिति [सं०] - मिस्सि- [प्रा०]- मीसि [अव०, मै०] = मेला, [लोकक मीसि पड़ैत अछि'- मै०] । पिष् [सं०] पिस

[प्रा०, मै०] । चर=चलना । अङ्ग (सं०)- आङ्ग (मै०), 'आङ उङारब' (मै०)- देह में उबटन लगाना । अन्य (सं०)- अण्ण (प्रा०)- आन (मै०) । पात्र (सं०) = उत्तम व्यक्ति । पात्रहु तह (मै०) = सभ्य व्यक्ति से भी । लुठ (सं०)- लुड (प्रा०)- लूर (अव०)- नुरिआएब (मै०) । यह अंश मैथिली का है । करी, सम्मद, करेओ, वेश्यान्हि शब्द अवहट्ठ के हैं ।। 27 ।।

सघन लोगों के बीच घोड़े और हाथी चलने लगते हैं, जिनसे बहुतों दुर्बल व्यक्ति कुचले जाते हैं । लोगों के जाने एवं लौटने के कारण कोलाहल होता है, जिससे लगता है कि यह नगर नहीं, अपितु मनुष्यों का समुद्र ही है ।

स्वभावोक्ति एवं अपह्नुति अलंकार । घोट [सं०] - घोड़ [प्रा०] - घोर [अव०] । व्याकुल [सं०] वाउल [प्रा०] - बाउर, बापुर [अव०] अथवा व्यापृत [सं०] - वप्पुड़ [प्रा०]- बापुर [अव०] = बेचारा । आवर्त्त-विवर्त्त [सं०] = दायें-वायें आना जाना । रोल [अव०] - घोल [मै०] = हल्ला । यह अंश मैथिली में है ।। 28 ।।

बहुतों तरह के बनियें लोग जब हाट घूमने आते हैं, तो एक ही क्षण में अपने सभी सामानों को बेच लेते हैं और वे सभी कुछ सामान खरीद भी पाते हैं । वहाँ सभी ओर पसार (बेचने के लिए सामानों को क्रमबद्ध हटा हटा कर रखना) फैल गये हैं । रूप, यौवन और गुणों से भरी हुई सैकड़ों हजारों बनियाइन (बेचनेवाली) नागरियाँ बाजार की गली को मण्डित (शोभित) करती हुई बैठती हैं । बातें करने के लिए कुछ बहाना बनाकर उन नागरियों से सभी लोग गप-शप करते हैं । वे बेचते और खरीदते तो अपनी सुविधा के अनुसार हैं, पर उन्हें दृष्टि कुतूहल (दर्शन-सुख) मुनाफा में प्राप्त होता है ।

औत्सुक्य भावध्वनि । शृङ्गार रस । हाट की चलती, नारियों की वाणिज्यपटुता एवं लोगों का मोहित होकर उसी की दूकान से सामान लेने का स्वाभाविक वर्णन । भाँति [अव०] = तरह । हिण्ड [सं०] = घूमना, भ्रमण करना । विक्रीण [सं०] - विक्किण (प्रा०)- विक्कण (अव०) - विकिनथि [मै०] = बेचना । क्रीणाति [सं०] - किणइ [प्रा०] - किनइत

[मै०] = खरीदना। गुण आगरि (मै०) = गुणों का खजाना। मण्ड (सं०) – माण्डि (अव०) = मण्डित कर। शत (सं०) – सअ (प्रा०) – सए (मै०) = सौ। व्याज (सं०) – बेआज (अव०, मै०) = बहाना करना। तया समं (सं०) – ता सञो (मै०) = उसके साथ। यह अंश मैथिली में है, हिण्डए, माँडि, अप्प शब्द अवहट्ठ के हैं ॥ 29 ॥

**(दोहा)**

**सब्बउँ के वारिज-नयन, तरुणी हेरहि वङ्क ।**
**चोरी पेम पिआरिओ, अपने दोस ससङ्क ॥ 30 ॥**

**(रड्डा छन्द)**

**बहुल बम्हण बहुल काअत्थ ॥**
**राजपुत्त-कुल बहुल, बहुल जाति मिलि बसइ चप्परि ।**
**सब्बे सुअन, सबे सधन, नअर राअ, सबे नअर उप्परि ॥**
**जं सबे मन्दिर देहली, धनि पेक्खिअ सानन्द ।**
**तसु केरा मुखमण्डलहि, घरे घरे उग्गहि चन्द ॥ 31 ॥**

**(गद्य)**

**एक हाट करेओ ओल, औकी हाट करेओ कोल । राजपथक सन्निधान चञ्चरन्ते अनेक देखिअ वेश्यान्हि करो निवास, जन्हि के निर्माणे विश्वकर्महु भेल बड़ प्रयास ।**

**अवरु वैचित्री कहञो का ? जन्हिक केशधूप-धूम करी रेखा ध्रुवहु उप्पर जा। काहु काहु अइसनेञो सङ्क, तकरे काजरे चान्द कलङ्क ॥ 32 ॥**

**(रड्डा)**

**लज्ज कित्तिम, कपट तारुन्न ॥**

**धननिमित्ते धर पेम, लोभेँ विनअ, सोभागे कामन ।**
**विनु सामिञ सिन्दूर, परामरिस परिचय अपामन ॥**
**जं गुणमन्ता अलहना, गौरव लहइ भुअङ्ग ।**
**वेसा- मन्दिर धुअ बसइ, धुत्तह रूअ अनङ्ग ॥ 33 ॥**

सर्वमपि वारिजनयनाभ्यां तरुणी प्रेक्षते वक्रम् ।
चौर्यप्रेमप्रियापि स्वकेन दोषेण सशङ्का ॥ 30 ॥
बहुला ब्राह्मणाः, बहुलाः कायस्थाः ॥
राजपुत्रकुलानि बहुलानि, बहुलजातिभि र्मिलित्वा वसन्ति तत्परतया।
सर्वे सुजानाः, सर्वे सधनाः, नगरे राजन्ते, सर्वे, नगरे उपरि ॥
यत्र सर्वमन्दिरदेहल्यां धन्याः प्रेक्षिताः सानन्दाः ।
तासां मुखमण्डलेन गृहे-गृहे उदेति चन्द्रः ॥ 31 ॥

एकस्या हट्टाया अवतरः, अवरस्या हट्टायाः क्रोडः (प्राप्तः) । राजपथस्य सन्निधाने सञ्चरन्तौ अनेकान् दृष्टवन्तौ वेश्यानां निवासान्, येषां निर्माणे विश्वकर्मणोऽपि अभूत् बृहत् प्रयासः ।

अवरां वैचित्रीं कथयानि काम् ? यासां केशधूप-धूमस्य रेखा ध्रुवादपि उपरि याता । कोऽपि कोऽपि एतादृशमपि शङ्कते-तस्या एव कज्जलेन चन्द्रे कलङ्कः ॥ 32 ॥

लज्जां कृत्रिमां, कपटतारुण्यम् ॥
धननिमित्तं धरति प्रेम, लोभेन विनयं, सौभाग्यं कामनया ।
विना स्वामिसिन्दूरं परामृशति परिचयेन अपावनी ॥
यत्र गुणवन्तः अलभमानाः गौरवं लभते भुजङ्गः ।
वेश्यामन्दिरे ध्रुवं वसति धूर्त्तस्य रूपे अनङ्गः ॥ 33 ॥

वहाँ युवती, सबों को अपने कमल के समान आँखों से तिरछी (कटाक्ष कर) देखती है, गुप्त प्रेम को चाहने पर भी अपने ही दोष से वह चौंकी रहती है (कि कहीं कोई नजर मिलाते देख न ले) ।

सब्बउँ के = सबहुँ केँ [मै०] = सबों को । वारिजनयन = कमल सदृश आँखों से । वक्र [सं०] - वंक (प्रा०) - बाँक [मै०] । प्रियतरा [सं०] - पिआरी [प्रा०] । रूपक अलंकार । यह अंश भी मैथिली है ॥ 30 ॥

अब नगर के हिन्दू-मुहल्ले का वर्णन करते हैं- बहुतों ब्राह्मण, बहुतों कायथ, बहुतों राजपूत वंश के लोग और बहुत से अन्य जाति के लोग भी मिलकर तत्परता पूर्वक (या जगह को आक्रान्त कर या भरकर) बसे हुए हैं । सभी सज्जन हैं, सभी धनवान् हैं, सभी नगर में शोभित हो रहे हैं और सभी नगर में ऊपर ही हैं (कोई किसी से नीचा नहीं है) । जहाँ सभी भवनों के द्वार पर स्त्रियाँ सानन्द दीख पड़ती हैं, उन सबों के मुखमण्डल से घर-घर चन्द्रमा उगे हुए हैं ।

परिणाम अलंकार । यवनराज्य में जातिगत ऊँचे-नीचे का भेदभाव नहीं था । आर्थिक स्थिति बहुत अच्छी थी, सभी सभ्य थे एवं स्त्रियाँ परम सुन्दरी थीं । ब्राह्मण-बम्भण-बम्हण-बम्भन बाभन [मै०] । वसति [सं०]-बसइ [मै०], बइस (बैठना) पाठान्तर है, पर यहाँ बसना ही उपयुक्त है । तत्पर [सं०]- तप्पर [प्रा०]- चप्पर [अव०] अथवा चप्प (प्रा०)-चापना, दबाना, आक्रमण करना, पास जाना । केरा (अव०)- केर (मै०) = का ॥ 31 ॥

एक हाट का अन्त (पार) कर दूसरी हाट में प्रवेश किया । राजमार्ग के समीप चलते हुए उनलोगों ने वेश्याओं के अनेक निवास-भवनों को देखा, जिनके निर्माण में विश्वकर्मा (भवननिर्माण आदि में निपुणतम एक देवता) को भी बड़ा प्रयत्न करना पड़ा होगा ।

और अधिक विचित्रता (आश्चर्य की बात) क्या कहूँ ? जिन वेश्याओं के केश-संस्कार हेतु किये गये धूप के धुआँ की रेखा ध्रुवतारे से भी ऊपर जाती है, कोई-कोई तो ऐसी भी शङ्का करते हैं कि उसी धूप की काजल लगने से चन्द्रमा में काला धब्बा है ।

अतिशयोक्ति एवं उत्प्रेक्षा अलंकार । करेओ=(सम्बन्ध चिह्न)- अवतर (सं०)=उतार,-अवअर (प्रा०)-ओर (मै०)=अन्त, छोड़=ओल [अव०]

। अवरक=अवर [सं०]-अओका, अओकी, औकी [अव०, स्त्री०]=दूसरी, "अओका दिस जमराअ चरू" विद्यापति के अवहट्ठ गीत। क्रोड [सं०]-क्कोड [प्रा०]-कोल [अव०]-कोर, कोरा [मै०]=गोद । यह अंश मैथिली में है । करेओ, औकी शब्द अवहट्ठ के हैं । एतत्सम [सं०]-अइसन [अव०, मै०], अइसनेञो= ऐसा भी, ओ [ञे] का अर्थ मैथिली में होता है-'भी' ।

उस नगर में एक हाट समाप्त होता था कि दूसरा हाट शुरू हो जाता था, वेश्याओं की मुहल्ला में उनके भवन इतने कलात्मक थे कि उनका निर्माण मनुष्य से होना असम्भव लगता था, अतः मानना पड़ता है कि ये विश्वकर्मा के द्वारा बनाये गये होंगे, जिसमें उन्हें भी बहुत परिश्रम पड़ा होगा।

केश को कलात्मक बनाने के लिए धूमन के धूप का सघन धुआँ लगाया जाता था । मानिए कि उसी धूप की धुआँओं के टकराने से चन्द्रमा पर काजल बन गया, अतएव उस पर आज भी काजल का काला दाग दिखायी पड़ता है ।। 32 ।।

उन वेश्याओं की लज्जा बनावटी और जवानी (यौवन) कपटपूर्ण (ढली-हुई-जवानी में भी रंग ढंग देकर नयी नवेली बनी हुई) है । धन के लिए ही परपुरुष से प्रेम करती है, लोभ से विनय और धन की कामना को ही सौभाग्य मानती है, स्वामी के बिना ही शोभा हेतु सिन्दूर लगाती है और परिचय होने पर ही अपवित्र समझी जाती है (विवाहिता न रहने पर भी सिन्दूर लगाती है और अत्यन्त साफ सुथरा रहने से देखने में परम पवित्र रहने पर भी यह वेश्या है ऐसा जानने पर ही सामान्य जनों के लिए अपवित्र हो जाती है) ।।

जहाँ गुणवान् उपेक्षित एवं व्यभिचारी (लम्पट) गौरव पाते हैं, ऐसे वेश्यालय में कामदेव निश्चय ही धूर्त्त के रूप में रहता है ।

स्वभावोक्ति, विरोधाभास एवं रूपक अलंकार । अलभमाना [सं०]-अलहना [अव०]=लाभ न पानेवाले । भुजङ्ग [सं०]-भुजंग [प्रा०]= लम्पट, विट ।। 33 ।।

## ( गद्य )

तान्हि वेश्यान्हि करो सुखसार मण्डन्ते, अलका-तिलका-पत्रावली खण्डन्ते, दिव्यम्बर पिन्धन्ते, उभारि-उभारि केसपास बन्धन्ते, सखिजन प्रेरन्ते, हसि हेरन्ते, सआनी, लोनुमी, पातरी, पतोहरी, तरुणी, तरट्टी, बेन्ही, बिअक्खणी, परिहास-पेसली सुन्दरी सार्थ जबे देक्खिअ, तबे मन कर चारि पुरुषार्थहिं तेसराँ लागि तीनू उपेक्खिअ ॥ 34 ॥

तन्हिक केस कुसुम बस, जानि मान्यजनक लज्जावलम्बित मुखचन्द्र-चन्द्रिका करी अधओ-गति देखि अन्धकार हस । नअनाञ्चल सञ्चारे भ्रूलता भङ्ग, जनि कज्जल-कल्लोलिनी करी वीची विवर्त्त बड़ी बड़ी सफरी तरङ्ग । अतिसूक्ष्म सिन्दूर-रेखा निन्दन्ते पाप, जनि पञ्चसर करो पहिल प्रताप । दोखे हीनि, माझे खीनि, रसिके आनलि जूआँ जीनि । पयोधर केर भारेँ भाँगए चाह, नेत्र करे तितीयभागे तीनू भुवन साह । सँसरे बाज, राअन्हि छाज । काहु होअ अइसनो आस, कइसे लागत आँचर बतास । तान्हि करी कुटिल-पटाक्षच्छटा सदर्प-कन्दर्प- शरश्रेणी जञो नागरन्हि काँ मन गाड़, गोबोलि गमारन्हि छाड़ ॥ 35 ॥

तासां वेश्यानां (मध्ये) सुखशालां मण्डयन् आलक्तका- तिलक-पत्रावली: खण्डयन् दिव्याम्बारं पिन्धन्, उद्धार्य उद्धार्य केशपाशं बध्नन्, सखीजनं प्रेरयन्, हसित्वा पश्यन्, सज्ञाना लावण्यमयी-पत्रला (सुकृशा) पत्रोदरी-तरुणी-तरंगिता-विन्ना-विचक्षणा-परिहासपेशला- सुन्दरी-सार्थो यदा प्रेक्षित: तदा मन: करोति (विचारयति) चतु:पुरुषार्थेषु तृतीये लगित्वा त्रयोऽपि उपेक्ष्या: ।। 34 ।।

तासां केशे कुसुमानि वसन्ति, मन्ये मान्य-जनस्य लज्जयावलम्बित-मुखचन्द्र-चन्द्रिकाया अधोगतिं दृष्ट्वा अन्धकारो हसति । नयनाञ्चल- सञ्चारेण

भ्रूलता-भङ्गः, मन्ये कज्जल- कल्लोलिन्या वीची-विवर्त्तेषु बृहती बृहती शफरी तरङ्गायिता । अतिसूक्ष्म-सिन्दूररेखा निन्दन्ती पापं, मन्ये पञ्चशरस्य प्रथमः प्रतापः । दोषेण हीना, मध्ये क्षीणा, रसिकेन आनीता द्यूते जित्वा । पयोधरस्य भारेण भग्ना भवितुम् इच्छति, नेत्रस्य तृतीयभागेन त्रीणि अपि भुवनानि साधयति । सस्वरं वदति, रागान् सज्जयति । कस्यापि भवति एतादृशी अपि आशा, कथं लगिष्यति अञ्चलस्य वातः । तासां कुटिल-कटाक्षच्छटा-सर्दप-कन्दर्प-शरश्रेणी यथा नागराणां मनसि निमग्ना, गामुक्त्वा (तथैव) गो-वादीन् ग्राम्यान् त्यक्तवती ।। 35 ।।

उन वेश्याओं के झुण्ड (सार्थ) को जभी कोई देखते हैं तो उनके मनमें विचार आता है कि धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चार पुरुषार्थों में तीसरे (काम) के पीछे लग कर शेष तीनों की उपेक्षा कर दूँ (इन पर कोई विचार न करूँ) । इस झुण्ड में कोई अपनी सुखनिवास को सजा रही हैं, कोई आलते (महावर) के तिलक (शरीर पर अंकित) को काट छाँट कर पत्तियां (आकृतियाँ) बना रही हैं, दिव्य वस्त्र पहन रहीं हैं, खोल-खोल कर या कंघी से सँवार कर केशपाश को बाँध रही हैं, सखियों को काम करने में लगा (प्रेरित कर) रहीं हैं, हँसकर देख रहीं हैं, सयानी (कामकला सम्बन्धी पूर्णज्ञान से युक्त), लावण्यमयी (सौन्दर्यमयी), पत्रली (पतले पेटवाली), तरुणी, तरङ्गिता (चञ्चला), विवाहिता या अधिकृता, विदुषी, परिहासनिपुणा सुन्दरी के दल को जब कामी पुरुष देखते हैं तो उनका मन करता है कि चारों पुरुषार्थों (धन अर्थ काम मोक्ष) में तीसरे में लगकर शेष तीनों की उपेक्षा (त्याग) कर दूँ ।

उल्लेख एवं व्यतिरेक अलंकार । सुखशाला-सुखसार ('बड़ सुखसार पाओल तुअ तीरे'-विद्यापति) । अलक्तक-अलक्कअ-अलका । गाल, हाथ, पैर आदि पर आलते से फूल-पत्ती की आकृति पत्रावली कही जाती है । पिनद्ध (सं०)-पेन्ह (प्रा०)-पिन्ध [अव०] । कृत्तिवासी रामायण, किष्किन्धा-200 में 'अलका-तिलका' शब्द आया है- **अग्रवालजी** । सआनी आदि वेश्याओं के प्रकार वर्णरत्नाकर में भी इसी रूप में आये हैं। लावण्यमयी [सं०]-लोनुमी [अव०]-लोनुत्र [प्रा०मै०] । पातरि [मै०] = पतली । विन्ना [सं०-वेण्णा [प्रा०]-बेन्ही [अव०] । पेशल [सं०]-पेसल [प्रा०] = निपुण ।। 34 ।।

उन वश्याओं के केशों में फूल बसते (लगे हुए) हैं, लगता है कि मान्य परुषों के लज्जा से झुके हुए मुख रूपी चन्द्र की चान्दनी की अवनति देखकर अन्धकार हँस रहे हो (यहाँ मुख को चन्द्र, केश को अन्धकार एवं उजले फूल को हास के रूप में वर्णित किया गया है । वेश्याओं की अति शृङ्गार एवं लज्जाहीनता से शिष्टजन स्वयं लज्जित होते हैं । चान्दनी फीके पड़ने से अन्धकार का बढ़ना स्वाभाविक है ।) उनके पलकों (कटाक्षों) के चलने से भौँह रूपी लता मुड़ जाती है, सो लगता है कि काजल की नदी की लहरों एवं भँवरों में बड़ी बड़ी शफरी (पोठी) मछलियाँ उछल रही हों (यहाँ भौँह को काजल की नदी, पलकों एवं पुतलियों के छिटकने को वीची एवं विवर्त तथा आँख के उजले भाग को छोटी जाति की उजली मछली कहा गया है । 'बड़ी' शब्द से आँखों का विस्तार सूचित हुआ है ।) अत्यन्त पतली सिन्दूर की रेखा पाप (वेश्यावृत्ति) की निन्दा करती है (लालरंग क्रोध का सूचक है), लगता है कि कामदेव का यह प्रथम पराक्रम हो । वे दोष से हीन और मध्य [कमर] में क्षीण [पतली] हैं, लगता है कि रसिक व्यक्ति ने इसे जूआ में [अपना सर्वस्व दाँव पर लगाकर] जीतकर रखा है [इसीलिए दुबली है, लगता है कि गिर-जाएगी], आँख के तृतीयांश [कोण] से [कटाक्ष से] तीनों लोकों को वश में कर लेती है । सुरीली आवाज में बोलती है, रागों [गीतों] की साधना करती है अथवा राजाओं को भी वश में कर लेती है । किसी रसिक को तो ऐसी भी आशा [अभिलाषा] रहती है कि किस तरह मुझे इसकी आँचल की हवा लगेगी । उन वेश्याओं की कुटिल कटाक्ष की पंक्ति रूपी रोबदाब सहित कामदेव के बाणों की पंक्तियाँ जिस तरह चतुर युवकों के मन में गड़ (घुस) जाती हैं, वैसे ही गाय चरानेवाले (के तुल्य) गँवारों को छोड़ देती हैं ।।

उत्प्रेक्षा और रूपक अलङ्कार का संकर । यह अंश मैथिली भाषा में है । तन्हिक [अब०]- तन्हिक, तनिक (मै०) = उनके । आनलि [मै०] = लायी हुई । द्यूत [सं०]-जूआ [प्रा०, अव०, मै०] । जीनि [प्रा० मै०] = जीतकर । बात [सं०]- बतास [अव०]-बसात [मै०] = हवा । नागर = नगर का चतुर चालाक युवक । गमार = गाँव का वह व्यक्ति जो

काम-कला में अपटु हो । गोबोलि [अब०]- गैवार [मै०] = गाय चराने वाला, तत्सदृश भोलाभाला ।। 35 ।।

**( दोहा )**

**सब्बउ नारि विअक्खणी, सब्बउ सुस्थित लोक ।**
**सिरि इबराहिम साह गुणे, नहि चिन्ता, नहि शोक ।। 36 ।।**

**( चौपाई छन्द )**

**सबतहु हेरि सुहित होअ लोअण ।**
**सबतहु मिलए सुठाम सुभोअण ।।**
**खनएक मन दए सुनओ विअक्खण ।**
**किछु बोलओ तुरुकाणओ लक्खण ।। 37 ।।**

**छन्द ( भुजङ्गप्रयात )**

**तदो बे कुमारो पइट्ठे बजारो ।**
**जहीं लक्ख घोरा, मअङ्गा हजारो ।।**
**कहीं चेटि गन्दा, कहीं बाँदि-बन्दा ।**
**कहीं दूर निक्कारिए हिन्दु गन्दा ।। 38 ।।**
**कहीं तत्त्थ कूजा तबेल्ला पसारा ।**
**कहीं तीर कम्माण दोक्काण-दारा ।।**
**सराफे सराफे भरे बेबि वाजू ।**
**तउल्लन्ति हेरा लसूना-पेआजू ।। 39 ।।**
**खरीदे खरीदे बहूतो गुलामो ।**
**तुरुक्कें तुरुक्कें अनेको सलामो ।।**
**बेसाहन्त खीसा पइज्जल्ल मोजा ।**

**भमे मीर वल्ली सइल्लार खोजा ॥ 40 ॥**
**अबे बे भणन्ता सराबा पिअन्ता ।**
**कलीमा कहन्ता कलामे जिअन्ता ॥**
**कसीदा कढ़न्ता मसीदा भरन्ता ।**
**कितेबा पढ़न्ता तुरुक्का अनन्ता ॥ 41 ॥**

सर्वापि नारी विचक्षणा, सर्वोऽपि सुस्थितो लोकः ।
श्रीइब्राहिम शाह-गुणेन, नहि चिन्ता, नहि शोकः ॥ 36 ॥
सर्वतोऽपि दृष्ट्वा सुखितं भवति लोचनम् ।
सर्वतोऽपि मिलति सुस्थानं सुभोजनम् ।
क्षणमेकं मनो दत्त्वा श्रृणोतु विचक्षणः ।
किमपि वदामि तुरुष्काणां लक्षणम् ॥ 37 ॥
ततो द्वौ कुमारौ प्रविष्टौ वाणिज्यालये ।
तत्रैव लक्ष-घोटकाः मतङ्गाः सहस्राणि ।
क्वापि चेटि-गणेरुकाः क्वापि दासी-दासम् ।
क्वापि दूरं न्यक्क्रियन्ते हिन्दवो मन्दाः ॥ 38 ॥
क्वापि स्थालानि चषकानि भाण्डानि प्रसारितानि ।
क्वापि शर-सायकानाम् आपणिकाः ।
स्वर्णशालया स्वर्णशालया भरिते द्वे अपि पार्श्वे ।
तोलयन्तो व्यापारिणः (हीरकं वा) लशुनानि पलाण्डून् ॥ 39 ॥
क्रीत्वा क्रीत्वा बहून् दासान् ।
तुरुष्केषु तुरुष्केष्वनेके प्रणामाः ॥
क्रीणन्तः कोशिकाम् उपानहम् पादवस्त्रम् ।
भ्रमन्ति मीर-वल्ली-सइल्लार-खोजाकाः ॥ 40 ॥
'अबे बे'- भणन्तः सुरां पिबन्तः ।
कुरानकथां कथयन्तः, कुरानेन जीवन्तः ॥

वस्त्रचित्रं रचयन्तः, मस्जिदं भरन्तः ।
पुस्तकं पठन्तः तुरुष्का अनन्ताः ।। 41 ।।

उस नगर में सभी नारियाँ कार्य में पटु हैं, सभी लोग सुखी [धनी] हैं, श्री इब्राहिमशाह के गुण से, न तो वहाँ चिन्ता है और न शोक ही है ।।

बिअक्खणी [प्रा०] = विदुषी । सुस्थित [मै०], सुभ्यस्त [मै०] = अच्छी आर्थिक दशा में । स्थिति [मै०] = धन । लोक [मै०] = लोग, आदमी । नहि [सं०, मै०] = नहीं ।। 36 ।।

सभी ओर देखकर आँखें सुखी होती हैं, सभी जगह सुन्दर स्थान (रहने के लिए) एवं सुभोजन मिलता है । एक क्षण मन देकर विद्वान् लोग सुनें, मैं तुर्कों (यवनों) का कुछ लक्षण (पहचान, रीति) बोलता हूँ । खन एक, खनेक (मै०) । मन दए सुनओ (मै०) । किछु (मै०)=कुछ ।। 37 ।।

तब दोनों राजकुमारों ने बाजार में प्रवेश किया, जहाँ लाखों घोड़े एवं हजारों हाथी थे । वहाँ कहीं पर (एक ओर हिन्दू) दासी-दास तो कहीं पर बाँदी-बन्दा (मुस्लिम दासी-दास) थे (बिक रहे थे), कहीं पर नीच हिन्दू निकाले जा रहे थे अथवा धिक्कारे जाते थे ।

द्वे (सं०)-बे [प्रा०,अ०] । चेटी [सं०]=दासी । गणेरुक [सं०]-गन्दा [अव०]=सेवक । कस्मिन् [सं०]- कस्सिं [प्रा०]-कहि [अव०] –कहीं [हिन्दी] । यस्मिन्-जिस्सिं-जहिं । निष्कार्यते [सं०]- निक्कारिए [अव०]=निकाला जाता है । न्यक्रियते [सं०]-निक्कारिए [अव०]= धिक्कारा जाता है । हीनेन्दु [सं०]=हीन इन्दुवंशी [पूर्वजों से कम गुण वाले चन्द्रवंशी लोग]-हिन्दु [अव०]=भारतीय [मुस्लिम भिन्न सभी जाति] ।। 38 ।।

कहीं तश्तरियाँ [थालियाँ], प्याले और तबेले [मिट्टी के बर्त्तन], प्रसारित [बेचने के लिए फैलाकर रखे हुए] थे, कहीं पर तीर-कमान [बाण और धनुष] के दूकानदार थे । सड़क के दोनों ओर सर्राफा ही

सर्राफा [आभूषणालय] भरे थे, जहाँ पर हीरा, लहसुनियाँ और फीरोजा आदि रत्नों को तौल रहे थे या कहीं पर आगे बाजार में यवन सौदागर लहसुन और प्याज तौल रहे थे ।

तश्त [फारसी]-तत्त्थ [अव०] । कूजा [फा०]=प्याला । तप्तपात्री [सं०]- तवेल्ला [अब०]-तौला [मै०]=भात पकाने के लिए मिट्टी का वर्त्तन । प्रसारित [सं०]-पसारिअ [प्रा०]- पसारा [अव०]-पसारल (मै०] । दोक्कानदारो [अव०]- दोकानदार [मै०]=दूकानदार । सराफा (फा०)= आभूषण बाजार । बेबि [द्वे अपि]= दोनों । बाजू [फा०]- तरफ । हेरा=हीरकं [सं०]= हीरा । हेरा=फेरा (ढूँढ़ ढूँढ़कर दूर से सामान लाकर बेचने वाला व्यापारी) । हेर (मै०)=देखना । 'हेरा-लसूना-पेयाजू' शब्दों में दो अर्थ रहने के कारण श्लेष अलंकार हुआ ।। 39 ।।

अनेकों गुलामों (नौकरों) को खरीद खरीद कर तुर्क लोग तुर्कों को अनेक बार सलाम करते थे । बटुआ (मनी बेग), जूता और मौजा खरीदते मीर, बल्ली, सालार और ख्वाजा (यवन उच्चाधिकारीगण) घूमते थे । खरीद (फा०)=खरीदना । विसाधयन्त: (सं०)- बेसाहन्त (अव०)- बेसाहैत (मै०)= दूकान से लेते हुए । खीसा आदि फारसी शब्द हैं ।। 40 ।।

वहाँ कितने ही तुर्क 'अबे बे' कहते शराब पी रहे थे, कलीमा (कुरान कथा) कहते थे, कुरान सुनकर जीवन-यापन करते थे, नकाशी करते थे या कविता करते थे, मस्जिद को भरते (उसमें) जाते थे और किताब पढ़ते हुए असंख्य तुर्क अपने अपने कामों में लगे थे ।

कसीदा [फा०]=कविता, नक्काशी । मैथिली में कपड़े पर नक्काशी करने को 'कसीदा कढ़ब' कहा जाता है । यहाँ दोनों अर्थ ले लेने पर श्लेष अलंकार हो जाता है ।। 41 ।।

## (षट्पद छन्द)

**अति गह सुमरु खोदाए, खाए लेअ भाङ्गक गुण्डा ।**
**विनु कारणहि कोहाए, बएन तातल तमकुण्डा ।।**

तुरुक तोषारेहिं चलल, हाट भमि हेडा चाहइ ।
आडी डीठि निहारि, दबरि दाढ़ी थुक वाहइ ॥
सब्बस्स सराब खराब कइ, तपत कबाबा खा दिरम ।
अविवेक फरीबी कहञो का, पाछा पएदा लेले भम ॥ 42 ॥
जमण खाइ ले भाँग, भाँग रिसिआइ खाण हए ।
दौरि चीरि जिउ धरिअ, समिण सालण अणए भणए ॥
पहिल नेबाला खाइ, जाइ मुह भीतर जबहीं ।
खण एक चुप भए रहइ, गारि गाडू दे तबहीं ॥
पुनु ताकि रहए तसु तीर लए, बैठाब मुकद्दम बाँहि धए ।
जञो आनिञ आन कपूर सम, तबहु पिआजु पिआजु पए ॥ 43 ॥
गीति-गरुवि जाखरी, मत्त भए मतरुफ गावइ ।
चरख नाच तुरुकिनी, आन किछु काहु न भावइ ॥
सइद सेरणी बिलह, सब्बको जूठ सब्बे खा ।
दोआ दे दरबेस, पाब नहि, गारि पारि जा ॥
मखदूम नवाबइ दोम जञो, हाथ ददस दस नारिओ ।
खुँदकारी हुक्कुम कहञो का, अपनेञो जोए परारि हो ॥ 44 ॥

अतिग्रहं स्मृतवान् खोदाकं, खादति स्म भङ्गस्य चूर्णम् ।
विना कारणेनैव क्रुद्धः, वदनं तप्तं ताम्रकुण्डमिव ॥
तुरुष्कः तुषाराश्वे चलितः, हट्टे परिभ्रम्य हेडां वाञ्छति ।
तिर्यग् दृष्ट्या निभाल्य धावित्वा कूर्चे थूत्कं वाहयति ॥
सर्वस्वं सुरायां नष्टं कृत्वा, तप्तचर्पटिकायामखादत् द्रव्यम् ।
अविवेकस्य कपटं कथयानि किं, पश्चात् पदातिं नयन् भ्रमति ॥ 42 ॥
यतमः खादति भङ्गं भग्नो रुष्टः खानो भवति ।
धावित्वा विदार्य जीवं धृत्वा समीनं मांसम् आनेतुं भणति ॥

प्रथमं कवलं खादति, याति मुखाभ्यन्तरं यदैव ।

क्षणमेकं तूष्णीं तिष्ठति, निगार्य गण्डूषं ददाति तदैव ।।

पुनः वीक्षमाणस्तिष्ठति तं शरं गृहीत्वा, उपवेशयति मुकद्दमः बाहुं धृत्वा ।

यदि आनीयते अन्नं कर्पूरसमं, तदापि पलाण्डुं पलाण्डुं प्रति ।। 43 ।।

गीतिगुर्वी नर्त्तकी मत्तीभूय प्रशंसागीतं गायति ।

चक्रं नृत्यति तुरुष्किणी, अन्यत् कस्यापि न भावयति ।।

सैयदः प्रसादं विलभते, सर्वस्य जुष्टं सर्वः खादति ।

आशी र्ददाति द्वारवेशः, प्राप्य नहि, गलिं पारयित्वा याति ।।

मखदूमः नबावीयति डोम्बो यथा, हस्तं दर्शयति दशसु नारीषु ।

न्यायकारिण आदेशं कथयामि किं आत्मनोऽपि योषित् परदारा भवति ।। 44 ।।

(कोई तुर्क) अति हठ पूर्वक खुदा का स्मरण कर भाँग का चूर्ण खा लेता है, तब विना कारण ही क्रोधित हो जाता है और उसका मुँह तपाये हुए तमकुण्डा (ताम्बे के छोटे घड़े) के समान हो जाता है । तुर्क वर्फ के समान (उजले) घोड़े पर चला, हाट पर घूम कर हेड़ा (पशुओं के दल पर लगने वाला शुल्क) लेना चाहता है । (कर वसूली के अधिकारी न रहने पर भी जबरन वसूलता है और उस व्यापारी को इस प्रकार अनेक वार कर देना पड़ता है ।) कड़ी नजर से देख एवं डाँट कर अपने दाढ़ी पर थूक बहाता है (कर नहीं मिलने पर आरा-जबर्दस्ती 'कर' लेने के लिए उसे जोर से डांटने के समय मुँह से थूक बह जाता है) । अपने सर्वस्व (स्वास्थ्य) को बरबाद कर गरम कबाब खाने में दिरम (फा०) = सम्पत्ति को खा जाता है । उस विवेकहीन एवं जालफरेब करने वाले का हाल क्या कहूँ ? विना प्रयोजन ही पीछे सिपाही लेकर चलता है ।

'तड़कइ तकरा बाद बम'-ऐसे पाठ का अर्थ होगा कि शराव पीकर जोर-जोर से गरजता है और उसके बाद वमन करता है । शराब से मत्त की यह दशा प्रसिद्ध ही है ।

ग्रहः [सं०]-गह [अव०] = हठ । क्रोधित [सं०]- कोहाए [अव०] । वदन-वअण-वएन । तप्त-तत्त-तातल=तपा हुआ । ताम्रकुण्ड

[सं०]–तमकुण्डा=तमघैल [मै०], कुड़नी [मै०] = छोटा घड़ा । तुषार=हिम, वर्फ, उजला घोड़ा । हेँड़ [मै०] = पशु का झुण्ड । हेड़ा = पशुदल पर लगने बाला कर । आड़ी डीठि = अड़ी हुई दृष्टि । अड़ब [मै०] = भिड़ना, सामना करना । निहारि [मै०] = गौड़ से देखकर । दवरि [अ०] - दबारि [मै०] = डाँट कर । दवरि [अव०] - दउड़ि [मै०] = दौड़कर । दवरि- दरबरि [प्रा० मै०] = झट से । धवल [सं०] - दवल (अव०)= उजला, दाढ़ी का विशेषण, स्त्रीलिङ्ग दवलि । थूत्क [सं०] - थूक । सब्बस्स'-सर्वस्व, छन्द के अनुरोध से यही पाठ उचित है, 'सवे' नहीं । तपत (मै०) = गरम । कबाबा (फा०)- चखना, तीखाचोखा तला खाना । बाँदि= यवन-दासी । पदाति (सं०)- प्यादा (फा०)- पएदा (अव०) = पैदल सैनिक । लेलेँ, लेने (मै०) = लेते हुए । वएन (वदन) = मुख । वदन-तमकुण्डा में रूपक अलंकार । स्वभावोक्ति अलंकार ।। 42 ।।

जो खाँ (यवन सरदार) भाँग खा लेता है तो नशे में भग्न (झुका हुआ) हो जाता है और विगड़ जाता है, तब 'दौड़ कर मँछली सहित सालन (मसालायुक्त चटपटीदार मांस) चीर कर जीभ पर रखता है और अनीतिवाली बात बोलता है । पहला कौर (ग्रास) खाता है और जभी वह ग्रास मुँह में जाता है कि एक क्षण चुप रह कर बधना (टोंटीवाला जलपात्र) से मुँह में पानी गाड़ (चुआ) देता है (जिससे पानी के साथ वह ग्रास पेट में चला जाता है) या गाली देता है, ऐसा दूसरा अर्थ (व्यंग्य) हुआ । फिर उसी को (जिसे गाली दिया था) तीर लेकर (मारने हेतु) ताक (घूर कर देख) रहा है, (व्यर्थ बिगड़े हुए इस यवन को) मखदूम (उपदेशक यवन) बाँह पकड़ कर बैठाता है । यदि कपूर के समान (स्वच्छ सुगन्धित) अन्न भी उसके आगे लाया जाता है तो भी प्याज-प्याज चिल्लाकर उसीके प्रति (या पर ही) रुचि व्यक्त करता है ।

यतम-सं०- जमण-अव०-जौन-हिं०=जो । कतम=कौन । दौड़ि (मै०) = दौड़ कर । चीरि (मै०) = चीर कर । जिउ (अव०) = जीव या जीभ । समीन (सं०)- समिण (अव०) = मछली सहित । अणए

(अव०)- अनीति, अनुचित । पहिल (मै०)= पहला । नेवाला (फा०) = कवल (सं०) = कओर (मै०)= कौर । गण्डूष (सं०)-गाडू (फा०)- मुसलमानों का पानी पीने का टोटी-वाला पात्र (बधना) । ताकि रहए (मै०) = देख रहा है । मुकदम (फा०) = नीतिवक्ता मान्य यवन । जञो आनिञ (मै०) । आन = अन्न । 'भाँग-भाँग' में यमक अलंकार । स्वाभावोक्ति अलंकार ।। 43 ।।

गाने में श्रेष्ठ नर्त्तकी या गायिका सुध-बुध खोकर प्रशंसा-गीत गाती है और तुर्क की स्त्री चक्कर मार कर नाचती है, जिसे देखते हुए किसी को इसके अलावे कुछ भी अच्छा नहीं लगता है । सैयद प्रसाद बाँटता है और वहाँ सभी का जूठ सभी खाते हैं । फकीर दुआ देता है, जहाँ वह कुछ पाता नहीं है, वहाँ से गाली देकर चला जाता है । मखदूम [झाड़-फूँक करनेवाला यवन] नबाबी [नबाब से समान आदेश देना] करता है, वह डोम जैसा लगता है और दस औरतों को उनके हाथ में अदृश्य वस्तु दिखाता है [अधिक श्रद्धालु होने से नारीगण उत्सुकता से अवश्य दान देनेवाली होती है] । वहाँ न्यायाधीश के आदेश का हाल क्या कहा जाय ? उसकी अपनी भी पत्नी परनारी हो जाती है ।

गुर्वी-गरुवि । यक्ष-जक्ख जक्खर-जाखरी- यक्षिणी, नर्त्तकी, गायिका ['जाखड़' एक उपनाम के रूप में राजस्थान में प्रसिद्ध है- उससे 'जाखरी' शब्द तुलनीय है ।] मतरुफ (फा०) । चक्र-चरख=चक्राकार (चरखी के समान) । अन्न-अण्ण-आन [मै०] । सेरणी-शीरीनी [फा०] = मिठाई । बिलह [मै०]- बाँटना । जुष्ट-जुट्ठ- जूठ । दुआ [फा०]- दोआ [अव] । दरवेश [फा०]=फकीर । गारि पारि [मै०] । डोम्ब-दोम=डोम, एक जाति । हदस [फा०]- ददस [अव०]- अदृश्य प्रेतादि को शीघ्रता से दिखाता है । दस नारिओ=दस [अनेक] नारियों को हाथ में अदृश्य वस्तु दिखाकर धन बटोरता है । मूलपाठ 'षुन्द एवं 'हुकुम' को छन्द के अनुरोध से बदलना पड़ा, ये शब्द फारसी के हैं । योषित्-जोइअ -जोए-जोइ=स्त्री । परदारा-परआरा-परारि ।। 44 ।।

किञ्च–

(वाली छन्द)

**हिन्दू तुरुके मिलल वास । एकक धम्मे अओका उपहास ।**
**कतहु बाँग, कतहु वेद । कतहुँ बिसमिल, कतहु छेद ॥ 45 ॥**
**कतहु ओझा, कतहु खोजा । कतहु नकत, कतहु रोजा ॥**
**कतहु तम्बारु, कतहु कूजा । कतहु निमाज, कतहु पूजा ॥ 46 ॥**
**कतहु तुरुका बरकर कर । वाट जाइते बेगार धर ।**
**धरि आनए बाभन बडुआ । मथाँ चढ़ाबए गाइक चुडुआ ॥ 47 ॥**
**फोट चाट, जनौअ तोड़ । उपर चढ़ाबए चाह घोड़ ।**
**धोआउरि धाने मदिरा साँध । देउर भाँगि मसीद बाँध ॥ 48 ॥**
**गोरि गोमठ पुरलि मही । पएरहु देमएक ठाम नहीं ॥**
**हिन्दू बोलि दुरहि निकार । छोटेओ तुरुका भभकी मार ॥ 49 ॥**

हिन्दू–तुरुष्कयोः मिलितो वासः । एकस्य धर्मेण अपरस्य उपहासः ॥
कुत्रापि बाँगः, कुत्रापि वेदः । कुत्रापि विस्मिलः, कुत्रापि छेदः ॥ 45 ॥
कुत्रापि उपाध्यायः, कुत्रापि खोजाकः । कुत्रापि नक्तं, कुत्रापि रोजा–व्रतम् ॥
कुत्रापि ताम्रं, कुत्रापि कूजा–पात्रम् । कुत्रापि निमाजः, कुत्रापि पूजा ॥ 46 ॥
कुत्रापि तुरुष्कः बलात् करोति । वर्त्मनि यान्तं विष्टिकरं धरति ॥
धृत्वा आनयति ब्राह्मण–बटुकम् । मस्तके चारयति गोः चर्मकम् ॥ 47 ॥
स्फोटं लेढि, यज्ञोपवीतं त्रोटयति । उपरि चारयितुम् इच्छति घोटम् ॥
धौत–धान्येन मदिरां सन्धत्ते । देवकुलं भङ्क्त्वा मस्जिदं बध्नाति ॥ 48 ॥
शव–गर्त्तेन गोमठेन पूर्णा मही । पदमपि दातुं स्थानं नहि ॥
हिन्दूम् उक्त्वा दूर एव न्यक्करोति । क्षुद्रोऽपि तुरुष्कः भीषयितुं चेष्टते ॥ 49 ॥

हिन्दू और तुर्कों का निवास [घर] सटा हुआ एक ही जगह है और उनमें एक का धर्म दूसरे का उपहास बन जाता है । वहाँ कहीं पर बाँग [अजान] होता है तो कहीं वेद पढ़ा जाता है, कहीं विसमिल्ला [मुसलमान द्वारा पशुवध] होता है तो कहीं पर [बलि के लिए पशु को] काटा जाता है । कहीं ओझा-गुणी बैठे हैं तो कहीं मुल्ला देखे जाते हैं। कहीं नक्तव्रत [दिन भर के हिन्दुओं का उपवास] होता है तो कहीं पर रोजा [मुसलमानों का ऐसा ही उपवास] होता है । कहीं ताम्बे का पूजापात्र है तो कहीं पर प्याला है । कहीं पर पूजा होती है तो कहीं पर नमाज पढ़ा जाता है । यहाँ एक हिन्दुओं की विशेषता है तो दूसरी मुसलमानों की ।

अवरक-अउरक अओका=अन्य का । बाँग [फा०]=मस्जिद में अजान देना । बिसिमिल [फा०]= इस शब्द का उच्चरण कर पशुवध ।

उपाध्याय-उबज्झा-ओझा=मन्त्र द्वारा झाड़-फूँक करने वाला हिन्दू । ख्वाजा [फा०]= मुसलमान धार्मिक, झाड़नेवाला । रोजा [फा०] = यवनों का एक मासभर का व्रत । कूजा [फा०]=प्याला ।। 46 ।।

कहीं पर तुर्क जबर्दश्ती करता है, राह पर चलते हुए किसी व्यक्ति को बेगार (बिना वेतन के कार्य) हेतु पकड़ लेता है । ब्राह्मण-वटुक को पकड़ लाता है और उसके माँथे पर गाय का खाल (चमड़े का मोटा) लाद देता है ।। 47 ।।

उनके ठोप (तिलक-बिन्दु) को चाट लेता है, जनेऊ को तोड़ देता है और देह पर घोड़ा चढ़ाना चाहता है । उनके धोये हुए ओइरी-धान से मदिरा बनाता है और मन्दिर को तोड़कर मस्जिद बनाता है ।। 48 ।।

वहाँ गोरि (कबुर्गाह) और मकबरे से धरती भर गयी, पैर भी देने का स्थान न रहा । तुर्क हिन्दुओं को 'हिन्दू' कह कर दूर ही निकाल देता है या अपमानित करता है । वहाँ छोटा-सा भी तुर्क व्यक्ति बहुत अधिक तड़क-भड़क दिखाकर डराता है ।

बलात्कार-बलक्कार-बरकर=जबर्दस्ती । बलकर [सं०]-बलगर [मै०]=बलशाली । विष्टि: [सं०]-बेगार [मै०]=विना पारिश्रमिक दिये ही

काम कराना । चुडुप्प [प्रा०]-चुडुआ=खाल । स्फोट-फोट-ठोप [मै०] । घोट-घोड़ । वरकधान्य-सं०-उरिधान- ओइरी धान=यज्ञोपयोगी जंगली धान्य [यह अष्टादश धान्य में एक है] । देवकुल-देउर । गोर [फा०]-गोरि (मै०)=कब्र । गूमठ [फा०]=गुम्बजों से युक्त भवन । पुरलि [मै०]=भरी हुई । देमएक [मै०]=देने का, देमए+क [सम्बन्ध चिह्न] । स्थान-ठाम । भापयति=डराता है, भापकीय-भभकी [निर्बल होते हुए भी डराने की क्रिया], यथा-वनरभौकी [मै०] । मार [मै०]=झट से उपस्थापित करना । अनुच्छेद 45 से 50 तक मैथिली है ॥ 49 ॥

### ( दोहा )

**हिन्दुहि गोट्टेओ गिलिअ हल, तुरुक देखि होअ भान ।**
**अइसेओ जसु परतापे रह, चिरे जीबओ सुरतान ॥ 50 ॥**
**हट्टहिँ हट्ट भमन्तओ, दूअओ राजकुमार ।**
**दिट्ठि कुतूहल कज्ज-रसे, तो पइट्ठ दरबार ॥ 51 ॥**

### त्रिभङ्गी ( पद्मावती ) छन्दः

**लोअह सम्मद्दे, बहु विह बद्दे, अम्बर-मण्डल पूरीआ ।**
**आबन्त तुलुक्का, खाण मुलुक्का, पअ-भरे पत्थर चूरीआ ॥**
**दुरुहुन्ते आआ, बड़ बड़ राआ, दवलि दोआरिहिं वारीआ ।**
**चाहन्ते ठाहर, आबहि बाहर, गालिम गणए न पारीआ ॥ 52 ॥**

हिन्दून् सकलान् गिलिष्यति, तुरुष्कान् दृष्ट्वा भवति भानम् ।
एतादृशा अपि यस्य प्रतापेन वसन्ति, चिरं जीवतु सुरत्राणः ॥
हट्टतो हट्टं भ्रमन्तौ, द्वावपि राजकुमारौ ।
दृष्टिकुतूहलेन कार्यरसेन, तदा प्रविष्टौ राजद्वारम् ॥ 51 ॥

लोकानां सम्मर्दैः, बहुविधवाद्यैः, अम्बरमण्डलं पूरितम् ।
आयान्तः तुरुष्काः, खाण-मुलुकाः, पदभरैः पाषाणं चूर्णितम् ।।
दूरादपि आयाता, बृहद्बृहद्राजानः, त्वरितं द्वार एव वारिताः ।
इच्छन्तः आश्रयम्, आयान्ति बहिः, तरुणभटाः गणयितुं न पार्यन्ते ।। 52 ।।

तुर्कों को देखकर, लगता है कि वे एक एक कर हिन्दुओं को निगल जायेंगे, ऐसे भी हिन्दू वहाँ जिनके प्रताप से सुरक्षित रहते हैं, वह सुलतान चिरजीवी होवें ।

गोष्ठ-गोट्ठ-गोट्ट-गोट [मै०]=वस्तु की संख्या । गिलिअ हल-गिरत हनि [मै०]=आकर निगलेगा ।। 50 ।।

एक हाट से दूसरे हाट पर घूमते हुए दोनों राजकुमार आँखों की उत्सुकता एवं कार्य में अनुराग (तन्मयता) के कारण तब राजदरबार में प्रवेश कर गये । दीपक अलंकार ।। 51 ।।

लोगों के भीड़भाड़ और बहुत प्रकार के बाजे से आकाश मण्डल या कपड़े का बड़ा गोलघर भर गया था । आते हुए तुर्कों, खानों और मलीकों के पैरों के दबाव से फर्श के पत्थर भी चूर्ण हो जाते थे । दूर से भी आये हुए बड़े-बड़े राजालोग द्वारपाल के द्वारा दौड़कर द्वार पर ही रोक दिये जाते थे । आश्रय चाहनेवाले तरुण-यवन वीर बाहर में आये हुए थे, जिन्हें गिना नहीं जा सकता था ।

दूरहुँ ते [प्रा०मै०], दूरहु सँ [न०मै०] । दवलि-दउड़ि [मै०] या दरबरि [मै०]=शीघ्र । ठाहर=ठौर । गिलमान [फा०]- गालिम [अव०]-नवयुवक दल । 'पत्थर चूरीआ' से अनन्त व्यक्तियों का आवागमन रूप वस्तुध्वनि हो रहा है ।। 52 ।।

**सब सइअदगारे, वित्त विथारे, पुहबीपाला आबन्ता ।**
**दरबार बइट्ठे, दिवस भइट्ठे बरिसहु भेट्ट न पाबन्ता ।।**
**उत्तम परिवारा, खाण उमारा, महल-मजेदे जाबन्ता ।**

सुरतान सलामे, लहिअ इनामे, आपे रहि रहि आबन्ता ॥ 53 ॥
साअर गिरि अन्तर, दीप दिगन्तर, जासु निमित्ते जाईआ ।
सब्बओ बटुराणा, राउत राणा, तत्थि दुअरहिं पाईआ ।
इअ रहहि गणन्ता, विरुद भणन्ता, भट्टा ठट्ठा पेक्खीआ ।
आबन्ता जन्ता, कज्ज करन्ता, मानव कमने लेक्खीआ ॥ 54 ॥
तेलङ्गा बङ्गा, चोल कलिङ्गा, राआ पुत्ते मण्डीआ ।
निञ भासा जम्पइ, साहस कम्पइ, जइ सूरा जइ पण्डीआ ॥
राउत्ता पुत्ता, चलइ बहुत्ता, अन्तरे पन्तरे सोहन्ता ।
सङ्गाम सुहव्वा, जनि गन्धव्वा, रूएँ पर मन मोहन्ता ॥ 55 ॥

(षट्पद छन्द)

ओहु खास-दरबार, सएल महिमण्डल उप्परि ।
उत्त्थि अपन बेबहार, रङ्क ले राअहु चप्परि ॥
उत्त्थि सत्तु उथि मित्त, उत्त्थि सिर नबइ सब्ब कइ ।
उत्त्थि साति परसाद, उत्त्थि भए जाए भव्व कइ ॥
निज भाग अभाग विभाग बल, ओठमाहि जानिञ सब्बे गए ।
एहु पातिसाह सब उप्परहि, तसु उप्परि करतार पए ॥ 56 ॥

(गद्य)

अहो अहो !! आश्चर्य !! ताहि दारखोलहि करो दबाल दरवाल, औअलदर, मेञानदर, स्यालदर, खासदर, दारिगह, वारिगह, निमाजगह, खोआरगह, खोरमगह करेओ विचित्त चमत्कार देखन्ते सबे बोल भल, जनि अद्यपर्यन्त विश्वकर्मा इथिहि कार्य छल ! ॥ 57 ॥

सर्वे सैअदागारे वित्तं विस्तारयन्तः, पृथ्वीपाला आयान्ति ।
मुख्यद्वारे उपविष्टा दिवसं प्रभ्रष्टं कुर्वन्तः, वर्षेणापि साक्षात्कारं न प्राप्नुवन्ति ।।
उत्तम-परिवाराः खान-उमाराकाः, प्रासादवरं यान्ति ।
सुरत्राण-प्रणामेन, लब्धवन्तः पुरस्कारं, आत्मना स्थित्वा-स्थित्वा आयान्ति ।। 53 ।।

सागरगिर्यन्तरं द्वीपदिगन्तरं, येषा निमित्तं गम्यते ।
सर्वेऽपि वर्तुलिताः, राजपुत्रा राजानः, तस्मिन् द्वारि प्राप्यन्ते ।।
इह तिष्ठन्ति गणयन्तः, विरुदं भणन्तः, भट्टाः स्थिता दृश्यन्ते ।
आयान्तो यान्तः, कार्यं कुर्वन्तः मानवाः कतमेन लिखिताः ।। 54 ।।
तैलङ्गाः बङ्गाः चोलाः कलिङ्गाः राजपुत्राः मण्डिताः ।
निजभाषां जल्पन्ति, साध्वसेन कम्पन्ते, यदि शूरा, यदि पण्डिताः ।।
राजपुत्र-पुत्राः, चलन्ति-प्रभूताः अन्तरे प्रान्तरे शोभमानाः ।
सङ्ग्राम-सुभव्याः, यथा गन्धर्वाः, रूपेण परमनो मोहयन्ति ।। 55 ।।
तेष्वपि प्रधानराजद्वारं सकल महिमण्डले उपरि ।
तत्र आत्मनो व्यवहारं रङ्कोऽपि लाति राजसमीपमपि त्वरितम् ।।
तत्र शत्रोः तत्र मित्रस्य, तत्र शिरो नमति सर्वेषाम् ।
तत्र शास्ति-प्रसादौ तत्र भवन्ति भव्यानि कति ।।
निज-भाग्याभाग्य-विभागबलं, तत्स्थान एव जानन्ति सर्वे गत्वा ।
अयं पातिशाहः सर्वस्य उपरि, तस्य उपरि कर्त्ता परः ।। 56 ।।

अहो अहो !! आश्चर्यम् !! तस्य द्वारकोष्ठस्य तरवारि, द्वारपाल, प्रथमद्वार, मध्यद्वार, तृतीयद्वार, प्रासादद्वार, द्वारगृह, सभागृह, पूजागृह, खादनगृह, प्रमदगृहाणां विचित्रं चमत्कारं प्रेक्षमाणाः सर्वे वदन्ति भद्रम् ! यथा अद्यपर्यन्तं विश्वकर्मा एतस्मिन्नेव कार्ये स्थितः ।। 57 ।।

सैयदों के कक्ष में अपने साथ लिये हुए रत्न आदि उपहार को विस्तृत करके राजालोग आते थे, वहाँ दरबार में बैठे हुए दिन बिता लेते थे या भर दिन राजदर्शन की प्रतीक्षा करते थे, पर इस तरह वर्ष भर प्रतीक्षा करने पर भी साक्षात्कार नहीं कर पाते थे । पर, बड़े खानदानी खाँ और

अमीर लोग शाही महल में सीधे जाते थे, वहाँ सुलतान को सलाम करके इनाम पाते थे और अपने मन के अनुसार कुछ देर रहकर आ जाते थे । (जहाँ हिन्दू राजा उपहार लाने पर भी सैयदगार में ही रह जाते थे, साधारण यवन भी बाहर ही रहते थे, राजा का दर्शन बहुत कठिन था, वहीं खाँ, अमीर आदि को किसी प्रकार का रोक-टोक नहीं था ।)

सैयद-फा०=सम्मान्य यवन । आगार-सं०-भवन । विथारव [मै०]=फैला कर रखना । पृथ्वी-पुहवी । भ्रष्ट-भइट्ठ=गँवाना, प्रतीक्षा में समय विताना । खाण-खाँ । उमरा-अमीर का बहुवचन । मजेदे=श्रेष्ठ । आत्मना-आपे= स्वेच्छानुसार ।। 53 ।।

जिनसे मिलने के लिए सागर और पर्वत के पार, द्वीपों और बहुत दूरा तक लोग जाते हैं, वे राउत (राजपुत्र) और राजालोग सभी इकट्ठा हुए वहीं द्वार पर ही मिल जाते हैं । यहाँ कौन कौन राजा आये इसकी गणना करते हुए, स्तुति कहते हुए भाँटों (राजस्तुति गायकों) का दल दिखाई देता है । आते, जाते और काम करते हुए मानवों की लेखा-जोखा कौन कर सकता है ?

जासु निमित्ते-जिनके कारण । वर्तुलित-बटुराणा=बटोरे हुए ।। 54 ।।

तैलंग, बंग, चोल, कलिंग आदि देश के राजपुत्रों से दरवार शोभित है । वे अपनी अपनी भाषा बोलते हैं, राजा के डर से काँपते हैं, भले ही वे शूर और विद्वान् ही क्यों न रहें । बहुतों राजपूतों के लड़के वहाँ लोगों के बीच तथा दूर पाँतर (निर्जन) स्थानों में शोभित होते हुए चल रहे हैं, वे संग्राम में सुभव्य हैं, जैसे गन्धर्व ही हों और अपने रूप से दूसरों के मन को मोह लेते हैं । निज-निञ । साध्वस (सं०)- साहस (अव०) = भय ।। 55 ।।

इन दरवारों में प्रधान दरवार सम्पूर्ण पृथ्वी मण्डल पर सब से ऊपर है । वहाँ दरिद्र भी अपना फरियाद बिना रोक टोक का राजा के पास भी ले जाता है । वहाँ शत्रु, मित्र सबों का सिर झुक जाता है, वहाँ दण्ड और पुरस्कार दोनों दिये जाते हैं, वहाँ लोगों के कितने ही कल्याण हो जाते हैं । अपना भाग्य, अभाग्य और विभाग के बल को वहीं जाकर सभी जानते

हैं । यह बादशाह सबों के ऊपर हैं और सब के ऊपर तो केवल संसार को बनाने वाला ही है ।

त्व-सं०=अन्य, त्वे-वे (हिन्दी), त्वत्र-उत्थि । व्यवहारः = न्यायालयीय अभियोग । उत्थि-उथि=वहाँ, छन्द के अनुरोध से तकार का लोप हुआ है । शास्ति-साति = शसन । ओठमाहि (मै०) । गए (मै०)=जाकर ।। 56 ।।

अहो अहो ! उस द्वार प्रकोष्ठ के द्वार पर द्वारपालगण, प्रथमद्वार, मध्यद्वार, तृतीयद्वार, प्रासादद्वार, द्वारगृह (के आगे का प्रांगण), सभागृह, पूजागृह, भोजनालय और विलास भवनों के विचित्र चमत्कार को देखते हुए सभी बोलने लगते थे- वाह ! मानो आज तक विश्वकर्मा (देवताओं के भवनादि निर्माता) इसी कार्य में लगे हुए थे ।

यहाँ दवाल से खोरमगह तक फारसी शब्द हैं, जिनमें बहुतों के रूप अवहट्ठ से प्रभावित हैं दुआल-दवाल, दरवान-दरवाल । अव्वलदर-औअलदर, म्यानदर-मेञानदर । दारगाह-दारिगह, वारगाह-वारिगह, नमाजगाह-निमाजगह । ख्वारगाह-खोआरगह, खुर्रमगाह-खोरमगह । अन्य अभिव्यक्ति मैथली की हैं । उत्प्रेक्षा अलंकार ।। 57 ।।

**ताहि प्रासादन्हि करो उपरि वज्रमणि-खचित- काञ्चन कलस छाज, जाहि करो माथे सूर्यरथ-वहन-पर्यटन्त सात घोलाक अट्ठाइसओ टाप बाज ।। 58 ।।**

**प्रमदवन, पुष्पवाटिका, कृत्रिमनदी क्रीडाशैल धारागृह यन्त्रव्यजन शृङ्गारसंकेत माधवीमण्डप विश्रामचौरा चित्रशाली खट्वाहिण्डोल कुसुमशय्या प्रदीपमाणिक्य चन्द्रकान्तशिला चतुस्सम-पल्वल करो परमार्थ पुच्छिहि सिआन, ए बाप ! अभ्यन्तर करी वार्ता के जान ? ।। 59 ।।**

**( रड्डा छन्द )**

**एम पेक्खिअ दूर दरखोल ।।**

**खन मुहुत्त विस्समिअ, सिट्ठपदिक परिचअ पमानिअ ।**
**गुने अनुरञ्जिअ लोअ, सब्ब महल को मम्म जानिअ ॥**
**सगुण सआना पुच्छिअउ, तं पल्लविअउ आस ।**
**तो उअ-सञ्झहि मज्झपुर, विप्पघरहि करु वास ॥ 60 ॥**

तस्य प्रासादस्योपरि वज्रमणि-खचित-काञ्चनकलसः सज्जितः, यस्य मस्तके सूर्यरथवहन-पर्यटतां सप्तानां घोटानाम् अष्टाविंशतिरपि खुरस्थाप्या वदन्ति ।। 58 ।।

प्रमदवन-पुष्पवाटिका-कृत्रिमनदी-क्रीड़ाशैल-धारागृह-यन्त्रव्यजनश्रृङ्गारसङ्केत माधवीमण्डप-विश्रामचत्वर-चित्रशाला- खट्वाहिण्डोल-कुसुमशय्या-प्रदीपमाणिक्य- चन्द्रकान्तशिला- चतुस्समपल्वलानां परमार्थं पृच्छ सज्ञानम्, ए वाव ! अभ्यन्तरस्य वार्तां को जानाति ? ।। 59 ।।

एवं प्रेक्षितो दूरप्रसृतो द्वारकोष्ठः ।
क्षणं मुहूर्तं विश्रान्तः, शिष्टपदिकेन परिचयः प्रमाणितः ।
गुणेन अनुरञ्जितो लोकः, सर्व-भवनस्य मर्म ज्ञातम् ।।
सगुणाः सज्ञानाः पृष्टाः, तेन पल्लविता आशा ।
तत उपसन्ध्यं मध्येपुरं, विप्रगृहे कृतो वासः ।। 60 ।।

उस राजभवन के ऊपर हीरा से खचित (जड़े हुए) सोना का घड़ा शोभित हो रहा था, जिस घड़े के माथे पर सूर्य के रथ में जुते दौड़ते हुए सातों घोड़ों के अट्‌टाइसों टाप (खुर का आघात) आवाज कर उठते थे ।

अतिशयोक्ति अलंकार । 'भवन का उच्च होना' कथ्य । सज्ज-छज्ज-छाज । वहन (सं०) = खीचँना । सूर्य के रथ में सात घोड़े होते हैं- यह पुराणों में प्रसिद्ध है । स्थाप्य-ठप्प-टाप (मै०) ।। 58 ।।

(उस महल के पास) आनन्द वन (विलास वन), फुलवाड़ी, बनायी हुई नदी, खेलने हेतु रचित पर्वत, जलधारा युक्त घर, यन्त्र का पंखा,

शृंगार लीला हेतु संकेतित स्थान, माधवीलता से बना मण्डप, विश्राम का चबूतरा, चित्रों से अलंकृत घर, माधवीलता से बना मण्डप, विश्राम का चबूतरा, चित्रों से अलंकृत घर, खटिये का झूला, फूलों का बिछावन, प्रदीप का काम करता हुआ हीरा, चन्द्रकान्त पत्थर (मणि) और चार सुगन्धित वस्तु मिला छोटा जलाशय इन सबों का असली परिचय (परमार्थ) जानने के लिए चतुर व्यक्ति को ही पूछिये । अरे बाप ! भीतर महल की हाल कौन जाने ?

'चन्दनागुरु कस्तूरी कुंकुमैस्तु चतुस्समम्' (अभिधान चिन्तामणि), चन्दन, अगुरु, कस्तूरी और कुंकुम को समान मात्रा में मिलाने से चतुस्सम बनता है । सज्ञान-सयाण-सिआन (मै०) ।। 59 ।।

इस तरह उस द्वारप्रकोष्ठ को दूर तक फैला हुआ देखा । वहाँ (राजा कीर्त्ति सिंह ने सदलबल) कुछ देर तक विश्राम किया, (द्वार पर नियुक्त) प्रधान सिपाही से अपना परिचय प्रमाणित कराया, अपने गुणों से वहाँ के लोगों को प्रसन्न किया, सभी महलों के रहस्य को जाना । गुणवान् चतुर व्यक्तियों से पूछताछ की, जिससे आशा पल्लवित हुई, उसके बाद साँझ से कुछ पहले ही मध्यनगर में ही एक ब्राह्मण के घर में वास किया।

एवं-एम ।'क्षण मुहूर्त्त' युग्मशब्द कालविशेषवाचक हैं- क्षण=चौथाई सेकेंड, मुहूर्त्त=24 मिनट । शिष्ट-सिट्ठ=प्रधान, मान्य । पदिक = सिपाही, पदाधिकारी ।। 60 ।।

## ( स्रग्धरा छन्दः )

**सीदत्प्रत्यर्थिकान्ता-मुखमलिनरुचां वीक्षणैः पङ्कजानां**
**त्यागै र्बद्धाञ्जलीनां तरणिपरिचितै र्भक्तिसम्पादितानाम् ।**
**अन्यद्वारा-कृतार्थ-द्विज-निकरकरस्थूल-भिक्षाप्रदानैः**
**कुर्वन् सन्ध्यामसन्ध्यां चिरमवतु महीं कीर्त्तिसिंहो नरेन्द्रः ॥ 61 ॥**

**इति श्रीमट्ठक्कुर विद्यापतिविरचितायां कीर्त्तिलतायां द्वितीयः पल्लवः ॥**

राजा कीर्त्ति सिंह सन्ध्या को असन्ध्या (मध्याह्न) बनाते हुए चिरकाल तक पृथ्वी का पालन करें । सन्ध्या को असन्ध्या इन कारणों से बनाते हैं- (1) सीदित होती हई शत्रुपत्नियों के मुखों की मलिन शोभावाले कमलों को देखने से (कमल की रुचि मध्याह्न काल में ही धूप लगने से मलिन होती है, पर शत्रुपत्नी के मुख कमल अभी सायंकाल में रुचिहीन हो गये, क्योंकि रात्रिविश्राम की चिन्ता है अर्थात् इन्होंने शत्रुओं को परास्त कर दिया ।) (2) भक्तिपूर्वक किये गये अपने बद्धाञ्जलियों के त्याग के द्वारा, जो त्याग सूर्य के पूर्ण परिचित है (प्रति सन्ध्याकाल अपनी अञ्जलि में जल पुष्पादि भर कर सूर्य को देते हैं जिसे सूर्य जानते ही हैं)–फिर दूसरे पक्ष में- कर्त्ति सिंह में भक्ति करने वाले शत्रु, जिनके हाथ बन्धे हैं, उनकी भक्ति से प्रसन्न होकर ये उन्हें असन्ध्या में ही त्याग देते हैं, बन्धन मुक्त कर देते हैं) जिनके त्याग सूर्य से परिचित ही हैं । (3) दूसरों द्वारा अकृतार्थ (धन न पा सकने वाले) ब्राह्मणों के हाथों में पुष्ट भिक्षा देकर (दिन में ही), पक्षान्तर में दूसरों (नौकर आदि) के द्वारा कृतार्थ (भोजन पा चुकने वाले) द्विजों (पक्षियों) के समूह के मुखों में प्रचुर दाना सन्ध्या काल में ही राजा लोग देते हैं ।

तात्पर्य यह कि कीर्त्ति सिंह दिन में ही शत्रु नारी के मुखकमल को मलिन कर देते हैं जब कि कमल शाम को मौलता है, हथकड़ी लगे शत्रु को भक्तियुक्त देखकर दिन में ही खोल देते हैं जब कि बद्धाञ्जलि को सन्ध्या के समय अर्घ्य देकर खोला जाता है और द्विजों [ब्राह्मणों] को दिन में ही दान देते हैं, जब कि राजा लोग द्विजों [पक्षियों] को सन्ध्या में ही दाना देते हैं ।

द्विज, अकृतार्थ–कृतार्थ, बद्धञ्जलि आदि के दो अर्थ होने से श्लेष अलंकार एवं सन्ध्या को असन्ध्या बनाने में विरोधाभास अलंकार है । कीर्त्ति सिंह के भावी विजय एवं प्रतापातिशय की सूचना यहाँ वर्णित है ।। 61 ।।

**इति कीर्तिलता में दूसरा पल्लव।**

# अथ तृतीयः पल्लवः

अथ भृङ्गी पुनः पृच्छति–

**[ दोहा छन्द ]**

**कण्ण समाइअ अमिअ-रस, तुज्झु कहन्ते कन्त ।**
**कहहु विअक्खण पुनु कहहु, तो अग्गिम वित्तन्त ॥ 1 ॥**

**[ भृङ्गः कथयति ]–**

**( रड्डा छन्द )**

**रअणि विरमिअ हुअउ पच्चूस ॥**
**तरणि तिमिर संहरिअ, हसिअ भिङ्ग अरविन्द-कानन ।**
**निन्दे नअन परिहरिअ, उट्ठि राए पक्खारु आनन ॥**
**गए उज्जीर अराहिअउ, जम्पिअ सकलेओ कज्ज ।**
**जइ पहु बड़ओ पसन्न होअ, तओ सिट्ठाअत रज्ज ॥ 2 ॥**
**तब्बे मन्तिन्हि किअउ पत्थाब ॥**
**पातिसाह गोचरिअ, सुभ मुहुत्त सुखे राजे भेट्टिअ ।**
**हअ अम्बर वर लहिअ, हीअ दुःख बेराग मेट्टिअ ॥**
**खोदालम्ब सुपसन्न हुअ, पुच्छु कुसलमय वत्त ।**
**पुनु पुनु पुनु पन्नाम कए, कित्तिसिंह कह बुत्त ॥ 3 ॥**
**अज्ज उच्छव अज्ज कल्लान ॥**
**अज्ज सुदिन सुमहुत्त, अज्ज माए मझु पुत्त जाइअ ।**
**अज्ज पुण्ण पुरिसत्त्थ, पातिसाह-पापोस पाइअ ॥**
**अकुसल वेविहि एक्क पइ, अवर तुम्ह परताप ।**
**अरु लोअन्तर सग्ग गउ, गएन राय मझु बाप ॥ 4 ॥**

## ( जयकरी छन्द )

**फरमान भेल 'कञोन ताहि । तिरहुति लेल जन्हि साहि' ॥**
**'डरे कहिनी कहए न आन । ञेहाँ तोहेँ तहाँ असलान' ॥ 5 ॥**

कर्णे समायितः अमृतरसः, तव कथयतः कान्त !
कथय विचक्षण ! पुनः कथय, ततोऽग्रिमवृत्तान्तम् ॥ 1 ॥
रजनी विरता, अभवत् प्रत्यूषः ॥
तरणिना तिमिरं संहृतं, हसितं भृङ्गेण अरविन्द-कानने ।
निद्रया नयनं परिहृतम् उत्त्थाय राज्ञा प्रक्षालितम् आननम् ॥
गत्वा सचिवः आराधितः, जल्पितं सकलमपि कार्यम् ।
यदि प्रभुः परमोऽपि प्रसन्नो भवति, तथापि शिष्टायत्तं राज्यम् ॥ 2 ॥
तदैव मन्त्रिणः कृतवन्तः प्रस्तावम् ॥
पातिसाहः गोचरीकृतः, शुभमुहूर्त्ते सुखेन राज्ञा मिलितः ।
हयाम्बरवरं लब्धं, हृदयस्य दुःखवैराग्ये मार्जिते ॥
खोदालम्बः सुप्रन्नोऽभूत्, अपृच्छत् कुशलमयीं वार्त्ताम् ।
पुनः पुनः पुनः प्रणामं कृत्वा, कीर्त्तिसिंहोऽकथयद् वृत्तम् ॥ 3 ॥
अद्य उत्सवः अद्य कल्याणम् ॥
अद्य सुदिनम्, अद्य सुमुहूर्त्तम्, अद्य माता मां पुत्रमजीजनत् ।
अद्य पूर्णः पुरुषार्थः, पातिसाह-पादाश्रयः प्राप्तः ॥
अकुशलं द्वयोरपि एकमेव, अवरः तव प्रतापः ।
अपरं लोकान्तरं स्वर्गं गतः गणेश्वरो राजा मम तातः ॥ 4 ॥
राजाज्ञाऽभूत्-"कश्चाऽसौ । तीरभुक्तिः गृहीता येन साधयित्वा" ।
"दरेण तथ्यं कथयति नान्यः । अत्र त्वं, तत्र असलानः" ॥ 5 ॥

इसके बाद भृंगी फिर पूछती है- हे कान्त ! तुम्हारे द्वारा कहे जाते यह कथामृतरस मेरे कानों में समा गया है । हे बुधवर ! आगे का वृत्तान्त [घटना] फिर फिर कहो ॥ 1 ॥

भौंरा कहता है- रात बीती, सबेरा हुआ, सूर्य ने अन्धेरे को भगाया, कमल के वन में आकर भौंरा हँसने लगा, निन्द ने आँखों को छोड़ दिया, और राजा कीर्ति सिंह ने उठकर मुँख को प्रक्षालित किया, जाकर मंत्री की अराधना की और अपना सभी काम बतला दिया, क्योंकि यदि राजा बहुत भी प्रसन्न हो जाय तो भी प्रधान पदाधिकारी के अधीन ही काम रहता है।

प्रत्यूष-पच्चूस । पखारु [मै०]=धो डाला । गए [मै०]- जाकर । वजीर [फा०]-उज्जीर=मन्त्री । शिष्टायत्त=शिष्टों [प्रधान कर्मचारियों] के अधीन । अर्थान्तरन्यास अलंकार ।। 2 ।।

तब मन्त्री ने बादशाह से प्रस्ताव किया [और बादशाह ने कीर्त्ति सिंह को तुरत बुलाया] । उन्होंने बादशाह को देखा, शुभ मुहूर्त्त में आसानी से उन से भेंट की, घोड़ा और उत्तम वस्त्र प्राप्त किया और हृदय के दुःख और वैराग्य को मिटाया । संसार के अधिपति सुप्रसन्न हुआ और कुशलमय बात पूछी । तब वार वार प्रणाम कर कीर्त्ति सिंह ने वार्ता कही ।

'पात्साहो नृपे प्रोक्तः'-पारसीक प्रकाश । खुदालम्ब [फा०]=संसार का शासक । वार्ता-वत्त । वृत्त-बुत्त ।। 3 ।।

मेरे लिए आज उत्सव है, आज कल्याण है, आज सुदिन है, शुभ मुहूर्त्त है, यथार्थ में आज ही मेरी माता ने मुझ पुत्र को जन्म दिया है, आज मेरा पुरुषार्थ [जीवन का लक्ष्य] पूर्ण हुआ है जो मैंने बादशाह की पादुका पायी है । पर हम दोनों [आप और मैं] का अकुशल एक ही विषय का है कि आप का प्रताप न्यून हुआ और मेरे पिता गणेश्वर राय परलोक स्वर्ग चल बसे ।।

अद्य-अज्ज-आज । जाइअ=जन्म दिया । पापोश [फा०] = जूता । गणेश का मुसलमानीय उच्चारण गएनेस या गएन ।। 4 ।।

राजादेश हुआ कि वह कौन है जिसने तिरहुत को दखल कर लिया है ? [राजा कीर्त्ति सिंह दबी आवाज में बोले]-डर के मारे यह हाल कोई नहीं कह रहा है । बात यह है कि जैसे आप यहाँ हैं, वैसे ही वहाँ [तिरहुत में] 'असलान' नाम का तुर्क है ।

पूर्णतः यह अंश मैथिली में है । फरमान [फा०]=आज्ञा । भेल [मै०] = हुआ । कतम-कञोन-कौन । ताहि [मै०]=वह । जन्हि [मै०]= जिन्होंने । साध [सं०] -साहि [मै०]=साधित कर ॥ 5 ॥

## (रड्डा छन्द)

**पढम पेल्लिअ तुज्झु फरमान ॥**
**गएन राए तो वधिअ, तौन सएर बिहार चापिअ ।**
**चलइते चामर परइ, धरिअ छत्त तिरहुति उगाहिअ ॥**
**सब्बहु तोकेँ रोस नहि, रज्ज करओ असलान ।**
**अबे करिअउ अहिमान केँ, अज्ज जलञ्जलि दान ॥ 6 ॥**

## (दोहा)

**बे-भूआला मेइनी, बेण्णा एक्का नारि ।**
**सहए न पारए बेवि भर, अवस कराबए मारि ॥ 7 ॥**

## (रड्डा)

**भुवन जग्गइ तुम्ह परताप ॥**
**तुम्हे खग्गे रिउ दलिअ, तुम्हे सेबइ सबे राए आबइ ।**
**तुम्हे दाने महि भरिअ, तुम्ह कित्ति सबे लोअ गाबइ ॥**
**तुम्हे ण होसउ असहना, जइ सुनिअउँ रिउ नाम ।**
**इअर बापुरा की करओ, वीरत्तण निञ ठाम ॥ 8 ॥**
**एम कोप्पिअ सुनिअ सुरुतान ॥**
**रोमञ्चिअ भुअ जुअल, भौँह जुअल भरेँ गेँट्ठि परिअउ ।**
**अहर बिम्ब पप्फुरिअ, नअने कोकनद कन्ति धरिअउ ॥**
**खान उमारा सब्बके, तंखने भउ फरमान ।**
**अपनेहु साँठे सम्पलहु, तो तिरहुत्ति पआन ॥ 9 ॥**

प्रथमं प्रेरितः (उपेक्षितः) तव आदेशः ।।
गणेशराजस्ततो हतः, तेनैव सकलो विहार आक्रान्तः ।
चलिते चामरः पतति, धृत्वा छत्रं, तीरभुक्तिम् उद्गाहते ।।
ततोऽपि तव रोषो नहि, राज्यं करोतु असलानः ।
अतः करोतु अभिमानाय अद्य जलाञ्जलि-दानम् ।। 6 ।।
द्विभूपाला मेदिनी, द्विनृका एका नारी ।
सोढुं न पारयति द्वयोरपि भारम्, अवश्यं कारयति मारम् ।। 7 ।।
भुवने जागर्ति तव प्रतापः ।।
त्वया खड्गेन रिपुर्दलितः, त्वां सेवितुं सर्वे राजानः आगच्छन्ति ।
त्वया दानेन मही भरिता, तव कीर्तिं सर्वे लोका गायन्ति ।।
त्वं न भवसि असहिष्णुः, यदि श्रुत्वापि रिपुनाम ।
इतरो वराकः किं करोतु, वीरत्वं निजस्थाने ।। 8 ।।
एवं कुपितः श्रुत्वा सुरत्राणः ।।
रोमाञ्चितं भुजयुगलं, भ्रूयुगलभरेण ग्रन्थिः परिगता ।
अधरविम्बः प्रस्फुरितः, नयनाभ्यां कोकनद-कान्तिर्धृता ।
खानानां धनिनां सर्वेषां कृते, तत्क्षणे अभूद् राजादेशः ।
आत्मनोऽपि सम्भारैः सम्पद्यतां, ततः तीरभुक्ति-प्रयाणम् ।। 9 ।।

पहले उसने आपके आदेश की उपेक्षा की, तब गणेश राय को मार कर समूचे बिहार सूबे को दखल कर लिया । उसके चलने पर चँवर डुलाया जाता है और वह छत्र धारण कर तिरहुत में कर उगाहता है । फिर भी आप को क्रोध नहीं हो रहा है, तब तो असलान राज्य कर ले । ऐसी स्थिति में अब आप अपने अभिमान को समाप्त कर लें ।

काव्यलिङ्ग अलंकार । प्रथम-पठम-पढ़म । प्रेर-पेल्ल=टालना । तौन [हिन्दी]=उसने । सकल-सअल-सअर-सएर । बिहार=मुसलमानों के सल्तनत में मिथिला और मगध को विहार सूबा कहा जाता था जो नाम खिज्र खाँ के समय में प्रचलित हुआ ।

चापिअ [मै०]=दबाकर रखना, पैरों तले दबाना, जबरन दखल करना। उघब [मै०]=ढोना, उघाएब=ढुलवाना। उगाहिअ=वसूल करना। करओ [मै०]= करें। जलाञ्जलि=जलपूर्ण अंजलि मृतव्यक्ति को दी जाती है और तब से उससे सम्पर्क छूट जाता है ॥ 6 ॥

दो राजा वाली पृथ्वी (देश) और दो पुरुष वाली नारी, उन दोनों के भार को नहीं कह सकती है, दोनों में मारकाट अवश्य करा देती हैं।

द्वे-बे-दो। द्विनृका-दो नर (पुरुष) वाली। वेवि=दोनों के। दीपक अलंकार ॥ 7 ॥

संसार भर में आप का प्रताप जाग रहा है। आपके खड्ग ने शत्रु को दलित किया है, आप की सेवा करने सभी राजे आते हैं, आपने दान से पृथ्वी को भर दिया है और आप के यश को सभी गाते हैं। यदि शत्रु के नाम को सुनकर भी आपको असह्य न हो तो दूसरा बेचारा करे ही क्या ? ऐसी स्थिति में वीरता तो अपनी जगह पड़ी ही रह जाएगी।

विशेषोक्ति एवं अर्थापत्ति अलंकार। सुनिअउँ-सुनिअहुँ [मै०] = सुनकर भी। सम्पूर्ण पद्य प्राचीन मैथिली में हैं ॥ 8 ॥

इस तरह कीर्त्ति सिंह की ऐसी स्थिति को सुन कर सुलतान कुपित हो गया। उसकी दोनों भुजाएँ रोमांचित हो गयीं, दोनों भौँहों की तनाव से गाँठ पड़ गयीं, अधरबिम्ब [बिम्ब फल के समान होंठ] फड़कने लगे और आँखों ने लाल कमल की कान्ति को धारण किया। खाँ, अमीर लोग आदि सभी उच्च अधिकारियों को उसी समय अदेश दिया गया कि सभी अपनी अपनी साज सज्जा के साथ तिरहुत जाने के लिए तैयार हो जाएँ।

सुल्तान का अवहट्ट रूप सुरुतान। गेँठि [मै०]। अमीर [फा०] का बहुवचन उमरा का अवहटठ रूप उमारा। संस्थापन (सं०)- संठावण [प्रा०] - साँठव [मै०]= सजाकर रखना ॥ 9 ॥

## [ षट्पद छन्द ]

**तपत हुअउ सुरुतान, रोल उच्छलु दरबारहिं।**
**जन-परिजन सञ्चरिअ, धरणि धअमस पअ भारहिं ॥**

तात भुअन भए गेल, सब्ब मन सबतहु सङ्का ।
वाउ वहिअ परचण्ड वेअ जनि उज्जल लङ्का ॥
देमान अरदगर गद्दवर, कुरुबक बैसल अदप कइ ।
जनि अबहि सबहि दहु धाए कहु, पकलि देओ असलान कइ ॥ 10 ॥

(रड्डा छन्द)

तेन्हे सोअर बेबि सानन्द ॥
कित्तिसिंह वर नृपति, लए पसाअ बाहरओ आइअ ।
इत्त्थन्तर कुविवत्त, वत्त किच्छु सुरुताने पाइअ ।
पुब्बे सेना सज्जिअउ, पच्छिम हुअउ पआन ।
आन करइते आन भउ, बिहि-चरित्त को जान ॥ 11 ॥

(दोहा छन्द)

तंखणे चिन्तइ राअ सो, सब्बे हुअउ महु लज्ज ।
पुनु कि परिस्समे सिज्झिहइ, कालहि चुक्किअ कज्ज ॥ 12 ॥

(गद्य)

तइसना प्रस्ताव चिन्ताभरावनत राअन्हि करो मुखारविन्द देखि महायुवराज श्रीमद्वीरसिंहदेव मन्त्री भणिअ-अइसनेञो उपताप गुणिञे न गणिअइ ॥

(रड्डा)

दुक्खेँ सिज्झइ राअ-घर कज्ज ॥
तं उब्वेअ न करिअ, सुहिअ पुच्छि संसअ हरिज्जिअ ।
फल दैवह आअत्त, पुरिस-कम्म साहस करिज्जिअ ॥
जइ साहसहु न सिद्धि हो, झंख-करिब्बउ काह ।
होञे होसइ एक्क पइ, वीर पुरिस उच्छाह ॥ 14 ॥

**अहवा,**

**( रड्डा छन्द )**

**ओ विअक्खण, तुम्हे गुणमन्त ॥**
**ओ सधम्म तोहे̐ सुद्ध, ओहु सदअ तोहे̐ रज्जखण्डिअ।**
**ओ जिगीसु तोहे̐ शूर, ओहु राअ तोहे̐ राअ-पण्डिअ ॥**
**पुहुवीपति सुरुतान ओ, तुम्हें राअकुमार ।**
**एक्कचित्त जइ सेविअइ, धुअ होसइ परकार ॥ 15 ॥**

तप्तोऽभूत् सुरत्राणः, कोलाहल उच्छलितो राजद्वारे ।
जन-परिजनाः सञ्चरिताः, धरणिः विमर्दिता पदभारैः ॥
तप्तं भुवनम् अभूत्, सर्वमनसि सर्वतोऽपि शङ्का ।
वायुरवहत् प्रचण्डवेगः, यथा उज्ज्वलिता लङ्का ॥
लेखापालाः, दण्डाधिपाः, भूनिरीक्षकाः शस्त्रशिक्षका उपविष्टा नमस्कृत्य ।
यथा अधुनैव सर्व एव धावित्वा, निगृह्य दास्यन्ति असलानाय गत्वा ॥ 10 ॥
तेन सादरौ द्वावपि सानन्दौ ॥
कीर्त्तिसिंहो वरनृपतिः, नीत्वा प्रसादं बहिरपि आगतवान् ।
अत्रान्तरे कुविवर्त्त-वार्तां काञ्चित् सुरत्राणः प्राप्तवान् ॥
पूर्वस्यां सेना सज्जिता, पश्चिमायाम् अभूत् प्रयाणम् ।
अन्यस्मिन् क्रियमाणे अन्यदभूत्, विधिचरित्रं को जानाति ॥ 11 ॥
तत्क्षणे चिन्तयति राजा सः, सर्वा अभूत् मम लज्जा ।
पुनः किं परिश्रमेण सेत्स्यति, काले भ्रष्टं कार्यम् ॥ 12 ॥

तादृशे प्रस्तावे चिन्ताभरावनतं राज्ञो मुखारविन्दं दृष्ट्वा महायुवराजः श्रीमद्वीरसिंहदेवो मन्त्री भणितवान्-एतादृशोऽपि उपतापो गुणिभि र्न गण्यते ॥ 13 ॥

दु:खेन सिद्ध्यति राजगृहे कार्यम् ।।
तत उद्वेगो न क्रियतां, सुहृदं, पृष्ट्वा संशयो ह्रियताम् ।
फलं दैवस्य आयत्तं, पुरुष-कर्मणि साहसः क्रियताम् ।।
यदि साहसेनापि न सिद्धि र्भवति, सन्तापः क्रियतां कथम् ।
भावि भविष्यत्येकमात्रं, वीरपुरुष उत्सहते ।। 14 ।।

अथवा,

स विचक्षण:, त्वं गुणवान् ।।
स सधर्म:, त्वं शुद्ध:, स सदय:, त्वं राज्यखण्डितः ।
स जिगीषु:, त्वं शूर:, स राजा, त्वं राजपण्डितः ।।
पृथिवीपतिः सुरत्राणः स, त्वं राजकुमारः ।
एकचित्तेन यदि सेव्यते, ध्रुवं भविष्यति प्रतीकारः ।। 15 ।।

जब सुल्तान क्रुद्ध हुआ तो दरवार में खलबली मच गयी, सामान्य लोग एवं परिजन इधर उधर दौड़ने लगे, उनके पैरों के भार से पृथ्वी डगमगाने लगी । भुवन तप्त हो गया, सभी के मन में सभी ओर से शङ्का होने लगी, वायु प्रचण्ड वेग से बहने लगा जैसे लङ्का जल रही हो । दीवान, अरदगर, गद्दवर और कुरबक अधिकारी गण राजा को अदप (शिष्टाचार) कर बैठ गए, मनो सभी लोग दौड़ कर अभी ही असलान को पकड़ के ला देंगे ।

तप्त-तात या तपत । उज्जल = ऊर्ध्वज्वल = ऊपर की ओर जलना । दीवान आदि चार उच्चाधिकारी हैं, ये फारसी मूलक शब्द हैं- दीवान (मन्त्री), अर्दगर (दण्डाधिकारी), गर्दावर (भूमिनिरीक्षक), कोरवेग (अस्त्राधिकारी) । अदब=राजा के प्रति नतमस्तक होना ।। 10 ।।

इससे वे दोनों सहोदर [वीर सिंह एवं कीर्त्तिसिंह] परम आनन्दित हुए । तब श्रेष्ठ राजा कीर्त्तिसिंह बादशाह के प्रसाद लेकर बाहर भी चले आये । इसी बीच कुछ गड़बड़ी की बात सुलतान ने पायी [उनके सामने दूसरी ओर से शत्रु के आक्रमण का समाचार आया] । अतः जो सेना पूरब

की ओर (तिरहुत की तरफ) जाने को सज्जित हुई थी, उसका प्रस्थान पश्चिम की ओर हो गया। (कीर्त्तिसिंह को) अन्य कार्य करते हुए उससे अन्य ही कार्य हो गया, विधाता के चरित्र को कौन जान सकता है ?

द्वे अपि-वेबि=दोनों। अन्य-आन [मै०] 'आन करइते आन हो'- मैथिली लोकोक्ति। विभावना एवं अर्थान्तरन्यास अलंकार ॥ 11 ॥

उस समय राजा ने सोचा कि सब तरह से हम लज्जित हुए, अवसर पर चुका हुआ काम क्या फिर से कितने ही परिश्रम करने पर सिद्ध हो सकता है ? कभी नहीं ॥ 12 ॥

उस तरह के प्रसंग में चिन्ता के भार से झुके हुए राजा कीर्त्ति सिंह के मुखकमल को देख कर महायुवराज मन्त्री श्रीमान् वीर सिंहदेव ने कहा- इस तरह के दुःख की गणना गुणवान् नहीं करते हैं ॥ 13 ॥

राजदरवार में कार्य तो दुःख से ही सिद्ध होता है। इस लिए आप उद्वेग न करें, मित्रों से पूछ कर संदेह दूर करें, फल तो भाग्य के अधीन है, आप अपने पौरुष कार्य में साहस करें। यदि साहस से भी सिद्धि नहीं मिलती है तो भी सन्ताप क्यों करते हैं, होनी हो कर ही रहेगी। इस लिए वीर पुरुष केवल उत्साह करते हैं, दुःख नहीं।

झंख (देशी शब्द)=सन्ताप करना। प्रति-पइ। अर्थान्तरन्यास अलंकार ॥ 14 ॥

अथवा वह सुलतान विचक्षण [विज्ञ] है तो तुम गुणवान् हो, वह धर्मात्मा है तो तुम शुद्ध हो, वह सदय है तो तुम राज्यच्युत हो, वह विजायार्थी है तो तुम शूर हो, वह राजा है तो तुम राजपण्डित [राज चलाने में निपुण] हो, वह सुलतान पृथ्वी का पति है तो तुम राजकुमार हो। [दोनों में घनिष्ठ सम्बन्ध होने से] तुम यदि एकचित्त से उनकी सेवा करो तो निश्चय ही कार्य होने का कोई उपाय होगा ॥ 15 ॥

## (दोहा)

**एत्थन्तर पुनु रोल पड़ु, सेन्न संख को जान।**

नलिनि-पत्त जओ महि चलइ, सुरुतानी तकतान ॥ 16 ॥

( निशिपाल छन्द )

चलिअ तकतान, सुरुतान इमराहिमो ।
कुरुम भण, धरणि ! सुन, धरण बल नाहि मो ॥
गिरि टरइ, महि पड़इ, नाग-फन कम्पिआ ।
तरणि रथ, गगन पथ, धूलिभरे झम्पिआ ॥ 17 ॥
तबल सत, बाजु कत, भेरि भरे फुक्किआ ।
पलअ धन, वज्ज सन, इअर बल लुक्किआ ॥
तुरुक लस, हरखे हस, अस्स धसफालहीं ।
मान धर मारि कर, कड्ढि करवालहीं ॥ 18 ॥
मअ गलइ, पअ पलइ, गअ चलइ जंखणे ।
सत्तु घर, उपजु डर, निन्द नहि झंखणे ॥
खग्ग लइ, गब्ब कइ, तुलुक जबे जुज्झई ।
अबि सगर, सुर णअर, संक पलि मुज्झई ॥ 19 ॥
सोखि छल, किअउ थल, पत्ति पअ भारहीं ।
जानि धुअ, संक हुअ, सअल संसारहीं ॥
केबि अरि, बान्धि धरि, चरण तल अप्पिआ ।
केबि परनारि-कर, अप्पु करे थप्पिआ ॥ 20 ॥

एतदन्तरे पुनः कोलाहलः पतितः सैन्यसंख्यां को जानाति ।
नलिनीपत्रमिव मही चलति, सुरत्राणीयं सिंहासनम् ॥ 16 ॥
चलितं सिंहासनं, सुरत्राण इब्राहिमोऽपि ।
कूर्मो भणति, धरणि ! शृणु, धरणबलं नहि मयि ॥
गिरिः सरति, मही पतति, नागफणा कम्पिता ।

तरणिरथः, गगनपथे, धूलिभरेण झम्पितः ।। 17 ।।
मृदङ्गाः शतम्, अवदन् कति, भेरी भरेण फूत्कृता ।
प्रलय-घनः वज्रस्वनम् इतर-बलं लुक्कितम् ।।
तुरुष्काः लक्षं, हर्षेण हसन्ति, अश्वा दशास्फालिताः ।
मानं धरन्ति, मारं कुर्वन्ति, कर्षयित्वा करवालम् ।। 18 ।।
मदो गलति, पदं पतति, गजाः चलन्ति यत्क्षणे ।
शत्रुगृहे उत्पन्नो दरः, निद्रा नहि सन्तापेन ।।
खड्गं गृहीत्वा, गर्वं कृत्वा, तुरुष्का यदा युध्यन्ति ।
अपि सकलं सुरनगरं, शङ्कायां पतित्वा मुह्यति ।। 19 ।।
संशोष्य जलं, कृतं स्थलं, पदाति-पद-भारैः ।
ज्ञात्वा ध्रुवं, शङ्काऽभूत् सकल-संसारे ।।
केऽपि अरिं बद्ध्वा धृत्वा, चरणतले अर्पितवन्तः ।
केऽपि परनारीकरम् आत्मकरे स्थापितवन्तः ।। 20 ।।

इसी बीच फिर कोलाहल हुआ । सेना की संख्या को कौन जान सकता है ? सुलतानी तख्तान [सिंहासन] जब चल पड़ा तो पृथ्वी कमल के पत्ते के समान डोलने लगी । तख्तेराँ [फा०]– तकतान [अव०]=यात्रा में साथ चलने वाला सिंहासन । उपमा अलंकार ।। 16 ।।

सुलतान इब्राहिम साह का तख्तान जब चल पड़ा तो [पृथ्वी के आधार] कूर्म [कछुए] ने कहा-हे धरणी ! सुनो, तेरे धारण करने का बल मुझे नहीं रहा । तब पहाड़ टलने लगा और पृथ्वी पर गिरने लगा । शेषनाग [जो पृथ्वी के भार उठाये हुए हैं] का फणा काँपने लगा । सूर्य का रथ आकाश मार्ग में धूलि के भर जाने से झँप गया [ओझल हो गया] ।

पुराणों के अनुसार पृथ्वी शेषनाग के फणा पर तथा शेषनाग कछुए के पीठ पर स्थित है । सेनाओं के भार से वे व्याकुल हो उठे और सेना के पैरों से उठे धूलों से सूर्य भी ओझल हो गया । अतिशयोक्ति ।। 17 ।।

सैकड़ों मृदंग कितने ही जोर से बजने लगे, रण के बाजे जोर से फूँके गये । प्रलय काल के मेघ वज्र की आवाज करने लगे, जिससे दूसरों [शत्रुओं] के सैन्य छिप गये । लाखों तुर्क हर्ष से हँसते और घोड़ों को कुदाते फनाते थे । मान रखते हुए तलवार खींच कर मार करते थे ।। 18 ।।

जब हाथी चलने लगे तो उनसे मद चूने लगा और उस पर लोगों के पैर फिसलने लगे । शत्रु के घर डर उपज गया, उन्हें चिन्ता से नीन्द नहीं होती थी । तरवार लेकर गर्व करके जब तुर्क लड़ने लगे तो सम्पूर्ण स्वर्ग भी शंका में पड़कर मुर्झा गया ।। 19 ।।

पैदल सैनिकों ने अपने पैरों के भार से जल को सुखा कर स्थल बना दिया, यह जानकर सम्पूर्ण संसार को निश्चय ही शंका (या भय) हो गयी । किसी ने शत्रु को बान्धकर पकड़ के बादशाह के चरण तले रख दिया और किसी ने शत्रुकी स्त्री के हाथ को अपने हाथ में थाम लिया । पलि (अव०)- पड़ि (मै०)= पकड़कर । सोखि (मै०)= सुड़ककर या सोख कर । ध्रुवं-धुअ = निश्चय ।। 20 ।।

### [ पद्मावती छन्द ]

**चौदीसा अन्तर, दीप दिगन्तर, पातिसाह दिग्विजय भम ।**
**दुग्गम गाहन्ते, कर चाहन्ते, बेरि सत्त्थ संहणइ जम ।। 21 ।।**

### [ षट्पद छन्द ]

**बन्दी करिअ बिदेस, गरुअ गिरि पट्टन जारिअ ।**
**साअर सीमा करिअ, पार भए पारक मारिअ ।।**
**सरबस डाँडिअ सत्तु, घोल लिअ पञेड़ा धाड़े ।**
**ठाम एक उब्वरिअ, ठाम दस मारिअ धाड़े ।।**
**इमराहिम साह पआनओ, पुहुवि नरेसर कमन सह ।**
**गिरि साअर पार उबार नहि, रैयत भेले जीव रह ।। 22 ।।**

## ( बाली छन्द )

**रैयति भेले जहाँ जाइअ । खढ़ एकओ छुअए न पाइअ ॥**
**बड़ि साति छोटाहु काज । कटक लटक पटक राज ॥ 23 ॥**
**चोर घुमाइअ नाअक हाथेँ । दोहाइ पेलिअ दोसरे माथेँ ॥ 24 ॥**

चतुर्दिशासु अन्तरे द्वीपे दिगन्तरे, पातिसाहो दिग्विजये भ्रमति ।
दुर्गे गाहमानः करं वाञ्छन् वैरिसार्थं संहन्ति यमः ॥ 21 ॥
बन्धीकृतो विदेशः, गुरुगिरिपट्टनं ज्वालितम् ।
सागरः सीमा कृतः, पारे भूत्वा पारक्या मारिताः ॥
सर्वस्वं दण्डितः शत्रुः, घोटो गृहीतः, पद्धतिः धारिता ।
स्थाने एकस्मिन् उद्वृतश्चेत्, स्थानेषु दशसु मारितः धाट्या ॥
इब्राहिमशाह-प्रयाणं तत् पृथिव्यां नरेश्वरः कतमः सहते ।
गिरिसागरपारेऽपि उद्धारो नहि, करदीभूय जीवन् तिष्ठति ॥ 22 ॥
करदीभूय यत्र याति स्म । तृणम् एकमपि स्प्रष्टुं न प्राप्नोत् ॥
बृहती शास्तिः स्तोकेऽपि कार्ये । कटके लटक-पटको राजते ॥ 23 ॥
चौरः परावर्त्तितः नायक हस्तेन । चौर्यविज्ञप्तिः प्रेरिता अन्यस्य मस्तके ॥ 24 ॥

चारों दिशाओं, द्वीपों, दिगन्तरों (कोणों) में बादशाह दिग्वजय के लिए भ्रमण कर रहे हैं, वे दुर्गों को झकझोड़ते हुए कर वसूलते हुए यमराज के रूप में शत्रु के दल को मारते हैं । दुर्ग-दुग्गम=किला । गाह (सं०)= प्रवेशकर झकझोड़ना । साथ-सत्त्थ=झुण्ड । रूपक अलंकार ॥ 21 ॥

विदेश (दूसरे राजा के देश) को अपने राज्य में मिला लिया, बड़े-बड़े पहाड़ों एवं नगरों को जला दिया, समुद्र को अपने राज्य का सीमा बनाया, उसे पार कर शत्रु को मारा । शत्रु को दण्डमें सब कुछ छीन लेते थे और उनके घोड़ लेकर उन्हें पैदल ही रास्ता धरा देते थे, फिर भी वे (शत्रु) आगे एक जगह उवर कर (बचकर) निकल भी जाते थे, तो दस जगह घूसे से मारे जाते थे । इब्राहिम साह के उस प्रयाण को

पृथ्वी पर कौन राजा सह सकता था, क्योंकि उन्हें पर्वत और सागर के पार में भी बचना (उबरना) सम्भव नहीं था, इस लिए वे करदाता प्रजा बन कर ही जीवित रह सके । बन्धीकृतः- बन्दीकरिअ = मिला लिया गया । पारक-उस पार का शत्रु । डाँड़िअ (मै०)- दण्ड देना । पन्था-पञेड़ा (मै०) = पगडंडी, रास्ता । उबरिअ (मै०) = संकट पार करना । धारे-धल (मै०) = घुस्से मारना । रैयत (फा०) = कर देने वाली प्रजा ।। 22 ।।

लोग रैयात बन कर भी जहाँ जाते थे, वहाँ एक भी खढ़ नहीं छू सकते थे । छोटे काम (अपराध) पर भी बड़ी सजा होती थी । उस सेना में लटकों (लम्पटों) एवं पटकों (चापलूसों) की चलती थी । नेता के हाथ से ही चोर को (पकड़े जाने पर भी) लौटा दिया जाता था और दोष दूसरे के माथे पर फेक दिया जाता था । अनुच्छेद 22 से 26 तक मैथिली भाषा में है ।। 24 ।।

**सेरेँ कीनि पानि आनिअ । पीबए खने कापड़े छानिअ ।।**
**पानक सए सोनाक टङ्का । चन्दनक मूले इन्धन बिका ।। 25 ।।**
**बहुत कौड़ी कनिक थोड़ । घीवक बेचाँ दीअ घोड़ ।।**
**कुरुआक तेल आङ्ग लाइअ । बाँदी बड़दा सञोघ पाइअ ।। 26 ।।**

**[ रड्डा छन्द ]**

**एम गमिअउ दूर दीगन्त ।।**
**रण साहस बहु करिअ, बहुत ठाम फल-मूल भक्खिअ ।**
**तुलुक सङ्ग सञ्चरिञ, परम कट्ठे आचार रक्खिअ ।।**
**सम्बर निरबल किरिस तनु, अम्बर भेल पुरान ।**
**जबन सभावहि निक्करुण, तो न सुमरु सुरुतान ।। 27 ।।**
**वित्तेँ हीन णत्थि बाणिज्ज ।।**
**णहु विदेस रिन लहिअ, न उण मानधन भिक्ख भावइ ।**
**राअ-घरहि उप्पत्ति, दीन-वअन णहु वअन आबइ ।।**

**सेविअ-सामि न सम्भलइ, दैव न पूरइ आस ।**
**अहह ! महतर किं करउ, गण्डञे गणिअ उपास ॥ 28 ॥**
**पिअ न चिन्तइ, पुच्छ णहु मित्त ॥**
**णहु भोअण संपजइ, भित्त भागि जा भुक्खे डड्ढिअ ।**
**घोल घास णहु लहिअ, दिवसे दिवसे अति दुक्ख बड्ढिअ ॥**
**तबहु न चुक्किअ अक्खउरि, सिरि केसव काएत्त्थ ।**
**अरु सोमेसर सन्नगहि, सहि रहिअउ दुरवत्त्थ ॥ 29 ॥**

'प्रस्थ'क्रमेण क्रीत्वा पानीयम् आनीतं, पानक्षणे कर्पटेन छन्नम् ॥
ताम्बूलानां शतं, सुवर्णस्य टङ्किकया (मुद्रया) ।
चन्दनस्य मूल्ये इन्धनं विक्रीतम् ॥ 25 ॥
बहुतरा कपर्दिका, कणिकः स्तोकः । घृतस्य मूल्ये दीयते तक्रम् ॥
कुरुबकस्य तैलम् अङ्गे लापितम् । दासी बलीवर्दश्च समर्घौ प्राप्तौ ॥ 26 ॥
एवं गतौ दूरं दिगन्तम् ॥
रणे साहसो बहु कृतः, बहुतरस्थानेषु फल-मूलानि भक्षितानि ।
तुरुष्क-सङ्गे सञ्चरितं, परमकष्टेन आचारो रक्षितः ॥
संवलो निवलितः, कृशा तनुः, अम्बरमभूत् पुराणम् ।
यवनः स्वभावेनैव निष्करुणः, ततो न स्मृतवान् सुरत्राणः ॥ 27 ॥
वित्तेन हीनं नास्ति वाणिज्यम् ॥
न खलु विदेशे ऋणं लब्धं, न पुन र्मानधनेन भिक्षा भाव्यते ।
राजगृहे उत्पत्तिः, दीनवचनं न खलु वदने आगच्छति ॥
सेवितः स्वामी न सम्भरति, दैवं न पूरयति आशाम् ।
अहह ! महत्तरः किं करोतु, गण्डकसंख्यकेन, गणित उपवासः ॥ 28 ॥
प्रियो न चिन्तयति, पृच्छति न खलु मित्रम् ॥
न खलु भोजनं सम्पद्यते, भृत्यो भग्नो गच्छति बुभुक्षया दग्धः ।
घोटो घासं न खलु अलभत दिससे दिवसेऽतिदुःखं वर्धितम् ॥

तदापि न च्युतः आक्षपटलिकः, श्रीकेशवः कायस्थः ।
अपरः सोमेश्वरः सान्धिविग्रहिकः, सोढ्वा स्थितो दुरवस्थाम् ।। 29 ।।

वहाँ सेर के हिसाब से खरीदकर पानी लाते थे, पर पीने के समय कपड़े से उसे छानना पड़ता था, पान के सौ पत्ते लेने में सोना का रुपया देना पड़ता था, चन्दन के मूल्य में जलावन विकता था, कौड़ियाँ बहुत थीं पर उनसे अन्न की थोड़ी कणा (खुद्दी, टूटे चावल) मिलती थी, घी के मूल्य में घोल (तक्र) दिया जाता था, कड़ुआ तेल देह में लगाया जाता था और दासी तथा बैल समान मूल्य में पाये जाते थे ।

युद्धकालिक वस्तुओं का अभाव एवं मूल्य में अतिशय वृद्धि का इसमें वर्णन है । किनि (खरीद कर), पानि (जल), खने = क्षण में, सए=सौ, कनिक=अन्न की कणा ही मिलती थी, बेचाँ=किसी चीज को खरीदने के मूल्य रूप में प्रदेय अन्न, घोड़=तक्र इत्यादि शब्द मैथली भाषा में प्रचलित हैं ।। 25-26 ।।

इस तरह कीर्त्ति सिंह बहुत दूर दिशाके अन्त तक चले गये । रण में बहुत साहस किया, बहुत जगह फल-मूल ही खाया, तुर्कों के साथ रहते हुए बहुत कष्ट से अपने आचार की रक्षा की । उनके संवल (खर्चा के लिए लाए धन) समाप्त हो गये, शरीर दुर्बल हो गया, कपड़े पुराने हो नये । (किन्तु यह सब देखते हुए भी) सुलतान ने इनकी खबर न ली, क्योंकि यवन तो स्वभाव से ही करुणाहीन होते हैं । निवृत्तः-णिवरिअ- निवरल-निघटल (मै०) = निबट गया । अर्थान्तरन्यास अलंकार ।। 27 ।।

धन से हीन के लिए वाणिज्य नहीं है । न तो परदेश में ऋण प्राप्त होता और न ही मान के धनी को भीख माँगना अच्छा लगता है, राजघराने में जन्म होने के कारण दीनवचन भी मुँह पर नहीं आते हैं । सेवा किया हुआ स्वामी (मालिक) यादि सेवक का पोषण न करे, भाग्य यदि आशा न पुराबे, आह ! तब तो महान् व्यक्ति भी क्या करे, चार चार दिन की उपवास की गणना करनी पड़ी । वाणिज्य=राजा की सेवा में बहुत दिन तक अपना धन खर्च कर उससे अनेक गुण धन पाना । महत्तर=अधिक महान्

। गण्डञे=गण्डा (चार) की संख्या में । उपास (मै०)=उपवास, व्रत । काव्यलिङ्ग अलंकार ।। 28 ।।

(इस दुरवस्था में) प्रिय व्यक्ति भी सुध नहीं लेता है, नौकर भी भूख की ज्वाला से दग्ध होकर भाग जाता है, घोड़े घास नहीं पाते हैं– इस तरह दिन दिन कीर्ति सिंह का दुःख बढ़ता गया । तब भी अखौरी श्रीकेशव कायस्थ और सान्धिविग्रहिक सोमेश्वर सेवा करने से चुके नहीं, बुरी हालत को सह कर साथ ही रहे । आक्षपटलिक–अक्खउरि=जुआ खेल का अधिकारी, यह अभी भी कायथ जाति की उपाधि 'अखौरी' के रूप में है । सन्दगहि और अखउलि शब्द वर्णरत्नाकर में राजकीय पदाधिकारी के लिए आया है ।। 29 ।।

**[ दोहा ]**

**बाणिअ होइ विअक्खणा, धम्म पसारइ हट्ट ।**
**भित्ता मित्ता कञ्चना, विपअ काल कसबट्ट ।। 30 ।।**

**[ गद्य ]**

**तैसना परम–कष्ट–काष्टा करे प्रस्ताव, दुहु सहोदर समाज अनुचिन्त– अनुचित लाज; आचारक रक्षा, गुणक परीक्षा, हरिश्चन्द्रक कथा, नलक व्यवस्था, रामदेवक रीति, दानक प्रीति । निअएक पतिग्गह, साहस उत्साह, अकृत्य बाध, बलि–कर्ण–दधीचि करो स्पर्धा साध ।। 31 ।।**

**( दोहा छन्द )**

**तंखणे चिन्तइ एक्क पइ, कित्तिसिंह वर राए ।**
**अम्हह एत्ता दुक्ख सुनि, किमि जिब्बिह मझु माए ।। 32 ।।**
**अच्छइ मन्ति–विअक्खणा, तिरहुति केरा खम्ब ।**
**मज्झु माए निअ दीजिहइ, तेन्ने हत्थ अवलम्ब ।। 33 ।।**

## ( पज्झटिका छन्द )

**तहँ अछए मन्ति आनन्द खान । जे सन्धि भेद विग्गहओ जान ॥**
**सुपवित्त मित्त सिरि हंसराज । सरबस्स उपेक्खइ अम्ह काज ॥ 34 ॥**
**सिरि अम्ह सहोअर राजसिंह । सङ्गाम परक्कम रुट्ठ सिंह ॥**
**गुणेँ गरुअ मन्ति गोविन्ददत्त । तसु वंस बड़ाई कहओ कत्त ॥ 35 ॥**
**ओ हरक भगत हरदत्त नाम । सङ्गाम कज्ज जनि परसुराम ॥**
**हेरओ हरिहर धम्माधिकारि । तसु पण्णति होइ पुरिसत्त्थ चारि ॥ 36 ॥**
**नअ मग्ग चतुर ओझा भवेस । जसु चित्त न लग्गइ कलुस लेस ॥**
**अरु न्यायसिंघ राउत सुजान । सङ्गाम कज्ज अज्जुन-समान ॥ 37 ॥**

वणिग् भवति विचक्षणः, धर्मं प्रसारयति हट्टम् ।
भृत्याः मित्राणि काञ्चनानि, विपत्कालः कषपट्टः ॥ 30 ॥

तादृशे परमकष्ट-काष्ठायाः प्रस्तावे द्वावपि सहोदरौ समवेतौ, अनुचिन्तयतः लज्जाम्, आचारस्य रक्षां, गुणस्य परीक्षां, हरिश्चन्द्रस्य कथां, नलस्य व्यवस्थां, रामदेवस्य कीर्त्तिं, दाने प्रीतिम् । निजस्यैव प्रतिग्रहं, साहसे उत्साहम्, अकृत्ये बाधां, बलिकर्ण-दधीचीनां स्पर्धां च साधयतः ॥ 31 ॥

तत्क्षणे चिन्तयति एकमात्रं, कीर्त्तिसिंहो वरराजः ।
अस्माकम् एतावन्ति दुःखानि श्रुत्वा, कथं जीविष्यति मम माता ॥ 32 ॥
सन्ति मन्त्रिविचक्षणाः, तीरभुक्तिकृते स्तम्भाः ।
मम मात्रे निजः दास्यते तैः हस्तावलम्बः ॥ 33 ॥
तत्र अस्ति मन्त्री आनन्दखाणः । यः सन्धि-भेद-विग्रहानपि जानाति ॥
सुपवित्र-मित्रं श्रीहंसराजः । सर्वस्वम् उपेक्षते अस्मत्कार्ये ॥ 34 ॥
श्रीःअस्मत्सहोदरो राज सिंहः । सङग्राम-पराक्रमे रुष्टसिंहः ॥
गुणेन गुरुर्मन्त्री गोविन्ददत्तः । तस्य वंश-बृहत्तां कथयानि कियतीम् ॥ 35 ॥
स हरस्य भक्तः हरदत्तनामा । सङ्ग्रामकार्ये यथा परशुरामः ॥

पश्यामि हरिहरं धर्माधिकारिणम् ।
तस्य प्रणत्या भवति पुरुषार्थचतुष्कम् ।। 36 ।।
नयमार्गचतुर उपाध्यायो भवेशः । यस्य चित्ते न लगति कलुषलेशः ।।
अपरो न्यायसिंहः राजपुत्रः सुज्ञानः । संग्रामकार्ये अर्जुनसमानः ।। 37 ।।

बुद्धिमान् व्यक्ति व्यापारी होते हैं जो धर्म का हाट लगाते हैं, उनके सेवक और मित्र सोना होते हैं जिनकी कसौटी विपत्ति का समय ही है । (उस समय जो भृत्य या मित्र खरे निकले, उनका ही मूल्य पर्याप्य होता है) । रूपक अलंकार ।। 30 ।।

उस तरह के परम कष्ट की पराकष्ठा के अवसर में दोनों सहोदर भाई समीप होकर सोचने लगे– लज्जा करना अनुचित है, अपने आचार की रक्षा करें, गुण की परीक्षा करें, हरिश्चन्द्र की कथा, नल की व्यवस्था और रामचन्द्र की रीति की याद करें और दान में प्रीति बढ़ावें' । वे अपने आत्मीय व्यक्तियों से धन ग्रहण कर, साहस से उत्साह कर, अकर्त्तव्य कार्य को रोकने लगे एवं बलि, कर्ण और दधीचि इन महादानियों से प्रतिस्पर्धा साधित करने लगे । समाज [मै०] = पास, समीप होना, 'पहुक समाज'– विद्यापति । निजस्यैव– णिअस्सेव्व–निअएक=अपनों का ही । यह अंश मैथिली में है ।। 31 ।।

उसी समय उत्तम राजा कीर्त्ति सिंह एकमात्र यही चिन्ता करने लगे कि हमारे इतने दुःख को सुन कर मेरी माँ कैसे जीवित रहेगी ? प्रति–पइ ।। 32 ।।

[फिर वे आश्वस्त हो गये कि] वहाँ मन्त्रियों में बुद्धिमान् लोग तिरहुत के भार को टेकने वाले खम्भे विद्यमान् हैं, वे मेरी माँ को अपने हाथों का सहारा देंगे ।। 33 ।

वहाँ मन्त्री आनन्द खान हैं जो सन्धि, भेद और विग्रह को जानते हैं, अति पवित्र मित्र श्रीराजहंस हैं जो हमारे कार्य के लिए अपना सर्वस्व त्याग देते हैं । हमारे सहोदर भाई श्री राजसिंह हैं जो संग्राम में पराक्रम करने में क्रुद्ध सिंह ही हैं । गुणों से महान् मन्त्री गोविन्ददत्त हैं जिनके वंश की

बड़ाई कितनी कहूँ ? वे शिव के भक्त हरदत्त नाम के हैं जैसे संग्राम कार्य में परशुराम ही हों । वहाँ धर्माधिकारी हरिहर को देखता हूँ [वे ध्यान में आ रहे हैं] उनकी प्रणति [प्रणाम] करने से चारों पुरुषार्थ [धर्म अर्थ काम मोक्ष] प्राप्त होते हैं । नीतिमार्ग में चतुर भवेश ओझा हैं, जिनके मन में पाप का लेश भी नहीं लगता है और परम ज्ञानवान् न्याय सिंह राउत हैं, जो संग्राम कार्य में अर्जुन के समान हैं ।

अस्ति-अत्थि-अच्छि-अछि [मै०] । अछए-अछिए [मै०] । आनन्द खान ब्राह्मण मंत्री थे, 'खान' आधिपत्य सूचक है । यहाँ कीर्त्ति सिंह के आत्मीय व्यक्तियों की नामावली दी गयी है । रुट्ट सिंह में रूपक एवं सिंह' की आवृत्ति में यमक अलंकार । 'जनि परशुराम' में उत्प्रेक्षा । अज्जुनसमान में उपमा ॥ 34-37 ॥

## [दोहा]

**तसु परबोधेँ माए मझु, धुअ न धरिज्जिह सोक ।**
**बिपअ न आबइ तासु घर, जसु अनुरत्ते लोक ॥ 38 ॥**
**चापि कहञो सुरुतान कें, झाटे करञो उपाए ।**
**विनु बोलन्ते जे मन पलइ, आबे कतए ओ राए ॥ 39 ॥**

## [रड्डा]

**जेन्हे साहस करिअ रण झम्प ॥**
**जेन्हे अग्गि धस करिअ, जेन्हे सिंह-केसर गहिज्जिअ ।**
**जेन्हे सप्प-फण धरिअ, जेन्हे रुट्ठ हुअ जम सहिज्जिअ ॥**
**तेन्हे बेबि सहोअरहि, गोचरिअउ सुरुतान ।**
**ताबे जीवन-नेह रह, जाबे न जग्गइ मान ॥ 40 ॥**

## [गद्य]

**अइसना पत्त्थाव परम कट्ठे निञ साज निरपेक्ख**

**अकटु अकठोर महाराजाधिराज श्रीमत्कीर्त्तिसिंह गोचरिअ सुरुतानक मन करुणा भरिअउ । राए पसन्न भए पातिसाह गोचरिअउ ॥ 41 ॥**

**[ रड्डा ]**

**रज्ज छड्डिअ अवरु परिवार ॥**
**वप्पवेर समरक्ख, परम कट्ठे परदेस आएउँ ।**
**अम्ह सब्ब जन भणइ, अज्ज जाब णहु किम्बि पाएउँ ॥**
**भणिअउँ दुक्ख उपेक्खि किमि, राअकुमर करु अब्ब ।**
**आनन तुज्झ न आन भउ, दोस अम्ह पए सब्ब ॥ 42 ॥**

तेषां प्रबोधनेन माता मम, ध्रुवं न करिष्यति शोकम् ।
विपद् न आगच्छति तस्य गृहं, यस्य अनुरक्तो लोकः ॥ 38 ॥
आगृह्य कथयामि सुरत्राणं, त्वरितमेव करोमि उपायम् ।
विना वल्गनेन यस्य मनसि समापतति, अधुना कुत्र स राजा ॥ 39 ॥
याभ्यां साहसं कृत्वा कृतो रणे झम्पः ॥
याभ्याम् अग्नौ ध्रासः कृतः, याभ्यां सिंहकेसरो ग्रहीष्यते ।
याभ्यां सर्पफणो धृतः, याभ्यां रुष्टीभूतो यमः सहिष्यते ॥
ताभ्यां द्वाभ्यामपि सहोदराभ्यां, गोचरीकृतः सुरत्राणः ।
तावदेव जीवनस्नेहः तिष्ठति, यावन्न जागर्ति मानः ॥ 40 ॥

एतादृशे प्रस्तावे परमकष्टे निजसज्जानिरपेक्षम् अकटुम्, अकठोरम् महाराजाधिराजं श्रीमत्कीर्त्तिसिंहं गोचरीकृत्य सुरत्राणस्य मनसि करुणा भरिता । राजा प्रसन्नो भूत्वा पातिसाहं गोचरीकृत्य निवेदितवान् ॥ 41 ॥

राज्यं त्यक्तम् अवरः परिवारः ॥
पितृवैर-सामर्षः, परमकष्टेन परदेशम् आगतोऽस्मि ।
अस्मान् सर्वे जना भणन्ति; अद्ययावद् न खलु किमपि प्राप्तवानस्मि ॥

भणामि, दु:खम् उपेक्ष्य किं, राजकुमार: करोतु अधुना ।
आननं तव न अन्यादृशमभूत्, दोषोऽस्माकमेव सर्वः ।। 42 ।।

उनके आश्वासन से मेरी माँ निश्चत ही शोक नहीं करेगी, उनके घर विपत्ति नहीं आती, जिन पर लोग अनुरक्त रहते हैं । अर्थान्तरन्यास अलंकार ।। 38 ।।

समीप जाकर या आग्रह पूर्वक सुलतान को कहूँ कि शीघ्र ही उपाय किया जाय क्योंकि बिना कहने पर भी जिन्हें सेवक का काम याद पड़े ऐसे राजा अब कहाँ रहे ? चापि-समीप जाकर [उड़िया भाषा में], दबाब देकर या आग्रह कर [मै०] । झटिति-झाटे-झटदए, चोट्टे [मै०]= तत्क्षण। मन पड़ना । ओ = वह । अर्थान्तरन्यास ।। 39 ।।

जिन्होंने साहस कर के रणभूमि में छलांग लगाया, आग में प्रवेश किया, सिंह का केसर पकड़ा, साँप के फणा को धर दबोचा और रुष्ट हुए यमराज की भी परबाह न की, उन्हीं दोनों सहोदरों ने सुलतान का दर्शन किया । तब तक ही जीवनमें स्नेह रहता है, जब तक 'मान' नहीं जगता है । झम्प [सं०] = झाँपना, कूद पड़ना । गोचरिअउ = देखा । 'अग्गिधस' से 'रुट्ठ जम' तक निदर्शना एवं अन्तिम चरण में काव्यलिङ्ग अलंकार । सुलतान के समक्ष अपनी विनती ले जाना वैसा ही साहसिक कार्य है जैसा आग में कूदना, सिंह का केश पकड़ना, क्रुद्ध यमराज का परवाह न करना (अर्थात् मृत्यु को वरण करना) । पर दोनों राजकुमारों के लिए मान का प्रश्न था, सम्मान पर चोट लगा था । इसीलिए उन्होंने ऐसा साहस किया। वीरों को मान पर धक्का लगने पर जीवन का स्नेह नहीं रहता है । यह व्याख्या प्रो. रमानाथ झा के अनुसार है ।

इस तरह के अवसर पर परम कष्ट की दशा में अपने राजोचित साजसज्जा के बिना भी कटुता रहित और कोमल रूप में महाराजाधिराज श्रीमान् कीर्त्ति सिंह को देखकर सुल्तान के मन में दया भर गयी । [यह देख कीर्त्ति सिंह ने] प्रसन्न होकर बादशाह से विनती की:-

मैंने राज्य और परिवार को छोड़ दिया, पिता के वध से उत्पन्न वैर के कारण ईष्या से भर कर परम कष्ट से परदेश आया, पर यहाँ हमें

सबलोग कहते हैं कि आज तक आप कुछ पा नहीं सके । दुःख छोड़कर मैं क्या कहूँ, अब यह राजकुमार (मैं) क्या करे, आपका मुख बदला नहीं (अपने अभी तक कृपा न की), इस में सभी दोष हमारा ही है ॥ 42 ॥

**( दोहा )**

**पक्ख ण पालइ पाउआ, अङ्ग ण राखइ राओ ।**
**फूर ण बोलइ सूअणा, धम्ममन्ति कहँ जाओ ॥ 43 ॥**

**( रड्डा छन्द )**

**तो पलट्टिअ पुनबि सुरुतान ।**
**पुनु पसन्न विहि हुअउ, पुनबि दुक्ख दारिद्द खण्डिअ ।**
**कटकाञी तिरहुत्ति, राअ-बअण उच्छाहे मण्डिअ ॥**
**फलिअउ साहस कप्प तरु, सानुग्गह फरमान ।**
**पुहुवी तासु असक्क की, जसु पसन्न सुरुतान ॥ 44 ॥**

**पक्षं न पालयति प्राकृतः, अङ्गं न रक्षति राजा ।**
**स्फुटं न वदति सुजनः, धर्ममन्त्री कुत्र गच्छतु ॥ 43 ॥**
**तदा परावर्तितः पुनरपि सुरत्राणः ॥**
**पुनः प्रसन्नो विधिरभूत्, पुनरपि दुःखदारिद्र्यं खण्डितम् ।**
**कटक-प्रयाणं तीरभुक्तिं प्रति, राजवदनम् उत्साहेन मण्डितम् ॥**
**फलितः साहस-कल्पतरुः, सानुग्रहो राजादेशः ।**
**पृथिव्यां तस्य अशक्यं किं, यस्य प्रसन्नः सुरत्राणः ॥ 44 ॥**

यदि प्राकृत जन [अनुयायी प्रजा] अपने पक्ष [राजकीय दल] की सेवा न करे वा उसके कार्य को पार न लगावे, राजा अपने अङ्गों [सहायकों, प्राकृत जनों] की रक्षा न करे और सुजन स्पष्ट [यथार्थ] न

बोलें तो धर्म की मन्त्रणा करने वाले कहाँ जायँ । तुल्ययोगिता अलंकार । प्राकृत-पाउअ = सामान्य जन । स्फुट-फुड़-फुर । मूल पाठ 'पउआ' को छन्द के अनुरोध से 'पाउआ' किया गया है ।। 43 ।।

तब फिर सुलतान का रुख बदल गया । फिर विधाता [भाग्य] प्रसन्न हुआ, दु:ख और दरिद्रता खण्डित हो गयी । सैन्य-प्रयाण तिरहुत की ओर हुआ । राजा का मुख उत्साह से मण्डित हो गया । साहस रूपी कल्पवृक्ष फल गया, कृपा पूर्ण फरमान [बादशाह का आदेश] हुआ । उसके लिए पृथ्वी पर अशक्य क्या है, जिस पर सुलतान प्रसन्न हों । साहस कल्पतरु में रूपक । अर्थापत्ति अलंकार । सानुग्रह = अनुग्रह (कृपा) सहित । अशक्य=जो कार्य नहीं किया जा सके, असंभव ।। 44 ।।

### [ पृथ्वी छन्दः ]

**बलेन रिपुमण्डली-समरदर्प-संहारिणा**
**यशोभिरभितो जगत् कुमुद-कुन्दवृन्दोपमैः ।**
**श्रिया चकित-चामर-द्विप-तुरङ्गरङ्गस्थया ।**
**सदा सफलसाहसो जयति कीर्तिसिंहो नृपः ।। 45 ।।**

**इति श्री विद्यापति-विरचितायां कीर्त्तिलतायां तृतीयः पल्लवः ।।**

शत्रुमण्डली के युद्धाभिमान का संहार करने वाले, **बल से**, संसार के सभी ओर फैले कुमुद और कुन्द फूलों के समान **यश से** तथा चंचल चँवर से युक्त हाथी-घोड़े रूपी रङ्गमञ्च पर स्थिर **लक्ष्मी से** सदा साहस को सफल सिद्ध करने वाले राजा कीर्त्ति सिंह विजय पा रहे हैं । कुन्दवृन्दोपमैः' में उपमा, 'तुरङ्ग-रङ्ग' में रूपक एवं यमक अलंकार । 'अभितः' इस अव्यय के योग में 'जगत्' द्वितीयान्त पृथक् पद है ।। 45 ।।

**विद्यापतिविरचित कीर्त्तिलता में तृतीय पल्लव समाप्त ।।**

# अथ चतुर्थः पल्लवः

अथ भृङ्गी पुनः पृच्छति–

( पद्मावती त्रिभङ्गी छन्द )

कह कह कन्ता, सच्च भणन्ता, किमि परि सेना सञ्चरिआ ।
किमि तिरहुत्ती, हुअउ पवित्ती, अरु असलाने किं करिआ ॥ 1 ॥

[ भृङ्गः कथयति ]:-

( दोहा )

कित्तिसिंह गुण हञो कहञो, पेअसि ! अप्पहि कान ।
बिनु जने, बिनु धने, धन्धे विनु, जे चालिअ सुरुतान ॥ 2 ॥
गरुओ बेबि कुमारओ, गरुअ मलिक असलान ।
जासु चलाए जासु के, आपे चलु सुरुतान ॥ 3 ॥

( गद्य )

सुरुतान के फरमाने सगरो हसम रोल पलु, कादी-खोजा मखडूम लरू । खोदाबरद खत उपलु । बाद्य बाजु, सेना साजु, करि तुरङ्ग पदाति संघट्ट भेल । बाहर कए दहलेज देल ॥ 4 ॥

( दोहा )

सज्जह सज्जह रोल पलु, जानिअ इत्ति न मित्ति ।
राए मनोरह सम्पजिअ, कटकाञी तिरहुत्ति ॥ 5 ॥

**पढमहि सज्जिअ हत्थि बल, तो रह, तोरि तुरङ्ग ।**
**पाइक चक्कहि को गणइ, चलिअ सेन्न चतुरङ्ग ॥ 6 ॥**

कथय कथय कान्त ! सत्यं भणन्, केन प्रकारेण सेना सञ्चरिता ।
कथं तीरभुक्तिः पवित्रीभूता, अपरम् असलानेन किं कृतम् ॥ 1 ॥
कीर्त्तिसिंह-गुणम् अहं कथयामि, प्रेयसि ! अर्पय कर्णम् ।
विना जनेन, विना धनेन, द्वन्द्वेन विना, येन चालितः सुरत्राणः ॥ 2 ॥

गुरुकौ द्वावपि कुमारौ, गुरुकोऽधीशः असलानः ।
यस्य चालनेन, यं प्रति, आत्मना चलितः सुरत्राणः ॥ 3 ॥

सुरत्राणस्य राजादेशेन सकलेऽपि सैन्ये कोलाहलः पतितः, काजी-ख्वाजा-मख्दूमसंज्ञकाः धर्मकर्मकरा लडिताः । 'क्व गन्तव्यमिति' ध्वनिः उत्पन्नः । वाद्यं वादितं, सेना सज्जिता, करि-तुरङ्ग- पदाति- संघट्टोऽभूत् । बहिष्कृत्य द्वाराग्रक्षेत्रे निवेशितः ॥ 4 ॥

'सज्जय सज्जय' रवः पतितः । ज्ञायते न इति, न मितिः ।
राज्ञो मनोरथः समपद्यत । कटक-प्रयाणं तीरभुक्तिं प्रति ॥ 5 ॥
प्रथममेव सज्जितं हस्तिबलम् । ततो रथाः, तुलिताः तुरंगाः ।
पदाति-चक्रं को गणयति । चलितं सैन्यं चतुरङ्गम् ॥ 6 ॥

अब भृंगी फिर पूछती है— मेरे प्रिय ! सत्य बोलते हुए कहो, कहो कि किस प्रकार सेना चली, कैसे तिरहुत पवित्र [दुष्टों से मुक्त] हुआ और असलान ने क्या किया ? किमि परि=किस तरह । प्रति-परि [मै०] = भाँति ॥1॥

भौँरा कहता है— मैं कीर्त्तिसिंह का गुण कहता हूँ, हे प्रिये ! कान लगा कर सुनो— जिन्होंने विना जनबल से, बिना धन से और विना चिन्ता से सुलतान को तिरहुत विजय हेतु चला दिया । अहम्-हजो [प्रा० मै०]=मैं ॥2॥

दोनों कुमार गौरवशाली हैं और मलिक असलान भी गौरवशाली है, जिनकी [कुमारों की] प्रेरणा से, जिस [असलान] के प्रति सुलतान स्वयं चल पड़े । गुरु-गरुअ=श्रेष्ठ ॥ 3 ॥

सुलतान के आदेश से सम्पूर्ण पैदल सेना में हल्ला मच गया, काजी, ख्वाजा और मख्दूम चल पड़े । 'कहाँ चलें' इसकी घोषणा हुई । रणवाद्य बजने लगे, सेना सजाई गयी, हाथी घोड़े और पैदल सेना की भीड़ लग गयी । उन्हें बाहर कर सामने के मैदान कें जमा किया गया । सकल-सगर [मै०] । हश्म [फा०]- हसम=अनुयायी, पदसेना । कादी, ख्वाजा और मख्दूम मुसलमानों के न्याय या धर्म के अधिकारी होते हैं । खोदा वरद [फा०]-खोद वेद [मै०] = जिज्ञासा । खत [फा०] = घोषणा पत्र । दहलेज [फा०] = मुख्य द्वार के सामने का विशाल मैदान । पूरा अंश मैथिली ॥ 4 ॥

'सज्जित होओ, तैयार होओ'- यह आवाज होने लगी । सेना का न तो अन्त था और न संख्या ही की जा सकती थी । राय [कीर्त्ति सिंह] का मनोरथ पूर्ण हुआ, क्योंकि सेना का प्रस्थान तिरहुत की ओर ही हुआ था । कटक-आत्री=कटकात्री=सैन्य का आगमन ॥ 5 ॥

सब से पहले गज-सैन्य सज्जित हुआ, उसके बाद रथ और सन्तुलित घोड़े चले, पैदल सैन्य चक्र को कौन गिन सकता है ? इस तरह चतुरंगी सेना चल पड़ीं । प्रो० रमानाथ झा के अनुसार 'तोरहि तोर तुरंग' पाठ उचित है अर्थात् झुण्ड के झुण्ड घोड़े । परन्तु तब सेना के चार अंगों में एक अंग (रथ) की कमी रह जाती है । पदाति [सं०]- पाइक । चक्र-चक्क । हाथी, घोड़ा, रथ और पैदल इन चार अंगों से युक्त सेना चतुरंग कहलाती है ॥ 6 ॥

**[ गजसैन्यवर्णन ]–**

**मधुभार छन्द**

**अनवरत हाथि । मअमत्त जाथि ॥**
**भाँगन्ते गाछ । चापन्ते काछ ॥ 7 ॥**
**तोरन्ते डोल । मारन्ते घोल ॥**
**संगाम थेघ । भूमिट्ठ मेघ ॥ 8 ॥**

**अन्धार कूट । दिग्विजय छूट ॥**
**ससरीर गब्ब । देखन्ते भव्व ॥ 9 ॥**
**चालन्ते कान । पब्बअ समान ॥ 10 ॥**

अनवरतं हस्तिनः । मदमत्ता गच्छन्ति ॥
भञ्जयन्तो वृक्षान् । क्रामन्तोऽधिकच्छम् ॥ 7 ॥
त्रोटयन्तो डोरकान् । मारयन्तो घोटान् ॥
संग्रामं स्थगयन्तः । भूमिष्ठा मेघाः ॥ 8 ॥
अन्धकार-कूटाः । दिग्विजयाय मुक्ताः ।
सशरीरा गर्वाः । दृश्यमाना भव्याः ॥ 9 ॥
चालयन्तः कर्णान् । पर्वत-समानाः ॥ 10 ॥

मद से मत्त हाथियों के झुण्ड लगातार जा ही रहे हैं [इन झुण्डों का अन्त नहीं होता है]; जो पेड़ों को भग्न करते हुए, काँखो तले दबाते हुए, रस्सी को तोड़ते हुए, जोर से आवाज लगाते हुए, संग्राम को टेक लेते थे, वे भूमि पर स्थित मेघ ही थे, जमा हुए अन्धकार के रूप में दिग्विज के लिए बढ़े हुए थे, शरीर धारण करते हुए गर्व ही थे, देखने में भव्य थे, कान चला रहे थे और पर्वत के समान लगते थे ।

स्वभावोक्ति, रूपक एवं उपमा अलंकार । जाथि (मै०) = जाते हैं । गच्छ (सं०) -गाछ मै० =वृक्ष । 'चापब'-मैथिली क्रिया=पैर आदि से किसी चीज को दबाना । काछ (मै०)- जाँघ की जड़ का धोकड़ीनुमा स्थान, जो हाथी का बहुत ऊँचा रहता है और उसके तले तोड़े हुए पेड़ रह या दब जाते थे । डोर (सं०)- डोल (अव०) = डोरी । घोल (मै०) =हल्ला, तेज आबाज या घोड़ा । स्थेष्ठ (सं०)- थेट्ठ-थेह-थेघ । ये अंश मैथिली में हैं ॥ 7-10 ॥

**( गद्य )**

**गरुअ गरुअ सुण्ड, मारि दलन्ते मानुस करो मुण्ड ।**

जनु विन्ध्य सञो विधाताञे बिछि काढ़ल, कुम्भोद्भव करे नियमातिक्कमे पेलि पब्बतओ बाढ़ल । धाए खनए मारए जान, महाउतक आँकुस महतेँ मान ॥ 11 ॥

[ अश्वसैन्य वर्णन ]–

( दोहा )

पाइग्गह पअभरे भउ, पल्लानिअउ तुरङ्ग ।
थप्प-थप्प थनवार कइ, सुनि रोमञ्चिअ अङ्ग ॥ 12 ॥

छन्दः ( नाराच )

अनेअ वाजि, तेजि-ताजि, साजि-साजि आनिआ ।
परक्कमेहि जासु नाम, दीपे-दीपे जानिआ ॥
विसाल कन्ध, चारु बन्ध, कण्ण सुत्ति सोहना ।
तलप्पि हाथि, लाँघि जाथि, सत्तुसेन खोहना ॥ 13 ॥
समत्त्थ सूर, ऊर पूर, चारि पाअ चक्करे ।
अनन्त जुज्झ, मम्म बुज्झ, सामि तार सङ्गरे ॥
सुजाति सुद्ध, खोहेँ कुद्ध, तोरि धाव कन्धरा ।
विमुद्ध दापे, मार टापे, चूरि जा वसुन्धरा ॥ 14 ॥
विपक्ख केरि, सेन हेरि, हिंसि हिंसि दामसे ।
निसान सद्द, भेरि नद्द, खोणि खुन्द तामसेँ ॥
तजान भीत, वात जीत, चामरेहि मण्डिआ ।
विचित चित्त, नाच नित्त, राग-बाग पण्डिआ ॥ 15 ॥

गुरुकै गुरुकैः शुण्डैः, मारयित्वा दलन्ति मानुषाणां मुण्डानि । यथा विन्ध्याद् विधात्रा अवचीय कर्षिताः । कुम्भोद्भवस्य नियमातिक्रमं प्रेर्य पर्वतोऽपि वर्धितः । धावन्ति, खनन्ति, मारयन्ति प्राणान्, महत्तकस्य अङ्कुशं महत्त्वेन मानयन्ति ॥ 11 ॥

वाजिगृहं पदभरेण अभूत्, पल्यानिताः तुरंगाः ।
'थप्प-थप्प' स्थानपालस्य, श्रुत्वा रोमाञ्चितांगाः ।। 12 ।।
अनेके वाजिनः तेजि-ताजि-संज्ञकाः सज्जं-सज्जम् आनीताः ।
पराक्रमैः येषां नामानि, द्वीपे द्वीपे ज्ञातानि ।।
विशाल-स्कन्धाः, चारु-बन्धाः, कर्ण-शुक्ति-शोभनाः ।
सन्तीर्य हस्तिनं, विलङ्घ्य गच्छन्ति, शत्रु-सैन्य-क्षोभणाः ।। 13 ।।
समर्थाः शूराः, उरसा पूर्णाः, चतुर्षु पादेषु चक्रयुक्ताः ।
अनन्त-युद्धमर्माणि बुध्यन्ति, स्वामिनं तारयन्ति संगरे ।।
सुजाति-शुद्धाः, क्षोभेण क्रुद्धाः, उत्तोल्य धावन्ति कन्धराम् ।
विमुग्धाः दर्पैः, मारयन्ति खुराघातं, संचूर्य गच्छन्ति वसुन्धराम् ।। 14 ।।
विपक्षस्य सैन्यं प्रेक्ष्य, ह्रेषं-ह्रेषं दाम्यन्ति ते ।
निस्वान-शब्देन, भेरी-नादेन क्षोणिं खनन्ति तामसेन ।।
तर्जन्या भीताः, वातं जयन्ति, चामरै र्मण्डिताः ।
विचित्र-चित्रं, नृत्यन्ति नित्यं, राग-वल्गा-पण्डिताः ।। 15 ।।

उन हाथियों के भारी-भारी सूँड़ थे, जिन से मारकर वे मनुष्य के मुण्ड को फोड़ देते थे । लगता था कि वन्ध्याचल पर्वत से (बड़े बड़े काले पत्थरों को) विधाता ने चुनकर लाया हो, अगस्त्य मुनि के नियम का उल्लंघन रूप दोष की उपेक्षा कर विन्ध्य पर्वत बढ़ गया हो । कभी दौड़ते हैं, कभी मिट्टी खोदते हैं और जान मार देते हैं, पर महावत के अङ्कुश को उसके प्रभाव से ही मान लेते हैं ।

उत्प्रेक्षा अलंकार । विन्ध्य पर्वत के खण्ड से हाथी की तुलना की गयी है । उस पर्वत को गुरु अगस्त मुनि की आज्ञा थी कि वह (विन्ध्य) झुका ही रहे, बढ़े नहीं । पर, इन हाथियों के रूप में बढ़ा हुआ यह उनकी आज्ञा का मानो भङ्ग ही कर दिया हो । कुम्भोद्भव=घड़े से उत्पन्न मुनि अगस्त्य । पेलि (प्रा०मै०)= उपेक्षा कर या बिता कर । मैथिली ।। 11 ।।

घुड़सार में पदसंचार (चहल-पहल) हुआ, घोड़ों पर जीन कसा गया (सजाया गया) । सहीसों ने उनका पीठ थपथपाया, जिसे सुन उनके अंग रोमांचित हो गये ।

पाएगाह (फा०)=अस्तबल, घुड़सार । पर्याण-पल्लाण=घोड़े को सजाना । स्थानपाल-थनवार ।। 12 ।।

तेजी और ताजी जाति के अनेक घोड़े सजा सजाकर लाये गये, जिनका नाम पराक्रम के कारण सभी द्वीपों में जाना जाता था, उनका कन्धा विशाल था, शरीरबन्ध सुगठित था और कान शुक्ति (सितुए) के समान शोभित थे, वे कूद कर हाथी को भी लांघ जाते थे और शत्रु के सेना को क्षुब्ध कर देते थे । वाजि (सं०) = घोड़ा । तेजि=सिन्धी घोड़ा । ताजिक-ताजि=अरबी घोड़ा । शुक्ति-सुत्ति=बड़े सितुए के आकार का भीतर से चमकदार । तलप्पि-तड़प्पि (मै०) = कूदकर । (रूपक अलंकार) । ।। 13 ।।

वे घोड़े शाक्तिशली, शूर, पुष्ट हृदय वाले चारों पैरों से चक्कर लगाते थे । युद्ध के अनन्त मर्म को जानते थे और अपने स्वामी की युद्धभूमि में रक्षा करते थे । उत्तम जाति के थे, दोष-रहित थे, क्रोध से तमतमाये हुए गरदन उठा कर दौड़ते थे, दर्प से चूर होकर खुर के आघात लगाते थे, जिससे धरती चूर हो जाती थी ।

उरस्(सं०)– ऊर=छाती । पूर=पुष्ट, भरा हुआ । तोलयित्वा-तोरि=तोलकर, उठा कर, टाप=घोड़े के खुर ।। 14 ।।

विपक्ष की सेना को देखकर वे घोड़े हिनहिनाकर दमन करते थे, डंका और नगाड़े के नाद को सुनकर क्रोध से पृथ्वी को खुनने लगते थे । चाबुक की चोट के डर से दौड़ते हुए गति में हवा को भी जीत लेते थे, वे चँवरों से शोभित थे, चित्र विचित्र (अनेक तरह के) नाच हमेंशा नाचते थे और सहीस के लययुक्त आवाज (टिटकारी) एवं बागडोर को समझने में पण्डित थे ।

दामसेँ-दमसब (मै०)=भय देने के लिए कठोर शब्द करना । निसान=डंका । तामसेँ (मै०)=क्रोध से । तर्जनी (सं०)- तजान=चाबुक । बाग=लगाम । राग=घोड़े को हाँकने के लिए लयबद्ध वाणी ।। 15 ।।

